# आत्मकथा

[ महात्मा गांधी की मूल गुजराती 'आत्मकथा' का अनुवाद ]

अनुवादक

श्री हरिभाऊ उपाध्याय

सस्ता साहित्य मण्डल

दिल्ली :: लखनऊ

प्रकाशक

मार्तण्ड उपाध्याय, मंत्री,

सस्ता साहित्य मण्डल, दिल्ली।

---

सस्करण

जून १९२८ ३०००

दिसम्बर १९२८ · ५०००

दिसम्बर १९२९ १२०००

फरवरी १९३१ · ६०००

जून १९३२ ७०००

सस्ता सस्करण

२ अक्टूबर १९३९ . ६०००

दाम

एक रुपया

मोटे कागज पर छपी सजिल्द पुस्तक का

डेढ़ रुपया

---

मुद्रक,

एस एन. भारती

हिन्दुस्तान टाइम्स प्रेस,

नई दिल्ली।

# दो शब्द

यह मेरा अहोभाग्य है कि महात्माजी की आत्मकथा के हिन्दी अनुवाद का अवसर मुझे मिला। 'नवजीवन' में आत्म-कथा के प्रकाशित होने के पहले ही मैं, 'हिन्दी-नवजीवन' को छोड़कर, महात्माजी की आज्ञा से, राजस्थान में काम करने के लिए आ चुका था। मेरे बाद कई भाईयो के हाथों में 'हिन्दी-नवजीवन' का काम रहा और आत्मकथा का अनुवाद भी उसमें कई मित्रो द्वारा हुआ। अतएव उसमें भाषा-शैली का एक-सा न रहना स्वाभाविक था; परन्तु उसे पुस्तक-रूप में प्रकाशित करने के लिए यह आवश्यक समझा गया कि अनुवाद किसी एक व्यक्ति से कराया जाय। यह निर्णय होते ही मैंने भूखे भिखारी की तरह, झपटकर, अनुवाद का भार अपने सिर पर ले लिया। सचमुच, वह दिन मेरे बडे सद्‌भाग्य का दिन था।

अनुवाद मैंने गुजराती से किया है। मूल कथा महात्माजी गुजराती में ही लिख रहे है। अंग्रेजी अनुवाद में बहुत स्वतन्त्रता ली गई है। अतएव अंग्रेजी से हिंदी उल्था करने में हिंदी अनुवाद मूल गुजराती से बहुत दूर जा पडता। महात्माजी गुजराती में बडे थोडे में, और बहुत खूबी से, अपने हृदय के गूढ भावों को व्यक्त कर देते है। उनका अनुवाद करना, कई बार, बडा कठिन हो जाता है। भाव को विशद करने जाते है तो भाषा-सौन्दर्य नहीं निभ पाता और भाषा-सौन्दर्य पर ध्यान देने लगते है तो भाव में गड़बडी पड़ने लगती है। अत मैंने कहीं-कहीं भाषा के किंचित् अटपटेपन को स्वीकार करके भी महात्माजी की मार्मिक वाक्य-रचना को क़ायम रखने की कोशिश की है। पाठक महात्माजी के ऐसे वाक्यो को

'आर्य' वाक्य ही समझ ले। दूसरे, हिन्दी-भाषा ज्यों-ज्यों राष्ट्र भाषा की योग्यता और श्रेष्ठता को पहुंचती जायगी, त्यों-त्यों उसका 'परदे की बीबी' बनी रहना असम्भव होता जायगा। उसे गुजराती, मराठी, बंगला आदि के सुन्दर और मार्मिक शब्द-प्रयोगों को अपनाकर अपना भण्डार भरे बिना गुजर नहीं। इस दृष्टि से तो इस अनुवाद के ऐसे शब्द प्रयोग मेरी राय में केवल क्षम्य ही नहीं, स्वागत-योग्य भी हैं।

रहा अनुवाद। सो इसकी अच्छाई-बुराई के बारे में मुझे कुछ भी कहने का अधिकार नहीं। मूल वस्तु की अद्वितीयता से तो कोई इन्कार नहीं कर सकता। अनुवाद में यदि मूल की उत्तमता से पाठक को वंचित रहना पड़े तो अपनी इस असमर्थता का दोष-भागी मैं अवश्य हूं।

जबसे मैंने अनुवाद को हाथ में लिया है, मैं मुश्किल से एक जगह ठहरने पाया हूं—जहां ठहरने भी पाया हूं, तहां अन्यान्य कामों में भी लगा रहना पड़ा है। अतएव जितनी जल्दी मैं चाहता था, इस अनुवाद को पूरा न कर सका। इसका मुझे बड़ा दुःख है। पाठकों की बढ़ी हुई उत्सुकता को यदि यह अनुवाद पसन्द हुआ तो मेरा दुःख कम हो जायगा। अभी तो यह भाव, कि मैं महात्माजी के इस प्रसाद को हिन्दी पाठकों के सामने पुस्तक-रूप में रखने का निमित्त-भागी बना हूं, उस दुःख को कम कर रहा है। और जब मेरी दृष्टि इस अनुवाद के भावी कार्य की ओर जाती है, तब तो मुझे अपने इस सौभाग्य पर गर्व होने लगता है। मुझे विश्वास है कि महात्माजी की यह उज्ज्वल आत्मकथा भूमण्डल के आत्मार्थियों के लिए एक दिव्य प्रकाश-पथ का काम देगी और उन्हें आशा तथा आत्मा का अमर सन्देश सुनावेगी।

उज्जैन,
फाल्गुण शुक्ल ८, सं० १९८४ —हरिभाऊ उपाध्याय

# प्रस्तावना

चार-पाँच साल पहले, अपने नजदीकी साथियो के आग्रह से, मैंने आत्मकथा लिखना मजूर किया था और शुरुआत भी कर दी थी, परन्तु एक पृष्ठ भी न लिख सका था कि बम्बई में दगा होगया, और आगे का काम जहाँ-का-तहाँ रह गया। उसके बाद तो मैं इतने कामो में उलझता गया कि अन्त को मुझे यरवडा मे जाकर शाति मिली। यहाँ श्री जयरामदास भी थे। उन्होने चाहा कि मैं, अपने दूसरे तमाम कामो को एक ओर रखकर, सबसे पहले आत्मकथा लिख डालूँ। मैंने उन्हे कहलाया कि मेरे अध्ययन का क्रम बन चुका है, और उसके पूरा होने के पहले मैं आत्मकथा शुरू न कर सकूँगा। यदि मुझे पूरे छ साल यरवडा में रहने का सौभाग्य प्राप्त हुआ होता तो मैं अवश्य वहीं आत्मकथा लिख डालता, पर अध्ययन-क्रम को पूरा होने में अभी एक साल बाकी था और उसके पहले मैं किसी तरह लिखना शुरू न कर सकता था। इस कारण वहाँ भी वह रह गई। अब स्वामी आनन्द ने फिर वही बात उठाई है। इधर मैं भी दक्षिण अफ्रिका के सत्याग्रह का इतिहास पूरा कर चुका हूँ, इसलिए आत्मकथा लिखने को मन हो रहा है। स्वामी तो यह चाहते थे कि पहले मैं सारी कथा लिख डालूँ और फिर वह पुस्तकाकार प्रकाशित हो, पर मेरे पास एकसाथ इतना समय नहीं। हाँ, 'नवजीवन' के लिए तो रफ्ता-रफ्ता लिख सकता हूँ। इधर 'नवजीवन' के लिए भी हर हफ्ता मुझे कुछ-न-कुछ लिखना ही पडता है, तो फिर आत्मकथा ही क्यो न लिखूँ? स्वामी ने इस निर्णय को स्वीकार किया, और अब जाकर आत्मकथा लिखने की बारी आई।

पर मैं यह निर्णय कर ही रहा था—यह सोमवार का मेरा मौन-दिन था—कि एक निर्मल-हृदय साथी ने आकर कहा—

"आप आत्मकथा लिखकर क्या करेंगे? यह तो पश्चिम की प्रथा

हमारे पूर्व में तो शायद ही किसीने आत्मकथा लिखी हो। और फिर
। लिखेंगे भी क्या? आज आप जिस बात को सिद्धान्त के तौर पर
नते है, कल उसे न मानने लगें तो? अथवा उस सिद्धान्त के अनुसार
काम आप आज करते है उनमें बाद को परिवर्तन करना पड़े तो?
पके लेखो को बहुत लोग प्रमाण मानकर अपना जीवन बनाते हैं।
न्हे यदि ग़लत रास्ता मिला तो? इसलिए अभी आत्मकथा के रूप
कुछ लिखने की जल्दी न करें तो ठीक होगा।"

इस दलील का थोड़ा-बहुत असर मुझपर हुआ; पर मैं आत्मकथा
हाँ लिख रहा हूँ? मैं तो आत्मकथा के बहाने अपने उन प्रयोगो की
था लिखना चाहता हूँ, जो मैंने सत्य के लिए समय-समय पर किये हैं।
ाँ, यह बात नही है कि मेरा सारा जीवन ऐसे ही प्रयोगो से भरा हुआ
है। इसलिए यह कथा एक जीवन-वृत्तान्त का रूप धारण कर लेगी;
पर यदि इसका एक-एक पृष्ठ मेरे प्रयोगो के वर्णन से ही भरा हो तो
इस कथा को मै स्वय निर्दोष मानूंगा। यह मानता हूँ—अथवा यो
कहिए, मुझे ऐसा मोह है—कि मेरे तमाम प्रयोग यदि लोगो के सामने
आ जावें, तो उनसे उन्हे लाभ ही होगा। राजनैतिक क्षेत्र के मेरे प्रयोगो
को तो भारतवर्ष जानता है—यही नही, उन्नत मानी जानेवाली दुनिया
भी, थोड़ा बहुत, जानती है, पर मेरी दृष्टि में उसका मूल्य बहुत कम
है और चूँकि इन्हीं प्रयोगो के कारण मुझे 'महात्मा' पद मिला है, इसलिए
मेरे नज़दीक तो उनका मूल्य बहुत ही कम है। अपने जीवन में बहुत
बार इस विशेषण से मुझे बड़ा दुःख पहुँचा है। मुझे एक भी ऐसा क्षण
याद नहीं पड़ता, जब इस विशेषण से मैं मन में फूल उठा होऊँ, पर
हाँ, अपने उन आध्यात्मिक प्रयोगो का वर्णन अवश्य मुझे प्रिय होगा,
जिन्हे सिर्फ मैं ही जान सकता हूँ और जिनकी बदौलत मेरी
राजनैतिक-क्षेत्र-सम्बन्धी शक्ति उत्पन्न हुई है। और यदि वे प्रयोग
सचमुच आध्यात्मिक हों, तो फिर उनमें फूलने के लिए जगह ही कहाँ
है? उनके वर्णन का फल तो नम्रता की वृद्धि ही हो सकती है। ज्यों-
ज्यों मैं विचार करता जाता हूँ, अपने भूतकाल के जीवन पर दृष्टि

डालता जाता हूँ, त्यो-त्यो मुझे अपनी अल्पता साफ-साफ दिखाई देती है। जो बात मुझे करनी है, आज ३० साल से जिसके लिए मै उद्योग कर रहा हूँ, वह तो है—आत्म-दर्शन, ईश्वर का साक्षात्कार, मोक्ष। मेरे जीवन की प्रत्येक क्रिया इसी दृष्टि से होती है। मै जो-कुछ लिखता हूँ, वह भी इसी उद्देश से, और राजनैतिक क्षेत्र में जो मै कूदा सो भी इसी बात को सामने रखकर।

परन्तु शुरू ही से मेरी यह राय रही है कि जिस बात को एक आदमी कर सकता है उसे सब लोग कर सकते है। इसलिए मेरे प्रयोग खानगी तौर पर नही हुए और न वैसे रहे ही। इस बात से कि सब लोग उन्हे देख सकते है, उनकी आध्यात्मिकता कम होती होगी, यह मै नही मानता। हाँ, कितनी ही बाते ऐसी जरूर होती है जिन्हे हमारी आत्मा ही जानती है, जो हमारी आत्मा में ही समाई रहती है। परन्तु ऐसी बात तो मेरी पहुँच के बाहर की बात हुई। मेरे प्रयोग में तो आध्यात्मिक शब्द का अर्थ है नैतिक, धर्म का अर्थ है नीति, और जिस नीति का पालन आत्मिक दृष्टि से किया हो वही धर्म है, इसलिए इस कथा में उन्हीं बातो का समावेश रहेगा, जिनका निर्णय बालक, युवा, वृद्ध करते है और कर सकते है। ऐसी कथा को यदि मै तटस्थ भाव से, निरभिमान रहकर, लिख सका, तो उससे अन्य प्रयोग करनेवालो को अपनी सहायता के लिए कुछ मसाला अवश्य मिलेगा।

मै यह नही कहता कि मेरे ये प्रयोग सब तरह सम्पूर्ण है। मै तो इतना ही कहता हूँ कि जिस प्रकार एक विज्ञान-शास्त्री अपने प्रयोग को अतिशय नियम और विचार-पूर्वक सूक्ष्मता के साथ करते हुए भी उत्पन्न परिणामो को अन्तिम नही बताता, अथवा जिस प्रकार उनकी सत्यता के विषय में यदि सशक नही तो तटस्थ रहता है, उसी प्रकार मेरे प्रयोगो को समझना चाहिए। मैंने भरसक खूब आत्म-निरीक्षण किया है, अपने मन के एक-एक भाव की छानबीन की है, उनका विश्लेषण किया है। फिर भी मै यह दावा हरगिज नही करना चाहता कि उनके परिणाम सबके लिए अन्तिम है, वे सत्य ही है, अथवा वही सत्य है। हाँ, एक

दावा अवश्य करता हूँ कि वे मेरी दृष्टि से सच्चे हैं और इस समय तक तो मुझे अंतिम जैसे मालूम होते हैं। यदि ये ऐसे न मालूम होते हों तो फिर इनके आधार पर मुझे कोई काम उठा लेने का अधिकार नहीं; पर मैं तो जितनी चीजें सामने आती हैं उनके, क़दम-क़दम पर, दो भाग करता जाता हूँ—ग्राह्य और त्याज्य। और जिस बात को ग्राह्य समझता हूँ उसके अनुसार अपने आचरण को बनाता हूँ, एवं जबतक ऐसा आचरण मुझे—अर्थात् मेरी बुद्धि को और आत्मा को—सन्तोष देता है तबतक उसके शुभ परिणामों पर मुझे अवश्य अटल विश्वास रहता है।

यदि मैं केवल सिद्धान्तों का अर्थात् तत्वों का ही वर्णन करना चाहता होता, तो मैं आत्म-कथा न लिखता, परन्तु मैं तो उनके आधार पर उठाये गये कार्यों का इतिहास देना चाहता हूँ, और इसलिए मैंने इस प्रयत्न का पहला नाम रक्खा है 'सत्य के प्रयोग'। इसमें यद्यपि अहिंसा, ब्रह्मचर्य आ तो जायँगे, परन्तु मेरे निकट तो सत्य ही सर्वोपरि है, और उसमें अगणित वस्तुओं का समावेश हो जाता है। यह सत्य स्थूल अर्थात् वाचिक सत्य नहीं है। यह तो वाचा की तरह विचार का भी सत्य है। यह सत्य केवल हमारा कल्पनाजन्य सत्य ही नहीं, बल्कि स्वतन्त्र चिरस्थायी सत्य, अर्थात् स्वयं परमेश्वर ही है।

परमेश्वर की व्याख्यायें अगणित हैं; क्योंकि उसकी विभूतियाँ भी अगणित हैं। विभूतियाँ मुझे आश्चर्य-चकित तो करती हैं, मुझे क्षण-भर के लिए मुग्ध भी करती हैं, पर मैं तो पुजारी हूँ सत्य-रूपी परमेश्वर का ही। मेरी दृष्टि में वही एकमात्र सत्य है, दूसरा सब कुछ मिथ्या है; पर यह सत्य अबतक मेरे हाथ नहीं लगा है, अभीतक मैं तो उसका शोधक-मात्र हूँ। हाँ, उसकी शोध के लिए मैं अपनी प्रिय-से-प्रिय वस्तु को भी छोड़ देने के लिए तैयार हूँ, और इस शोध-रूपी यज्ञ में अपने शरीर को भी होम देने की तैयारी रखता हूँ। मुझे विश्वास है कि इतनी शक्ति मुझमें है; परन्तु जबतक इस सत्य का साक्षात्कार नहीं हो जाता, तबतक मेरी अन्तरात्मा जिसे सत्य समझती है उसी काल्पनिक

सत्य को अपना, आधार मानकर, दीप-स्तम्भ समझकर, उसके सहारे मैं अपना जीवन व्यतीत करता हूँ।

यह मार्ग यद्यपि तलवार की धार पर चलने-जैसा दुर्गम है, तथापि मुझे तो अनुभव से अत्यन्त सरल मालूम हुआ है। इस रास्ते जाते हुए अपनी भयकर भूलें भी मेरे लिए मामूली हो गई है, क्योकि इन भूलो को करते हुए भी मैं खाइयो और खन्दको से बच गया हूँ और अपनी समझ के अनुसार तो आगे भी बढा हूँ, पर यहीतक बस नही, हाँ, दूर-दूर से विशुद्ध सत्य की—ईश्वर की—झलक भी देख रहा हूँ। मेरा यह विश्वास दिन-दिन बढता जाता है कि सृष्टि मे एक-मात्र सत्य की ही सत्ता है और उसके सिवा दूसरा कोई नही है। यह विश्वास 'किस तरह बढता गया है, यह बात मेरे जगत् अर्थात् 'नवजीवन' इत्यादि के पाठक चाहें तो शौक से मेरे प्रयोगो में हिस्सेदार बनें तथा उस सत्य-परमात्मा की झलक भी मेरे साथ-साथ देखें। फिर मैं यह बात अधिकाधिक मानता जाता हूँ कि जितनी बातें मैं कर सकता हूँ, उतनी एक बालक भी कर सकता है। और इसके लिए मेरे पास सबल कारण है। सत्य की शोध के कारण जितने कठिन दिखाई देते हैं, उतने ही सरल है। अभिमानी को जो बात अशक्य मालूम होती है वही एक भोले-भाले शिशु को बिलकुल सरल मालूम होती है। सत्य के शोधक को एक रज-कण से भी नीचे रहना पडता है। सारी दुनिया रज-कण को-पैरो तले रौंदती है, पर सत्य का पुजारी तो जबतक इतना छोटा नही बन जाता कि रज-कण भी उसे कुचल सके, तबतक स्वतन्त्र सत्य की झलक भी होना दुर्लभ है। यह बात वशिष्ठ-विश्वामित्र के आख्यान मे अच्छी तरह स्पष्ट करके बताई गई है। ईसाई-धर्म और इस्लाम भी इसी बात को साबित करते है।

आगे जो प्रकरण क्रमश. लिखे जायँगे उनमे यदि पाठक को मेरे अभिमान का भास हो तो अवश्य समझना चाहिए कि मेरी शोध मे कमी है और मेरी वे पुस्तकें मृग-जल के सदृश है। मैं तो चाहता हूँ कि चाहे मुझ-जैसे अनेको का क्षय होजाय, पर सत्य की सदा जय हो। अल्पात्मा को नापने के लिए सत्य का गज कभी छोटा न बने।

मैं चाहता हूँ, मेरी विनय है, कि मेरे लेखो को कोई प्रमाणभूत न मानें। उनमें प्रदर्शित प्रयोगो को उदाहरण-रूप मानकर सब अपने-अपने प्रयोग यथाशक्ति और यथामति करें, इतनी ही मेरी इच्छा है। मुझे विश्वास है कि इस सकुचित क्षेत्र में, आत्मा-सम्बन्धी मेरे लेखो से बहुत कुछ सहायता मिल सकेगी, क्योंकि एक भी ऐसी बात जो कहने लायक है, छिपाऊगा नही। पाठको को अपने दोषो का परिचय मैं पूरा-पूरा कराने की आशा रखता हूँ, क्योकि मुझे तो सत्य के वैज्ञानिक प्रयोगो का वर्णन करना है। यह दिखाने की कि मैं कैसा अच्छा हूँ मुझे तिल-मात्र इच्छा नही है। जिस नाप से मैं अपने को नापना चाहता हूँ और जो नाप हम सबको अपने लिए रखना चाहिए, उसे देखते हुए तो मैं अवश्य कहूँगा—

> मो सम कौन कुटिल खल कामी।
> जिन तनु दियो ताहि बिसरायो ऐसो निमकहरामी॥

क्योकि जिसे मैं सोलहो आने विश्वास के साथ अपने श्वासोच्छ्वास का स्वामी मानता हूँ, जिसे मैं अपने नमक का देनेवाला मानता हूँ, उससे मैं अभीतक दूर हूँ और यह बात मुझे प्रतिक्षण कांटे की तरह चुभ रही है। इसके कारण-रूप अपने विकारो को मैं देख तो सकता हूँ, पर अब भी उन्हें निर्मूल नही कर पाया हूँ।

पर अब इसे समाप्त करता हूँ। प्रस्तावना से हटकर यहाँ प्रयोगो की कथा में प्रवेश नही कर सकता। यह तो कथा-प्रकरणो में ही पाठको को मिलेगी।

सत्याग्रहाश्रम, साबरमती,
मार्गशीर्ष शुक्ल ११, स० १९८२ —मोहनदास करमचन्द गांधी

# विषय-सूची

## तीसरा भाग



## चौथा भाग

## पाँचवाँ भाग

: १ :

# जन्म

गांधी परिवार, ऐसा मालूम होता है पहले पसारी[1] का काम करता था। परन्तु मेरे दादा से लेकर तीन पुश्त तक वह, कठियावाड के भिन्न-भिन्न राज्यो में, दीवानगीरी करता आया है। ऐसा जान पडता है कि उत्तमचन्द गांधी, उर्फ ओता गाधी, बडे टेक रखने वाले थे। उन्हे एक राज-दरबारी साजिश के कारण, पोरबन्दर छोडकर जूनागढ-राज्य मे जाकर आश्रय लेना पडा था। वहाँ जाकर उन्होने बायें हाथ से नवाब को सलाम किया। लोगो को यह अविनय-सा दिखाई दिया। जब एक ने इसका कारण पूछा, तो उत्तर मिला—"दाहिना हाथ तो पोरबन्दर के सुपुर्द हो चुका है।"

ओता गांधी ने एक-एक करके अपने दो विवाह किये थे। पहली पत्नी से चार लडके हुए थे और दूसरी से दो। अपना बचपन याद करते हुए मुझे यह खयाल बिलकुल नही आता कि ये भाई सौतेले लगते थे। उनमें पाँचवे करमचन्द गाधी, उर्फ कबा गांधी और अन्तिम तुलसीदास गांधी थे। दोनो भाई, एक-एक करके पोरबन्दर में दीवान रहे थे। कबा गांधी मेरे पिताजी थे। पोरबन्दर का दीवानपद छोडने के बाद वह 'राजस्थानी कोर्ट' के सभासद रहे थे। इसके पश्चात् राजकोट में और फिर कुछ समय वाकानेर में दीवान रहे। मृत्यु के समय वह राजकोट-दरबार के पेन्शनर थे।

कबा गांधी के भी एक-एक करके चार विवाह हुए थे। पहली दो पत्नियो से दो लडकियाँ थी, अन्तिम पुतलीबाई से एक कन्या और तीन पुत्र हुए, जिनमे सबसे छोटा मैं हूँ।

मेरे पिताजी कुटुम्ब-प्रेमी, सत्यप्रिय, शूर और उदार परन्तु साथ ही क्रोधी थे। मेरा खयाल है, कुछ विषयासक्त भी होंगे। उनका अन्तिम

१ गुजरात-काठियावाड़ में पसारी को गाधी कहते हैं।—अनुवादक

विवाह चालीस वर्ष की अवस्था के बाद हुआ था। वह रिश्वत से सदा दूर भागते थे, और इसी कारण अच्छा न्याय करते थे, ऐसी प्रसिद्धि उनकी हमारे कुटुम्ब में तथा बाहर भी थी। वह राज्य के बड़े वफादार थे। एक बार असिस्टेण्ट पोलिटिकल एजेण्ट ने राजकोट के ठाकुरसाहब का अपमान किया तो उन्होंने उसका सामना किया। फलतः साहब बिगड़ पड़े और कबा गांधी ने कहा, माफी मांगो। उन्होंने साफ इन्कार कर दिया। इससे कुछ घण्टे के लिए उन्हें हवालात में भी रहना पड़ा। पर वह टस-से-मस न हुए। तब साहब को उन्हें छोड़ देने का हुक्म देना पड़ा।

पिताजी को धन जोड़ने का लोभ न था। इससे हम भाइयों के लिए वह बहुत थोड़ी सम्पत्ति छोड़ गये थे।

पिताजी ने शिक्षा केवल अनुभव से प्राप्त की थी। वह उतनी ही शिक्षा पाये होंगे, जिसे आज हम अपर प्राइमरी कहते हैं। इतिहास, भूगोल का ज्ञान तो बिलकुल न था। इतना होते हुए भी व्यावहारिक ज्ञान इतने ऊंचे दरजे का था कि सूक्ष्म-से-सूक्ष्म प्रश्नों को हल करने में अथवा हजार आदमियों से काम लेने में उन्हें कठिनाई पेश न आती थी। धार्मिक-शिक्षा नहीं के बराबर थी। परन्तु मन्दिरों में जाने से, कथा-पुराण सुनने से, जो धर्म-ज्ञान असंख्य हिन्दुओं को सहज ही मिलता रहता है, वह उन्हें मिलता था। अपने अन्तिम दिनों में एक विद्वान् ब्राह्मण की सलाह से, जोकि हमारे कुटुम्ब के मित्र थे, उन्होंने गीता-पाठ शुरू किया था, और नित्य कुछ श्लोक पूजा के समय ऊंचे स्वर से पाठ किया करते थे।

माताजी साध्वी स्त्री थी, ऐसी छाप मेरे दिल पर पड़ी है। वह बहुत भावुक थी। पूजा-पाठ किये बिना कभी भोजन न करतीं, हमेशा हवेली—वैष्णव मन्दिर—जाया करतीं। जब मैंने होश सम्हाला, मुझे याद नहीं पड़ता कि उन्होंने कभी चातुर्मास छोड़ा हो। कठिन-से-कठिन व्रत वह धारण करतीं और उन्हें निर्विघ्न पूरा करतीं। बीमार पड़ जाने पर भी वह व्रत न छोड़तीं। ऐसा एक समय मुझे याद है, जब उन्होंने चान्द्रायणव्रत किया था। बीच में बीमार पड़ गईं, पर व्रत न छोड़ा। चातुर्मास में एक बार भोजन करना तो उनके लिए मामूली बात थी। इतने से सन्तोष न पाकर

एक बार, चातुर्मास में उन्होने हर तीसरे दिन उपवास किया। दो-तीन उपवास उसके लिए एक नगण्य बात थी। एक चातुर्मास में उन्होने ऐसा व्रत लिया कि सूर्यनारायण के दर्शन होने पर ही भोजन किया जाय। इस चौमासे में हम लडके लोग आसमान की तरफ देखा करते कि कब सूरज दिखाई पडे और कब माँ खाना खाय। इस बात को तो सब लोग जानते है कि चौमासे में बहुत बार सूर्य-दर्शन मुश्किल से होते है। मुझे ऐसे दिन याद है, जबकि हमने सूर्य को निकला हुआ देखकर पुकारा है—"माँ-माँ, वह सूरज निकला" और जबतक माँ जल्दी-जल्दी दौडकर आती है, सूरज छिप जाता था। माँ यह कहती हुई वापस जाती कि 'खैर, कोई बात नही, ईश्वर नही चाहता कि आज खाना खाऊँ' और अपने कामो में मशगूल होजाती।

माता व्यवहार-कुशल थी। राज-दरबार की सब बाते जानती थी। रनवास में उनकी बुद्धिमत्ता ठीक आँकी जाती थी। जब मै बच्चा था, मुझे दरबारगढ में कभी-कभी वह साथ ले जाती और 'बा-माँ साहेब' (ठाकुर साहब की विधवा माता) के साथ के उनके कितने ही सवाद मुझे अब भी याद है।

इन माता-पिता के यहाँ आश्विन वदी १२ सवत् १९२५ अर्थात् १ अक्तूबर १८६९ ईसवी को पोरबन्दर अथवा सुदामापुरी में मेरा जन्म हुआ।

मेरा बचपन पोरबन्दर में ही बीता। ऐसा याद पडता है कि किसी पाठशाला मे मै पढने बैठाया गया था। मुश्किल से कुछ पहाडे पढा होऊँगा। उस समय मैने और लडको के साथ मेहताजी—मास्टर साहब—को सिर्फ गाली देना सीखा, इतना याद पडता है, और कोई बात याद नही आती। इससे यह अनुमान करता हूँ कि मेरी बुद्धि मद रही होगी और स्मरणशक्ति उन पक्तियो के कच्चे पापड की तरह होगी जोकि हम लडके गाया करते थे—

> एकडे एक, पापड शेक,
> पापड कच्चो,—मारो—

पहली खाली जगह मास्टर साहब का नाम रहता था। उन्हें मैं अमर करना नहीं चाहता। दूसरी खाली जगह में, जो छोड़ दी गई है, गाली रहती उनकी पूर्ति करने की आवश्यकता नहीं।

## : २ :

## बचपन

पोरबन्दर से पिताजी 'राजस्थानी कोर्ट' के सभ्य होकर जब राजकोट गये तब मेरी उम्र कोई ७ साल की होगी। राजकोट की पाठशाला में मैं भरती कराया गया। इस पाठशाला के दिन मुझे अच्छी तरह याद हैं। मास्टरों के नाम-ठाम भी याद हैं। पोरबन्दर की तरह वहाँ की पढ़ाई के सम्बन्ध में कोई खास बात जानने लायक नहीं। मैं मुश्किल से मामूली दरजे का विद्यार्थी माना जाता होऊँगा। पाठशाला से ऊपर के स्कूल में और वहाँ से हाईस्कूल में गया। यहाँतक पहुँचते हुए मेरा बारहवाँ साल पूरा होगया। मुझे याद नहीं पड़ता कि अबतक मैंने किसी भी शिक्षक से झूठ बोला हो, और किसी से मित्रता जोड़ी हो। मैं बहुत झेंपू लड़का था, मदरसे में अपने काम से काम रखता। घण्टी लगते समय पहुँच जाता और स्कूल बन्द होते ही घर भाग आता। 'भाग आता' शब्द का प्रयोग मैंने जान-बूझ कर किया है, क्योंकि मुझे किसी के साथ बातें करना न सुहाता था—मुझे यह डर भी बना रहता कि 'कोई मेरी दिल्लगी उड़ावेगे तो?'

हाईस्कूल के प्रथम ही वर्ष की परीक्षा के समय की एक घटना लिखने योग्य है। शिक्षा-विभाग के इन्स्पेक्टर, जाइल्स साहब, निरीक्षण करने आये। उन्होंने पहली कक्षा के विद्यार्थियों को पाँच शब्द लिखवाये। उनमें एक शब्द था केटल (Kettle)। उसे मैंने ग़लत लिखा। मास्टरसाहब ने मुझे अपने बूट से ठोकर देकर चेताया। पर मैं क्यों चेतने लगा? मेरे दिमाग में यह बात न आई कि मास्टरसाहब मुझे आगे के लड़के की स्लेट देखकर सही लिखने का इशारा कर रहे हैं। मैं यह मान रहा था कि मास्टरसाहब ने मेरी 'मूर्खता' बताई, परन्तु उनकी अक्ल

का कुछ असर मेरे दिल पर न हुआ। दूसरो को देख-देख कर लिखना मुझसे न सधा।

ऐसा होते हुए भी मास्टर के प्रति नम्रता का परिचय देने में मुझसे गलती न हुई। बडे-बूढो के ऐब न देखने का गुण मुझमे स्वाभाविक तौर पर था। बाद को तो इन मास्टरसाहब के दूसरे ऐब भी मेरी नजर में आये। फिर भी उनके प्रति मेरा आदर-भाव कायम ही रहा। मै इतना जानता था कि बडे-बूढो की आज्ञा का पालन करना चाहिए, जैसा वे कहे करना चाहिए, पर वे जो, कुछ करे, उसके काजी हमें न बनना चाहिए।

इसी समय दूसरी दो घटनायें हुईं, जो मुझे सदा याद रही हैं। मामूली तौर पर मुझे कोर्स की पुस्तको के अलावा कुछ भी पढने का शौक न था। इस खयाल से कि पाठ याद करना चाहिए, उलाहना सहन न होगा, मास्टरसाहब को धोखा न दिया जायगा, मैं पाठ याद करता पर मन न लगा करता। इससे सबक कई बार कच्चा रह जाता। ऐसी हालत में दूसरी पुस्तके पढने को जी कैसे चाहता? परन्तु पिताजी की खरीदी एक पुस्तक 'श्रवण-पितृ-भक्ति' नाटक पर मेरी नजर पडी। इसे पढने को दिल चाहा। बडे अनुराग और चाव से मैंने उसे पढा। इन्ही दिनो शीशे में तसवीर दिखाने वाले लोग भी घर आया करते। उनमे मैंने यह दृश्य भी देखा कि श्रवण अपने माता-पिता को कावड में बैठाकर तीर्थयात्रा के लिए ले जा रहा है। ये दोनो दृश्य मेरे अन्तस्थल पर अंकित हो गये। मेरे मन में यह बात उठा करती कि मैं भी श्रवण की तरह बनूँ। श्रवण जब मरने लगा तो उस समय उसके माता-पिता का विलाप अब भी याद है। उस ललित छन्द को मैं बाजे पर बजाया भी करता। बाजा सीखने का मुझे शौक था और पिताजी ने एक बाजा खरीद भी दिया था।

इसी अरसे मे एक नाटक-कम्पनी आई और मुझे उसका नाटक देखने की इजाजत मिली। हरिश्चन्द्र का खेल किया गया। इस नाटक को देखते मैं अघाता न था, बार-बार उसे देखने को मन हुआ करता। पर यों बार-

वार जाने कौन देने लगा ? जो हो, अपने मन में मैंने इस नाटक को सैकडो वार खेला होगा। हरिश्चन्द्र के सपने आते। यही धुन लगी कि 'हरिश्चन्द्र की तरह सत्यवादी सब क्यो न हो ?' यही धारणा होती कि हरिश्चन्द्र के जैसी विपत्तियाँ भोगना और सत्य का पालन करना ही सच्चा सत्य है। मैंने तो यही मान रक्खा था कि नाटक मे जैसी विपत्तियाँ हरिश्चन्द्र पर पडी है, वैसी ही वास्तव में उसपर पडी होगी। हरिश्चन्द्र के दु खो को देख कर, उन्हे याद कर-कर, मैं खूब रोया हूँ। आज मेरी बुद्धि कहती है कि सम्भव है हरिश्चन्द्र कोई ऐतिहासिक व्यक्ति न हो। पर मेरे हृदय मे तो हरिश्चन्द्र और श्रवण आज भी जीवित है। मै मानता हूँ कि आज भी यदि मैं उन नाटको को पढूँ तो आँसू आये विना न रहें।

: ३ :

## बाल-विवाह

जी चाहता है कि यह प्रकरण मुझे न लिखना पडे तो अच्छा, परन्तु इस कथा में मुझे ऐसी कितनी ही कडवी घूँटे पीनी पडेंगी। सत्य के पुजारी होने का दावा करके मै इससे कैसे बच सकता हूँ।

यह लिखते हुए मेरे हृदय को बडी व्यथा होती है कि १२ वर्ष की उम्र में मेरा विवाह हुआ। आज मैं अपनी आँखो के सामने १२-१३ वर्ष के बच्चो को देखता हूँ, और जब मुझे मेरे विवाह का स्मरण हो आता है, तब मुझे अपने पर दया आने लगती है; और उन बच्चो को इस बात के लिए बधाई देने की इच्छा होती है कि वे मेरी हालत से अबतक बचे हुए हैं, तेरह साल की उम्र मे हुए मेरे विवाह के समर्थन में एक भी नैतिक दलील मेरे दिमाग में नही समा सकती।

पाठक यह न समझें कि मैं सगाई की बात लिख रहा हूँ। सगाई का तो अर्थ होता है दो लडके-लडकियो के विवाह का इकरार, जिसे माँ-बाप आपस में ही कर लेते हैं। सगाई टूट सकती है। सगाई हो जाने पर यदि लडका मर जाय तो कन्या विधवा नही हो सकती। सगाई के मामले में

वर-कन्या के पडने का प्रयोजन नही होता । दोनो को खवर हुए विना भी सगाई हो सकती है । मेरी एक-एक करके तीन सगाइयाँ हुई । मुझे कुछ भी पता नही कि ये सगाइयाँ कब हो गई । जब मुझसे कहा गया कि एक-एक करके दो कन्याये मर गईं, तव से मैं जानने लगा हूँ कि मेरी तीन सगाइयाँ हुईं । कुछ ऐसा याद पडता है कि तीसरी सगाई सातेक साल की उम्र में हुई होगी । पर मुझे कुछ याद नही आता कि सगाई के समय मुझे उसकी खवर की गई हो । विवाह में तो वर कन्या की उपस्थिति की आवश्यकता होती है, उसमें धार्मिक विधि-विधान होते हैं । यहाँ मैं सगाई की नही, विवाह की ही बात कर रहा हूँ । विवाह का स्मरण तो मुझे पूरी तौर पर है ।

पाठक जान ही गये हैं कि हम तीन भाई थे । सवसे वडे की शादी हो चुकी थी । मँझले भाई मुझसे दो-तीन वर्ष वडे थे । मेरे पिताजी ने तीन विवाह एक-साथ करने का निश्चय किया—एक तो मँझले भाई का, दूसरे मेरे चचेरे भाई का, जिनकी उम्र मुझसे शायद एकाध साल ज्यादा हो, और तीसरा मेरा । इसमे हमारे कल्याण की कोई वात न थी, हमारी इच्छा की तो वात ही क्या ? यह तो केवल माता-पिता की सुविधा और खर्च-वर्च के खयाल का विषय था ।

हिन्दू-ससार मे विवाह कोई ऐसी-वैसी चीज नही । वर-कन्या के माँ-बाप विवाह के पीछे वरवाद हो जाते हैं । धन भी लुटाते हैं और समय भी वरवाद करते हैं । महीनो पहले से तैयारियाँ होने लगती है,तरह-तरह के कपडे तैयार होते है, जेवर वनते है, जाति-भोजो का तखमीना वनाया जाता है, खाने की चीजो की वाजियाँ-सी लगती हैं । स्त्रियाँ, सुर हो या वे-सुर, गीत गा-गा कर अपना गला वैठा लेती हैं, वीमार भी पड जाती है और पडोसियो की शाति भग करती है सो अलग । पडोसी भी तो जव उनके यहाँ अवसर आता है तव ऐसा ही करते हैं, इसलिए इस सारे शोर गुल को तथा भोजो की जूठन आदि गदगी को सव लोग चुपचाप सहन कर लेते हैं ।

यह इतना झझट तीन वार अलग-अलग करने के वजाय एक ही वार कर डालना क्या अच्छा नही ? 'कम खर्च वाला नशीन' । क्योकि तीन

विवाह एकसाथ होने से खर्च भी खुले हाथ किया जा सकता था। पिताजी और चाचाजी वृद्ध थे। हम लोग थे उनके सबसे छोटे लड़के। इसलिए हमारे विवाह-सम्बन्धी अपनी लालसा को तृप्त करने का भाव भी उनके मन में था ही। इन कारणो से तीन विवाह एकसाथ करने का निश्चय हुआ और उसके लिए, जैसाकि मैं लिख चुका हूँ, महीनों पहले से तैया-रियाँ होती रही और सामग्रियाँ जुटती रही।

हम भाइयो ने तो सिर्फ तैयारियो से ही जाना कि विवाह होनेवाले है। मुझे तो इस समय इन मनसूबो के अलावा कि अच्छे-अच्छे कपड़े पह-नेंगे, बाजे बजते देखेंगे, तरह-तरह का भोजन, मिठाई मिलेगी, एक नई लड़की के साथ हँसी-खेल करेंगे, और किसी विशेष भाव का रहना याद नही आता। विषय-भोग करने का भाव तो पीछे से उत्पन्न हुआ। यह किस प्रकार हुआ, सो मैं बता तो सकता हूँ परन्तु इसकी जिज्ञासा पाठक न रक्खें। अपनी इस शर्म पर मैं परदा पड़ा रखना चाहता हूँ। जो बातें जानने योग्य हैं, वे सब आगे आ जायँगी—वे भी इसलिए कि जो मध्य बिन्दु मैंने अपनी दृष्टि के सामने रक्खा है, उसका कुछ सम्बन्ध उनके ब्योरे के साथ है।

हम दो भाइयो को राजकोट से पोरबन्दर ले गये। वहाँ हलदी लगाने इत्यादि की जो विधियाँ हुईं वे रोचक तो है, पर उनका वर्णन छोड़ देने ही लायक है।

पिताजी दीवान थे तो क्या हुआ, थे तो आखिर नौकर ही न। फिर राजप्रिय थे, इसलिए और भी पराधीन। ठाकुर साहब ने आखिरी वक्त तक उन्हें जाने न दिया। फिर जब इजाजत भी दी तो दो दिन पहले, जबकि सवारी का जगह-जगह इन्तजाम करना पड़ा। पर दैव ने कुछ और ही सोच रक्खा था। राजकोट से पोरबन्दर ६० कोस। बैलगाड़ी से ५ दिन का रास्ता था। पिताजी तीन दिन में आये। आखिरी मंजिल पर ताँगा उलट गया। पिताजी को सख्त चोट आई। हाथ-पाँव और बदन में पट्टियाँ बाँधे घर आये। हमारे लिए और उनके लिए भी विवाह का आनन्द आधा रह गया। परन्तु इससे विवाह थोड़े ही रुक सकते थे?

मुहूर्त कही टल सकता था ? मैं तो विवाह के बाल-उल्लास में पिताजी की चोट को भूल ही गया।

मैं जितना पितृ-भक्त था उतना ही विषय-भक्त भी। यहाँ विषय से मतलब इन्द्रियो के विषय से नही बल्कि भोग-मात्र से है। यह होश तो अभी आना बाकी था कि माता-पिता की भक्ति के लिए पुत्र को अपने सब सुख छोड देने चाहिएँ। ऐसा होते हुए भी, मानो इस भोगेच्छा की सजा मुझे मिलनी हो, मेरी जिन्दगी मे एक ऐसी दुर्घटना हुई, जो मुझे आज भी कॉंटे की तरह चुभती है। जब-जब निष्कुलानन्द की यह पक्ति

'त्याग न टके रे वैराग बिना, करिये कोटि उपाय जी'

गाता अथवा सुनता हूँ, तब यह दुर्घटना और कटु-प्रसंग मुझे याद आता है और शर्मिन्दा करता रहता है।

पिताजी ने मानो थप्पड मार कर मुँह लाल रक्खा। शरीर में चोट और पीडा के रहते हुए भी विवाह-कार्य में पूरा-पूरा योग दिया। पिताजी किस अवसर पर कहाँ-कहाँ बैठे थे, यह सब मुझे ज्यो-का-त्यो याद है। बाल-विवाह पर विचार करते हुए पिताजी के कार्य पर जो टीका-टिप्पणी आज मैं कर रहा हूँ, उसका स्वप्न भी उस समय न आया था। उस समय तो मुझे सब बाते अच्छी और उचित मालूम होती थी। क्योकि विवाह की उत्सुकता थी और पिताजी जो-कुछ करते थे सब ठीक ही जान पडता था। उस समय की स्मृति आज भी मेरे मन में ताजी है।

कैसे पाणि-ग्रहण हुआ, सप्तपदी में किस प्रकार वर-वधू साथ बैठे, किस तरह दोनो ने एक-दूसरे को कसार[1] खिलाया, और किस प्रकार हम दोनो एक साथ रहने लगे, इसका चित्र आज भी मेरी आँखो के सामने खडा हो जाता है। ओह, वह पहली रात ! दो अबोध बालक बिना जाने, बिना समझे, ससार-सागर में कूद पडे ! ! भाभी ने सिखाया कि पहली रात को मुझे क्या-क्या करना चाहिए। यह याद नही पडता कि मैंने धर्म-पत्नी से यह पूछा हो कि उन्हे किसने सिखाया था। अब भी पूछा जा सकता

१ कसार गेहूँ की लपसी-जैसा पदार्थ होता है, जिसे विधि समाप्त होने पर वर-वधू खाते हैं। —अनुवादक

है, पर अब तो इसकी इच्छा तक नही होती। पाठक इतना ही जान ले कि कुछ-कुछ ऐसा याद पडता है कि हम दोनो एक-दूसरे से डरते और शरमाते थे। मैं क्या जानता कि बातें कैसे करे, क्या-क्या करे? सिखाई बाते भी कहाँतक मदद कर सकती है? पर ऐसे मामलो मे किसी के सिखाने की जरूरत नही रहती। जहाँ सस्कार प्रबल है, वहाँ सिखाना फिजूल हो जाता है। धीरे-धीरे परिचय बढता गया, आजादी के साथ एक-दूसरे से बोलने-बतलाने लगे। हम दोनो हम-उम्र थे। मैं शीघ्र पतिदेव बन बैठा।

## : ४ :

## पतिदेव

जिन दिनो मेरा विवाह हुआ, छोटे-छोटे निबन्ध—पैसे-पैसे या पाई-पाई के, सो याद नही पडता—छपा और बिका करते। इनमें दाम्पत्य प्रेम, मितव्ययता, बालविवाह इत्यादि विषयो की चर्चा रहा करती। इनमें से कोई-कोई निबन्ध मेरे हाथ पडता और उसे मैं पढ जाता। यह मेरी आदत थी कि जो बात अच्छी नही लगती उसे भूल जाता, और जो अच्छी लगती उसके अनुसार आचरण करता। यह पढा कि एक पत्नीव्रत का पालन करना पति का धर्म है। बस यह मेरे हृदय मे अकित हो गया। सत्य की लगन तो थी ही। इसलिए पत्नी को धोखा देने का अवसर न था। और यह भी समझ चुका था कि दूसरी स्त्री से सम्बन्ध जोडना पाप है। फिर कोमल वय में एक पत्नी-व्रत के भग होने का अवसर भी कम ही रहता है।

परन्तु इन सद्विचारो का एक बुरा परिणाम निकला। 'यदि मैं एक-पत्नी-व्रत का पालन करता हूँ, तो पत्नी को भी एक-पति-व्रत का पालन करना चाहिए।' इस विचार से मैं असहिष्णु-ईर्षालु पति बन गया। 'पालन करना चाहिए।' में से 'पालन करवाना चाहिए' इस नतीजे पर जा पहुँचे। और यदि पालन करवाना हो तो फिर मुझे चौकीदारी करनी चाहिए। पत्नी की पवित्रता पर तो सन्देह करने का कोई कारण न था, परन्तु ईर्ष्या

कहीं कारण देखने जाती है ? मेरी पत्नी हमेशा कहाँ-कहाँ जाती है, यह जानना मेरे लिए जरूरी है, 'मेरी इजाजत लिये बगैर कहीं नहीं जा सकती।' यह भाव मेरे और उनके बीच दुःखद झगड़े का मूल बन बैठा। बिना इजाजत के कहीं न जा पाना तो एक तरह की कैद ही हो गई। परन्तु कस्तूरबाई ऐसी मिट्टी की न बनी थी, जो ऐसी कैद को बरदाश्त करती। जहाँ जी चाहे, मुझसे बिना पूछे जरूर चली जाती। ज्यों-ज्यों मैं दबाता त्यों-त्यों वह अधिक आजादी लेती, और त्योंही मैं और बिगड़ता। इस कारण हम बाल-दम्पत्ति में अबोला रहना एक मामूली बात हो गई। कस्तूरबाई जो आजादी लिया करती उसे मैं निर्दोष मानता हूँ। एक बालिका जिसके मनमें कोई पाप नहीं है, देव-दर्शन को जाने के लिए अथवा किसी से मिलने जाने के लिए क्यों ऐसा दबाव सहन करने लगी ? 'यदि मैं उसपर दबाव रक्खूँ तो फिर वह मुझपर क्यों न रक्खे ?'—पर यह बात तो अब समझ में आती है। उस समय तो मुझे पतिदेव की सत्ता सिद्ध करनी थी।

पर इससे पाठक यह न समझें कि हमारे इस गार्हस्थ्य-जीवन में कहीं मिठास थी ही नहीं। मेरी वक्रता का मूल था प्रेम। मैं अपनी पत्नी को आदर्श स्त्री बनाना चाहता था। मेरे मन में एकमात्र यही भाव रहता था कि पत्नी स्वच्छ हो, स्वच्छ रहे, मैं सीखूँ सो सीखे, मैं पढ़ूँ सो पढ़े, और दोनों एक-मन दो-तन बनकर रहें।

मुझे खयाल नहीं पड़ता कि कस्तूरबाई के भी मन में ऐसा भाव रहा हो। वह निरक्षर थी। स्वभाव उनका सरल और स्वतन्त्र था। वह परि-श्रमी भी थी, पर मेरे साथ कम बोला करती। अपने अज्ञान पर उन्हें असन्तोष न था। अपने बचपन में मैंने कभी उनकी ऐसी इच्छा नहीं देखी कि वह पढ़ते हैं तो मैं भी पढ़ूँ। इससे मैं मानता हूँ कि मेरी भावना एक-तर्फा थी। मेरा विषय-सुख एक ही स्त्री पर अवलम्बित था और मैं उस सुख की प्रतिध्वनि की आशा लगाये रहता था। अस्तु। प्रेम यदि एक पक्षीय भी हो तो वहाँ सर्वांश में दुःख नहीं हो सकता।

मुझे कहना चाहिए कि—मैं अपनी पत्नी से जहाँतक सम्बन्ध है,

विषयासक्त था। स्कूल में भी उसका ध्यान आता,और यह विचार मन में चला ही करता, कि कब रात हो और कब हम मिलें। वियोग असह्य होता था। कितनी ही ऊट-पटाग बातें कह-कह कर मैं कस्तूरबाई को देर तक सोने न देता। इस आसक्ति के साथ ही यदि मुझमें कर्त्तव्यपरायणता न होती तो, मैं समझता हूँ या तो किसी बुरी बीमारी में फँस कर अकाल ही कालकवलित हो जाता अथवा अपने और दुनिया के लिए भारभूत होकर वृथा जीवन व्यतीत करता होता। 'सुबह होते ही नित्यकर्म तो हर हालत में करने चाहिएँ, झूठ तो बोल ही नही सकते,' आदि अपने इन विचारो की बदौलत मैं कई सकटो से बच गया हूँ।

मैं ऊपर कह आया हूँ कि कस्तूरबाई निरक्षर थी। उन्हे पढाने की मुझे बडी चाह थी। पर मेरी विषय-वासना मुझे कैसे पढाने देती ? एक तो मुझे जबरदस्ती पढाना था, फिर रात मे ही मौका मिल सकता था। माता-पितादि के सामने तो पत्नी की तरफ देख तक नही सकते—बात करना तो दूर रहा! उस समय काठियावाड में घूँघट निकालने का निरर्थक और जगली रिवाज था, आज भी थोडा-बहुत बाकी है। इस कारण पढाने के अवसर भी मेरे प्रतिकूल थे। इसलिए, मुझे स्वीकार करना चाहिए कि, युवावस्था में पढाने की जितनी कोशिशें मैंने की वे सब प्राय बेकार गई, और जब मैं विषय-निद्रा से जगा तब तो सार्वजनिक-जीवन में पड चुका था, इस कारण अधिक समय मेरे पास न रह गया था। शिक्षक रखकर पढाने के मेरे यत्न भी विफल हुए। इसके फलस्वरूप आज कस्तूरबाई मामूली गुजराती लिखने-पढने से अधिक साक्षर न होने पाईं। यदि मेरा प्रेम विषय से दूषित न हुआ होता तो, मैं मानता हूँ आज वह विदुषी हो गई होती। उनके पढने के आलस्य पर मैं विजय प्राप्त कर पाता। क्योकि मैं जानता हूँ कि शुद्ध प्रेम के लिए दुनिया में कोई बात असम्भव नही।

इस तरह अपनी पत्नी के साथ विषय-रत रहते हुए भी मैं कैसे बहुत-कुछ बच गया, इसका एक कारण मैंने ऊपर बताया। इस सिलसिले में एक और बात का उल्लेख करने योग्य है। सैकड़ो अनुभवो से मैंने ऊपर यह निचोड निकाला है कि जिसकी निष्ठा सच्ची है, उसे खुद परमेश्वर ही बचा

लेता है। हिन्दू-ससार मे जहाँ बालविवाह की घातक प्रथा है, वहाँ उसके साथ ही उसमें से कुछ मुक्ति दिलानेवाला भी एक रिवाज है। बालक वर-वधू को माँ-बाप बहुत समय तक एकसाथ नही रहने देते। बाल पत्नी का आधे से ज्यादा समय मायके में जाता है। हमारे साथ भी ऐसा ही हुआ। अर्थात् हम १३ और १८ साल की उम्र के दरमियान थोडा-थोडा करके तीन साल से अधिक साथ न रह सके होगे। छ आठ महीने रहना हुआ नही कि पत्नी के माँ-बाप का बुलौवा आया नही। उस समय तो वे बुलौवे बडे नागवार मालूम होते। परन्तु सच पूछिए तो उन्ही के बदौलत हम दोनो बहुत बच गये। फिर १८ साल की अवस्था मे मैं विलायत गया—खासे लम्बे और उम्दा वियोग का अवसर आया। विलायत से लौटने पर भी हम एकसाथ तो छ महीने मुश्किल से रहे होगे, क्योंकि मुझे राजकोट-बम्बई बार-बार आना-जाना पडता था। इतने ही में दक्षिण अफ्रीका का निमन्त्रण आ पहुँचा—और इस बीच तो मेरी आँखें बहुत-कुछ खुल भी चुकी थी।

## : ५ :

# हाई स्कूल में

मैं पहले लिख चुका हूँ कि जब मेरा विवाह हुआ तब मैं हाई स्कूल में पढता था। उस समय हम तीनो भाई एक ही स्कूल में पढते थे। बडे भाई बहुत ऊपर के दरजे मे थे और जिन भाई का विवाह मेरे साथ हुआ वह मुझसे एक दरजा आगे थे। विवाह का परिणाम यह हुआ कि हम दोनो भाइयो का एक साल बेकार गया। मेरे भाई को तो और भी बुरा परिणाम भोगना पडा। विवाह के पश्चात् वह विद्यालय में रही न सके। परमात्मा जानते है, विवाह के कारण कितने नवयुवको को ऐसे अनिष्ट परिणाम भोगने पडते है! विद्याध्ययन और विवाह ये दोनो बाते हिन्दू-समाज में ही एक-साथ हो सकती है।

मेरा अध्ययन चलता रहा। हाई स्कूल में मैं मूर्ख नही माना जाता था। शिक्षको का प्रेम सम्पादन हमेशा करता रहता। हर साल माँ-बाप

को विद्यार्थी की पढाई तथा चाल-चलन के सम्बन्ध में प्रमाण-पत्र भेजे जाते । उनमें किसी दिन मेरी पढाई या चाल-चलन की शिकायत नहीं की गई । दूसरे दरजे के बाद तो इनाम भी पाये और पाँचवे तथा छठे दरजे में तो क्रमश ४) और १०) मासिक की छात्रवृत्तियाँ भी मिली थी । छात्र-वृत्ति मिलने में मेरी योग्यता की अपेक्षा तकदीर ने ज्यादा मदद की । ये छात्रवृत्तियाँ सब लडको के लिए नही थी, और उस समय चालीस-पचास विद्यार्थियो की कक्षा में सोरठ प्रान्त के विद्यार्थी बहुत नही हो सकते थे ।

अपनी तरफ से तो मुझे याद पडता है कि मै अपने को बहुत योग्य न समझता था । इनाम अथवा छात्रवृत्ति मिलती तो मुझे आश्चर्य होता, परन्तु हाँ, अपने आचरण का मुझे बडा खयाल रहता था । सदाचार में यदि चूक होती तो मुझे रोना आ जाता । यदि मुझमे कोई ऐसा काम बन पडता कि जिसके लिए शिक्षक को उलाहना देना पडे, अथवा उनका ऐसा खयाल भी हो जाय, तो यह मेरे लिए असह्य हो जाता । मुझे याद है कि कई बार मै पिटा भी था । मुझे इस बात पर तो दु ख न हुआ कि पिटा, परन्तु इस बात का महादु ख हुआ कि मै दण्ड का पात्र समझा गया । मै फूट-फूट कर रोया । यह घटना पहली अथवा दूसरी कक्षा की है । उस समय दोराबजी एदलजी गीमी हेड मास्टर थे । वह विद्यार्थी प्रिय थे । क्योंकि वह नियमो का पालन करवाते, विधिपूर्वक काम करते और काम लेते तथा पढाई अच्छी करते । उन्होंने ऊँचे दरजे के विद्यार्थियों के लिए कसरत-क्रिकेट लाजिमी करदी थी । मेरा मन उसमें न लगता था । लाजिमी होने के पहले तो मै कसरत, क्रिकेट या फुटबाल में कभी न जाता था । न जाने में मेरा झेंपूपन भी एक कारण था । अब मै देखता हूँ कि कसरत की वह अरुचि मेरी भूल थी । उस समय मेरे ऐसे गलत विचार थे कि कसरत का शिक्षा के साथ कोई सम्बन्ध नही । पीछे जाकर मैने समझा कि व्यायाम अर्थात् शारीरिक शिक्षा के लिए भी विद्याध्ययन में उतना ही स्थान होना चाहिए जितना मानसिक शिक्षा को है ।

फिर भी मुझे कहना चाहिए कि कसरत में न जाने से मुझे कोई नुक़-सान न हुआ । इसका कारण है । पुस्तको में मैने पढा था कि खुली हवा

में घूमना अच्छा होता है। यह मुझे पसन्द आया और तभी से घूमने जाने की आदत मुझे पड़ गई थी, जो अबतक है। घूमना भी एक प्रकार का व्यायाम है। और इस कारण मेरा शरीर थोड़ा-बहुत सुसगठित होगया।

अरुचि का दूसरा कारण था पिताजी की सेवा-शुश्रूषा करने की तीव्र इच्छा। स्कूल बन्द होते ही तुरन्त घर पहुँचकर उनकी सेवा में जुट जाता। जब कसरत लाजिमी करदी गई तब इस सेवा मे विघ्न उपस्थित होने लगा। मैंने अनुरोध किया कि पिताजी की सेवा करने के लिए कसरत से माफी मिलनी चाहिए, परन्तु गीमी साहब क्योंकर माफी देने लगे? एक शनिवार को सुबह का स्कूल था। शाम को ४ बजे कसरत में जाना था। मेरे पास घड़ी न थी। आकाश में बादल छा रहे थे, इस कारण समय का पता न रहा। बादलो से मुझे धोखा हुआ। जबतक कसरत के लिए पहुँचता हूँ तबतक तो सब लोग चले गये थे। दूसरे दिन गीमी साहब ने हाजिरी देखी तो मुझे गैरहाजिर पाया। मुझसे कारण पूछा। कारण तो जो था, सो ही मैंने बतलाया। उन्होने उसे सच न माना और मुझपर एक या दो आना ( ठीक याद नही कितना ) जुर्माना हो गया। मुझे इस बात से अत्यन्त दु ख हुआ कि मैं झूठा समझा गया। मैं यह कैसे साबित करता कि मैं झूठ नही बोला। पर कोई उपाय न रहा था। मन मसोस कर रह जाना पड़ा। मैं रोया और समझा कि सच बोलनेवाले और सच करनेवाले को गाफिल भी न रहना चाहिए। अपनी पढाई के दरमियान मुझसे ऐसी गफलत वह पहली और आखिरी थी। मुझे कुछ-कुछ स्मरण है कि अन्त को मैं वह जुर्माना माफ करा पाया था।

'अन्त को कसरत से छुट्टी मिल गई। पिताजी की चिट्ठी जब हेड-मास्टर को मिली कि मैं अपनी सेवा-सुश्रूषा के लिए स्कूल के बाद इसे अपने पास चाहता हूँ, तब जाकर उससे छुटकारा मिला।

व्यायाम की जगह मैंने घूमना जारी रक्खा। इस कारण शरीर से मिहनत न लेने की भूल के लिए शायद मुझे सजा न भोगनी पड़ी हो, परन्तु एक दूसरी भूल की सजा मैं आजतक पा रहा हूँ। पढाई मे खुशखत होने की जरूरत नही, यह कुबुद्धि मेरे मन में जाने कहाँ से आ

गई थी, जो ठेठ विलायत जाने तक रही। फिर, और खासकर दक्षिण अफ्रिका में जहाँ वकीलो के और दक्षिण अफ्रिका मे जन्मे और पढे नवयुवको के मोती के दाने की तरह अक्षर देखे, तब तो मैं बहुत लजाया और पछताया। मैंने देखा कि खत का खराब होना अधूरी शिक्षा की निशानी है। मैंने पीछे से अपना खत सुधारने की कोशिश भी की, परन्तु पक्के घडे मिट्टी चढ सकती है? जिस बात की अवहेलना मैंने जवानी में की उसे मै फिर आजतक न सुधार सका। हरेक नवयुवक और युवती मेरे उदाहरण को देखकर चेते और समझे कि अच्छा खत विद्या का आवश्यक अग है। खत सुधारने के लिए लेखन-कला आवश्यक है। मै तो अपनी यह राय बना रहा हूँ कि बालको को आलेखन-कला पहले सीखनी चाहिए। जिस प्रकार पक्षियो और वस्तुओ आदि को देखकर बालक उन्हें याद रखता और आसानी से पहचान लेता है उसी प्रकार अक्षरो को भी पहचानने लगता है और जब आलेखन-कला सीखकर चित्र इत्यादि निकालना सीख जाता है तब यदि अक्षर लिखना सीखे तो उसके अक्षर छापे की तरह हो जावे।

इस समय के मेरे विद्यार्थी-जीवन की दो बातें उल्लेख करने योग्य है। विवाह के बदौलत जो मेरा एक साल टूट गया था उसकी कसर दूसरी कक्षा में पूरी कराने की प्रेरणा मास्टर साहब ने की। परिश्रमी विद्यार्थियो को ऐसा करने की इजाजत उन दिनो तो मिलती थी। एतएव मैं छ महीने तीसरे दरजे में रहा और गर्मियो की छुट्टी के पहले वाली परीक्षा के बाद चौथे दरजे में ले लिया गया। इस कक्षा मे कुछ विषयों की शिक्षा अग्रेजी में दी जाती है, पर अग्रेजी में कुछ न समझ पाता। भूमिति रेखागणित चौथे दरजे मे शुरू होता है। एक तो मैं उनमें पीछे था, और फिर समझ में भी कुछ न आता था। भूमिति-शिक्षक समझाते तो अच्छा थे, पर मेरी कुछ समझ ही में न आता था। मैं बहुत बार निराश हो जाता; कभी-कभी यह भी दिल मे आता कि दो दरजो की पढाई एक साथ करने से तो अच्छा हो कि मै तीसरी कक्षा ही में फिर चला जाऊँ। पर ऐसा करने से मेरी बात बिगड़ती और जिन शिक्षक ने मेरी मिहनत

पर विश्वास रखकर दरजा चढाने की सिफारिश की थी उनकी भी वात विगडती। इस भय से नीचे उतरने का विचार तो वन्द ही रखना पडा। परिश्रम करते जब 'युक्लिड' के तेरहवे प्रमेय तक पहुँचा तब मुझे एकाएक लगा कि भूमिति तो सवसे सहज विषय है। जिस वात मे केवल वुद्धि का सीधा और सरल उपयोग करना है उसमे मुश्किल क्या है ? उसके वाद से भूमिति मेरे लिए सहज और सरल विषय होगया।

सस्कृत मुझे रेखागणित मे भी अधिक मुश्किल मालूम पडी। रेखागणित में तो रटने की कोई वात न थी, परन्तु सस्कृत मे मेरी दृष्टि से, सव रटना था। यह विषय भी चौथी कक्षा से शुरू होता था। छठी कक्षा में जाकर तो मेरा दिल वैठ गया। सस्कृत-शिक्षक वडे सख्त आदमी थे। विद्यार्थियो को वहुतेरा पढा देने का लोभ उन्हे रहा करता। सस्कृत-वर्ग और फारसी-वर्ग में एक प्रकार की प्रतिस्पर्धा रहती। फारसी के मौलवी साहव नरम आदमी थे। विद्यार्थी लोग आपस मे वाते करते कि फारसी वड़ी सरल है, और मौलवी साहव भी भले आदमी है। विद्यार्थी जितना याद करता है, उतने ही पर वह निभा लेते है। सहज होने की वात से मैं ललचाया और एक दिन फारसी के दरजे में जाकर वैठा। सस्कृत-शिक्षक को इससे दु ख हुआ। उन्होंने मुझे वुलाया। "यह तो सोचो कि तुम किसके लडके हो ? अपने धर्म की भाषा तुम नही पढना चाहते ? तुमको जो कठिनाई हो सो मुझे वताओ। मैं तो सारे विद्यार्थियो को अच्छी सस्कृत पढाना चाहता हूँ। आगे चलकर तो उसमे रस की घूँटें मिलेंगी। तुमको इस तरह निराश न होना चाहिए। तुम फिर मेरी कक्षा में आकर वैठो।" मैं शरमिन्दा हुआ। शिक्षक के प्रेम की अवहेलना न कर सका। आज मेरी आत्मा कृष्णशकर मास्टर का उपकार मानती है, क्योंकि जितनी सस्कृत मैंने उस समय पढी थी, यदि उतनी भी न पढा होता तो आज मैं सस्कृत-शास्त्रो का जो आनन्द ले रहा हूँ वह न ले पाता। वल्कि मुझे तो इस वात का पश्चात्ताप रहता है कि मैं अधिक सस्कृत न पढ सका। क्योंकि आगे चलकर मैंने समझा कि किसी भी हिन्दू-वालक को सस्कृत का अच्छा अध्ययन किये विना न रहना चाहिए।

अब तो मैं यह मानता हूं कि भारतवर्ष के उच्च शिक्षण-क्रम में मातृभाषा के उपरान्त राष्ट्र-भाषा हिन्दी, संस्कृत, फ़ारसी, अरबी और अंग्रेजी के लिए भी स्थान होना चाहिए। इतनी भाषाओं की गिनती से किसी को डर जाने की जरूरत नहीं, यदि विधि-पूर्वक भाषायें पढ़ाई जायें और सब विषयों का अध्ययन अंग्रेजी के द्वारा करने का बोझ हम पर न हो तो पूर्वोक्त भाषायें भार-रूप न मालूम हों, बल्कि उनमें बड़ा रस आने लगे। फिर जो एक भाषा को विधि-पूर्वक सीख लेता है उसे दूसरी भाषाओं का ज्ञान सुगमता से होजाता है। सच पूछिए तो हिन्दी, गुजराती, संस्कृत इन्हें एक ही भाषा मानना चाहिए। यही फ़ारसी और अरबी के लिए कह सकते हैं। फ़ारसी यद्यपि संस्कृत से जैसी है, और अरबी हिब्रू से जैसी, तथापि दोनों भाषायें इस्लाम के प्रादुर्भाव के पश्चात् फली-फूली हैं। इसलिए दोनों में निकट सम्बन्ध है। उर्दू को मैंने पृथक भाषा नहीं माना, क्योंकि उसके व्याकरण का समावेश हिन्दी में होता है। उसके शब्द फारसी और अरबी ही हैं। ऊंचे दरजे की उर्दू जानने वाले के लिए अरबी और फ़ारसी जानना आवश्यक होता है, जैसा कि उच्चकोटि की गुजराती, हिन्दी, बंगला, मराठी जाननेवाले के लिए संस्कृत जानना जरूरी है।

: ६ :

## दुःखद प्रसंग

१

मैं पहले कह गया हूं कि हाईस्कूल में मेरी बहुत कम लोगों से अभिन्न मित्रता थी। घनिष्ट मित्र तो मेरे दो ही थे, सो भी जुदा-जुदा समय पर। एक की मित्रता अधिक समय तक न निभी, हालांकि मैंने अपनी तरफ़ से उसे नहीं तोड़ा। दूसरे से मित्रता के कारण पहले मित्र ने मेरा साथ छोड़ दिया। पर वह दूसरी मित्रता मेरे जीवन का एक दुःखद प्रकरण है। यह मित्रता बहुत दिनों तक चली। एक सुधारक की दृष्टि रखकर मैंने यह मित्रता की थी। उस व्यक्ति की मित्रता पहले मेरे मंझले भाई के साथ

थी। वह उनका सहपाठी था। मै उसके कई ऐबो को जानता था, परन्तु मैंने उसे अपना वफादार साथी मान लिया था। मेरी माताजी, बडे भाई और धर्मपत्नी तीनो को उनकी सोहबत बुरी मालूम पडती थी। पत्नी की चेतावनी पर तो मै—अभिमानी पति—क्यो ध्यान देने लगा ? हाँ, माता के वचन को तोडना मेरे लिए कठिन होता था। बडे भाई की बात भी मै सुन लेता। परन्तु मैंने उन्हे यो समझा दिया—"आप जो उसकी बुराइयाँ बताते है, उन्हे तो मै जानता हूँ। पर उसके गुणो को आप नही जानते। मुझे वह खराब रास्ते नही ले जा सकता, क्योंकि मैंने उसके साथ जो सम्बन्ध बाँधा है, वह केवल उसे सुधारने के लिए बाँधा है। मुझे विश्वास है कि यदि वह सुधर गया तो बडा अच्छा आदमी साबित होगा। मै चाहता हूँ कि आप मेरी तरफ से बिलकुल नि शक रहें।" मै नही समझता कि इस बात से उन्हें सन्तोष हुआ हो, पर इतना जरूर हुआ कि उन्होने मुझपर विश्वास रक्खा और मुझे अपने रास्ते जाने दिया।

पीछे जाकर मैंने देखा कि मेरा अनुमान ठीक न था। सुधार करने के लिए भी मनुष्य को गहरे पानी में न पैठना चाहिए। जिनका सुधार हमें करना हो उनके साथ मित्रता नही हो सकती। मित्रता में अद्वैत-भाव होता है। ऐसी मित्रता ससार में बहुत थोडी देखी जाती है। समान गुण और शील वालो में ही मित्रता शोभती और निभती है। मित्र एक-दूसरे पर अपना असर छोडे बिना नही रह सकते। कारण, मित्रता में सुधार के लिए बहुत-कम गुजाइश होती है। मेरा मत यह है कि अभिन्न-मित्रता अनिष्ट है, क्योकि मनुष्य दोष को झट ग्रहण कर लेता है। गुण ग्रहण करने के लिए प्रयास की जरूरत है। जिसे आत्मा की—ईश्वर—की मित्रता की जरूरत है उसे एकाकी ही रहना उचित है, या फिर सारे जगत् के साथ मित्रता करनी उचित है। ये विचार चाहे उचित हो या अनुचित, परन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं कि मेरा अभिन्न-मित्रता जोडने और बढाने का प्रयत्न विफल साबित हुआ।

जिन दिनो इन महाशय से मेरा सम्पर्क हुआ, राजकोट में सुधार की लहर ऊँची उठ रही थी। इन मित्र ने खबर दी कि बहुतेरे हिन्दू-शिक्षक

छिपे-छिपे मांसाहार और मद्यपान करते हैं ! राजकोट के दूसरे प्रसिद्ध व्यक्तियों के नाम भी लिये। हाईस्कूल के कितने ही विद्यार्थियों के नाम भी मेरे पास आये। यह देखकर मुझे बड़ा आश्चर्य हुआ और साथ ही दुःख भी। जब मैंने इसका कारण पूछा तो यह बताया गया—"हम मांस नहीं खाते, इसीलिए कमजोर हो गये हैं। अंग्रेज जो हमपर हुकूमत कर रहे हैं इसका कारण है उनका मांसाहार। तुम जानते ही हो कि मैं कितना हट्टा-कट्टा और मजबूत हूँ और कितना दौड़ सकता हूँ। इसका कारण मेरा मांसाहार ही है। मांसाहारी को फोड़े-फुन्सी नहीं होते, हों भी तो जल्दी अच्छे हो जाते हैं। देखो, हमारे शिक्षक लोग मांस खाते हैं, इतने भले-भले आदमी खाते हैं, सो क्या बिना सोचे-समझे ही ? तुमको भी खाना चाहिए। खाकर तो देखो कि तुम्हारे बदन में कितनी ताकत आ जाती है।"

ये दलीलें एक ही दिन में नहीं पेश हुई। अनेक उदाहरणों से सजा-कर कई बार पेश की गई। मेरे मँझले भाई तो उनके जाल में फँस ही चुके थे। उन्होंने भी इस बात का समर्थन किया। इन मित्र के और अपने भाई के मुकाबले में मैं दुबला-पतला और कमजोर था। उनके शरीर ज्यादा सुगठित थे। उनका शरीर-बल मुझसे बहुत ज्यादा था। वे निर्भय थे। इन मित्र के पराक्रम मुझे मुग्ध कर लेते। वे जितना चाहें दौड़ सकते। गति भी बहुत तेज थी। बहुत लम्बा और ऊँचा कूद सकते थे। मार सहने की शक्ति भी वैसी ही थी। इस शक्ति का प्रदर्शन भी वह समय-समय पर करते। अपने अन्दर जो सामर्थ्य नहीं होता उसे दूसरे में देखकर मनुष्य को आश्चर्य होता ही है। वैसा ही मुझे हुआ। आश्चर्य से मोह पैदा हुआ। मुझमें दौड़ने-कूदने की शक्ति नहीं के बराबर थी। मेरे मन ने कहा, 'इन मित्र के समान बलवान मैं भी क्यों न बनूँ ?'

फिर मैं बड़ा डरपोक भी था। चोर, भूत, सांप आदि के भय से सदा घिरा हुआ रहता। उन भयों से मुझे कष्ट भी बहुत होता। रात में कहीं अकेला जाने की हिम्मत न होती। अंधेरे में तो कहीं न जाता। बिना दिये के सोना प्रायः असम्भव था। कहीं यहां से भूत-पिशाच निकल कर न आ

जायें, वहाँ से चोर और उधर से साँप न आ घुसे—यह डर बना रहता, इसलिए रोशनी जरूर रखता। इधर अपनी पत्नी के सामने भी, जोकि पास ही सोती और अब कुछ-कुछ युवती हो चली थी, ये भय की बातें करते हुए सकोच होता था। क्योंकि मैं इतना जान चुका था कि वह मुझसे अधिक हिम्मत वाली है, इस कारण मैं उससे और शरमाता था। उसे साँप वगैरे का भय तो कहीं छू तक नहीं गया था अँधेरे में अकेली चली जाती। मेरी इन कमजोरियों का हाल उन मित्र को मालूम था। वह तो मुझसे कहा करता कि मैं जीते साँपों को हाथ से पकड़ लेता हूँ। चोर से तो वह डरता ही न था, न भूत-प्रेतों को ही मानता था। उसने यह बात मेरे मन में जमा दी कि यह सब मासाहार का प्रताप है।

इन दिनों नर्मद कवि की यह कविता स्कूल में गाई जाती—

अंग्रेजो राज करे, देशी रहे दबाई,
देशी रहे दबाई, जोने वेना शरीर भाई
पेलो पाँच हाथ पूरो, पूरो मास सेवे।[1]

इन सबका मेरे दिल पर बड़ा असर हुआ। मैं मास खाने के लिए राजी होगया। मैं मानने लगा कि मासाहार अच्छी चीज है। उससे मैं बलवान् और निर्भर बनूँगा। सारा देश यदि मास खाने लगे तो अंग्रेजों को हरा सकता है।

मासाहार के आरम्भ का दिन निश्चित हुआ।

इस निश्चित—इस प्रारम्भ—का अर्थ सब पाठक न समझ सकेंगे। गाँधी-परिवार वैष्णव-सम्प्रदाय का अनुयायी था। माता-पिता कट्टर वैष्णव माने जाते थे। हवेली में हमेशा जाते। कितने ही मंदिर तो हमारे कुटुम्ब के गिने जाते। फिर गुजरात में जैन-सम्प्रदाय का भी बहुत जोर था। उसका असर हर जगह और हर काम में देखा जाता था। इसलिए मासाहार के प्रति, जो विरोध, तिरस्कार गुजरात में और श्रावकों तथा वैष्णवों

१. भाव यह है कि अंग्रेज इसी कारण हट्टे-कट्टे हैं और हम पर राज्य करते हैं कि वे मास खाते हैं, और हिन्दुस्तानी इसीलिए मुर्दा बने हुए हैं कि वे मासाहार नहीं करते।—अनुवादक

में दिखाई पडता है, वह हिन्दुस्तान में या सारी दुनिया में नहीं दिखाई पडता। ये थे मेरे सस्कार।

फिर माता-पिता का मै परम भक्त ठहरा। मै मानता था कि यदि उन्हे मेरे मासाहार का पता लग जायगा तो वे तो बे-मौत के प्राण छोड देंगे। जान-अनजान में सत्य का भी सेवक तो मै था ही। पर यह नहीं कह सकता कि यह ज्ञान मुझे उस समय नहीं था कि यदि मास खाने लगा तो माता-पिता के सामने झूठ बोलना पडेगा।

ऐसी स्थिति में मेरा मास खाने का निश्चय, मेरे लिए बडी गम्भीर और भयकर बात थी।

परन्तु मै तो सुधार करना चाहता था। मास शौक के लिए नही खाना चाहता था। स्वाद के लिए मासाहार का श्रीगणेश नही करना था। मै तो बलवान्, निर्भय, साहसी, होना चाहता। दूसरो को ऐसा बनने की प्रेरणा करना चाहता था और फिर अग्रेजो को हरा कर भारतवर्ष को स्वतन्त्र करना चाहता था। 'स्वराज्य' का शब्द उस समय नही सुना था। कहना चाहिए इस सुधार की उमग में मेरी अक्ल बौरिया गई थी।

## : ७ :

## दुःखद-प्रसंग

### २

नियत दिन आया। उस समय की मेरी दशा का हूबहू वर्णन करना कठिन है। एक ओर सुधार का उत्साह, जीवन में महत्त्वपूर्ण परिवर्तन करने का आश्चर्य और दूसरी ओर चोर की तरह लुक-छिप कर काम करने की शरम। नहीं कह सकता इनमें किस भाव की प्रधानता थी। हम एकान्त जगह की तलाश में नदी की तरफ़ चले। दूर जाकर एक ऐसी जगह मिली जहाँ कोई सहसा न देख सके, और जहाँ मैंने जीवन में पहली बार पका हुआ मास देखा। साथ में भटियारे के यहाँ की डबल रोटी भी थी। दो में से एक भी चीज़ न भाई। मास चमडे की तरह

लगा। खाना असम्भव होगया। मुझे कै-सी होने लगी। खाना यों ही छोडना पडा।

मेरे लिए यह रात बहुत भारी साबित हुई। नींद किसी तरह न आती। ऐसा मालूम होता मानो बकरा मेरे शरीर के अन्दर जीवित है और सपने में मानो वह बें-बें चिल्लाता है। मैं चौंक उठता, पछताता, पर फिर सोचता कि मांसाहार के बिना तो गति ही नहीं, यों हिम्मत न हारनी चाहिए। मित्र भी पिंड छोडनेवाले न थे। उन्होंने अब मांस तरह-तरह से पकाना और सुस्वादु बनाना तथा ढककर रखना शुरू किया। नदी किनारे ले जाने के बजाय राज्य के एक भवन में वहाँ के बवर्ची से इन्तजाम करके छिपे-छिपे जाने की तजवीज की, और वहाँ मेज कुर्सी इत्यादि सामग्रियों के ठाट-बाट ने मुझे लुभाया। इसका अभीष्ट असर मेरे दिल पर हुआ, बकरों की ममता छूटी और मांस का तो नहीं कह सकता, पर मांस वाले पदार्थों का स्वाद लग गया। इस तरह एक साल गया होगा और इस बीच पाँच छ: बार मांस खाने को मिला होगा। क्योंकि एक तो बार-बार राज्य का भवन न मिलता, और दूसरे मांस के सुस्वादु पदार्थ हमेशा तैयार न हो पाते। फिर ऐसे भोजनों के लिए खर्च भी करना पडता। मेरे पास कानी कौडी भी न थी। मैं देता क्या? खर्च का इन्तजाम सोचना उस मित्र के जिम्मे रहा था। मुझे आजतक खबर नहीं कि उसने क्या इन्तजाम किया था। उसका इरादा तो था मुझे मांस की चाट लगा देना, मुझे भ्रष्ट कर देना। इसलिए खर्च का भार वह खुद ही उठाता था। पर उसके पास अटूट खजाना तो था नहीं, इस कारण ऐसे भोजनों के अवसर कभी-कभी ही आते।

जब-जब ऐसे भोजनों में शरीक होता तब-तब घर खाना न खाया जाता। जब माँ खाने को बुलाती तो बहाना करना पडता, आज भूख नहीं, खाना पचा नहीं। जब-जब ये बहाने बनाने पडते तब-तब मेरे दिल को सख्त चोट पहुँचती। इतनी झूठ बात, फिर माँ के सामने! फिर यदि माँ-बाप जान जायँ कि लडके मांस खाने लग गये हैं, तब तो उनपर बिजली-सी टूट पडेगी। ये विचार मेरे हृदय को हरदम नोचते रहते। इस कारण

मैंने निश्चय किया कि, मास खाना तो आवश्यक है, उसका प्रचार करके हिन्दुस्तान को सुधारना भी आवश्यक है, पर माता-पिता को धोखा देना और झूठ बोलना मास न खाने से भी ज्यादा बुरा है। इसलिए माता-पिता के जीतेजी मास न खाना चाहिए। उनकी मृत्यु के बाद, स्वतन्त्र हो जाने पर खुल्लम-खुल्ला खाना चाहिए, और जबतक वह समय न आवे मास के रास्ते न जाना चाहिए। यह निश्चय मैंने अपने मित्र पर प्रकट कर दिया। उस दिन से जो मासाहार छूटा सो छूटा ही। माता-पिता ने कभी न जाना कि उनके दो पुत्र मासाहार कर चुके हैं।

माता-पिता को धोखा न देने के शुभ विचार से मैंने मासाहार छोडा, परन्तु मित्र की मित्रता न छोडी। मैं जो दूसरो को सुधारने के लिए आगे बढा था सो खुद ही बिगड गया और सो भी ऐसा कि बिगड जाने का भान तक न रहा।

उसीकी मित्रता के कारण मैं व्यभिचार मे भी फँस जाता, परन्तु बाल-बाल बच गया। एक बार यही महाशय मुझे चकले में ले गये वहाँ एक बाई के मकान में जरूरी बातें समझाकर, भेजा। पैसे देना-दिवाना मुझे कुछ न था। वह सब पहले ही हो चुका था। मेरे लिए तो सिर्फ पापाचार करना बाकी था।

मैं मकान में दाखिल तो हुआ, पर ईश्वर जिसे बचाना चाहता है वह गिरने की इच्छा करते हुए भी बच जाता है। उस कमरे में जाकर मैं तो मानो अन्धा और गूँगा बन गया। कुछ बोलने का ही औसान न रहा। मारे शरम के गूँगा बनकर उस बाई की खटिया पर बैठ गया। एक लफ्ज तक ज़बान से न निकला। बाई झल्लाई और मुझे दो-चार बुरी-भली सुना कर सीधा दरवाज़े का रास्ता दिखलाया।

इस समय तो मेरे मन में लगा, मानो यह मर्दानगी को लाँछन लग गया, और धरती फट जाय तो मैं उसमें समा जाऊँ। परन्तु बाद को, इससे मुझे उबार लेने पर, मैंने ईश्वर का सदा उपकार माना है। मेरे जीवन में ऐसे ही दो-चार प्रसग और आये हैं। बहुतो से मैं बिना प्रयत्न के, दैव-योग से, बच गया हूँ। विशुद्ध और सूक्ष्म दृष्टि से तो मैं गिर ही चुका

आरम्भ मे तो वे भी अच्छे न लगते थे, इसलिए मैं नही खाता था। बाद में जब मैं उनके स्वाद को जान सका तब तो मुझे दूसरी वस्तु प्राप्त करने का भी सामर्थ्य प्राप्त हो चुका था।

विद्यार्थियो के लिए एक प्रकार का खाना होता था और बेन्चरो (विद्या-मन्दिरो के अध्यापको) के लिए दूसरे प्रकार का और अच्छा खाना होता था। मेरे साथ एक पारसी विद्यार्थी भी थे। वह भी निरामिष भोजी बन गये थे। हम दोनो ने मिलकर बेन्चरो के भोजन के पदार्थों में से निरामिष भोजियो के खाने योग्य पदार्थ प्राप्त करने के लिए प्रार्थना की। वह मजूर हुई, और हमें बेन्चरो के टेबल से फलादि और दूसरे शाक भी मिलने लगे।

शराब को तो मैं छूता तक न था। चार-चार विद्यार्थियो मे शराब की दो-दो बोतले दी जाती थी। इसलिए ऐसी चौकडियो में मेरी बडी माँग होती थी। क्योकि मैं शराब नही पीता था; इसलिए शेष दो बोतले तीनो के हिस्सो में जो आती थी। फिर इन सत्रो में एक बडी रात (ग्रैण्ड नाइट) भी होती थी। उस दिन 'पोर्ट' और 'शेरी' के अलावा 'शेम्पेन' भी मिलती थी। शेम्पेन का मजा कुछ और ही समझा जाता है। इसलिए इस बडी रात को मेरी कीमत अधिक आँकी जाती थी, और उस रात को हाजिर रहने के लिए मुझे निमत्रण भी दिया जाता।

इस खाने-पीने से बैरिस्टरी की पढाई मे क्या प्रगति हो सकती है, यह मैं न तब समझ सका था और न आज ही समझ सका हूँ। हाँ, ऐसा एक समय अवश्य था कि जब ऐसे भोजो में बहुत ही थोडे विद्यार्थी होते थे। तब उनमें और बेन्चरो में वार्तालाप होता और व्याख्यान भी दिये जाते थे। इसमे उन्हे व्यावहारिक ज्ञान प्राप्त हो सकता था, भली-बुरी पर एक प्रकार की सभ्यता वे सीख सकते थे और व्याख्यान देने की शक्ति का विकास कर सकते थे। हमारे समय में तो यह सब असम्भव होगया था। बेन्चर तो दूर अछूत होकर बैठते थे। इस पुराने रिवाज का बाद में कुछ भी अर्थ नही रह गया था, फिर भी प्राचीनता-प्रेमी इग्लैण्ड में वह अभीतक चला आ रहा है।

कानून की पढाई बड़ी ही आसान थी। बैरिस्टर विनोद में 'डिनर बैरिस्टर' के नाम से पुकारे जाते थे। सभी जानते थे कि उसकी परीक्षा का मूल्य नहीं के बराबर है। मेरे समय में दो परीक्षायें होती थी। रोमन-लॉ की और इग्लैंण्ड के क़ानूनो की। यह परीक्षा दो बार करके दी जाती थी। परीक्षा के लिए पुस्तके नियत थी, परन्तु उन्हे शायद ही कोई पढता होगा। रोमन लॉ के लिए तो छोटे-छोटे 'नोट्स' लिखे हुए मिलते थे। उन्हे पन्द्रह दिन में पढकर पास होने वालो को भी मैंने देखा है। इग्लैण्ड के कानूनो के विषय में भी यही बात होती थी। उनके 'नोट्स' दो-तीन महीने में पढकर पास होने वाले विद्यार्थियो को भी मैंने देखा है। परीक्षा के प्रश्न आसान और परीक्षक भी उदार। रोमन लॉ में ९५ से ९९ प्रति सैकडा विद्यार्थी पास होते थे, और अन्तिम परीक्षा में ७५ अथवा उससे भी कुछ अधिक। इसलिए अनुत्तीर्ण होने का भय बहुत ही कम रहता था। और परीक्षा भी वर्ष में एक नहीं बल्कि चार बार होती थी। ऐसी सुविधाजनक परीक्षा किसीको भी बोझ नहीं मालूम हो सकती थी।

परन्तु मैंने तो अपने लिए उसे बोझा ही बना लिया था। मैंने सोचा कि मुझे तो मूल पुस्तके सब पढ लेनी चाहिएँ। उन्हें न पढना अपने-आपको धोखा देना प्रतीत हुआ। इसलिए काफ़ी खर्च करके मूल पुस्तकें खरीद ली। रोमन लॉ को लैटिन में पढ जाने का निश्चय किया। विलायत की प्रवेश-परीक्षा में मैंने लैटिन पढी थी। उसका यहाँ अच्छा उपयोग हुआ। यह मिहनत व्यर्थ न गई। दक्षिण अफ्रीका में रोमन-डच लॉ प्रमाणभूत माना जाता है। उसे समझाने में मुझे जस्टीनियन का अध्ययन बडा ही उपयोगी प्रतीत हुआ।

इग्लैण्ड के कानूनो का अध्ययन मैं काफ़ी मिहनत करने पर नौ महीने मे पूरा कर सका था। क्योंकि ब्रुम की 'कॉमन लॉ' नामक बड़ी परन्तु सरल पुस्तक पढ़ने में ही बहुत समय लगा था। स्नेल की 'इक्विटी' में दिल तो लगा, परन्तु समझने में बडी ही मुश्किल मालूम हुई। व्हाइट और टयूडर के मुख्य मुकदमों में जो-जो पढने के थे उन्हें पढने में मुझे

बड़ी दिलचस्पी मालूम हुई और उससे ज्ञान भी मिला। विलियम्स और एडवर्ड्स की स्थावर-सम्पत्ति, सम्बन्धी पुस्तक मैं बड़ी दिलचस्पी के साथ पढ सका था। विलियम्स की पुस्तक तो मुझे उपन्यास के जैसी मालूम हुई। उसे पढते हुए छोडने को जी नही चाहता। कानूनी पुस्तको में हिन्दुस्तान आने के बाद, मैं मेइन का 'हिन्दू लॉ' उतनी ही दिलचस्पी के साथ पढ सका था। परन्तु हिन्दुस्तान के कानूनो की बात करने के लिए यह स्थान नही है।

परीक्षाये पास की। १० जून १८९१ ई० को मैं बैरिस्टर हुआ। ग्यारहवी तारीख को इग्लैण्ड-हाईकोर्ट में ढाई शिलिंग देकर अपना नाम रजिस्टर कराया। बारह जून को हिन्दुस्तान लौट आने के लिए रवाना हुआ।

परन्तु मेरी निराशा और भीति का कुछ ठिकाना न था। कानून मैंने पढ तो लिया, परन्तु मेरा दिल यही कहता था कि अभीतक मुझे कानून का इतना ज्ञान नही हुआ है कि वकालत कर सकूं।

इस व्यथा का वर्णन करने के लिए एक दूसरे अध्याय की आवश्यकता होगी।

: २५ :

## मेरी दुविधा

बैरिस्टर कहलाना तो आसान मालूम हुआ, परन्तु बैरिस्टरी करना बड़ा मुश्किल जान पड़ा। कानून की किताबें तो पढ डाली, पर वकालत करना न सीखा। कानून की पुस्तको में कितने ही धर्म-सिद्धान्त मुझे मिले, जोकि मुझे पसन्द हुए। परन्तु यह समझ में न आया कि वकालत के पेशे में उनसे कैसे फायदा उठाया जा सकेगा। 'अपनी चीज का इस्तैमाल इस तरह करो कि जिससे दूसरो की चीज को नुकसान न पहुँचे' यह धर्म-वचन मुझे कानून में मिला। परन्तु यह समझ में न आया कि वकालत करते हुए मुवक्किल के मुकदमे में उनका व्यवहार किस तरह किया

जाता होगा। जिन मुकदमो में इस सिद्धान्त का उपयोग किया गया था, मैंने उनको पढा। परन्तु उनसे इस सिद्धान्त को व्यवहार में लाने की तरकीब हाथ न आई।

दूसरे, जिन कानूनो को मैंने पढा उनमे भारतवर्ष के क़ानूनो का नाम तक न था। न यह जाना कि हिन्दू-शास्त्र तथा इस्लामी कानून क्या चीज हैं। अर्जी-दावा तक लिखना न जानता था। मैं बडी दुविधा में पडा। फीरोजशाह मेहता का नाम मैंने सुना था। वह अदालतो में सिह-गर्जना करते हैं। यह कला वह इग्लैण्ड में किस प्रकार सीखे होगे? उनके जैसी निपुणता इस जन्म में तो नहीं आने की, यह तो दूर की बात है, किन्तु मुझे तो यह भी जबरदस्त शक था कि एक वकील की हैसियत मे मैं पेट पालने तक में भी समर्थ हो सकूँगा या नही।

यह उथल-पुथल तो तभी से चल रही थी जब मैं क़ानून का अध्ययन कर रहा था। मैंने अपनी यह कठिनाई अपने एक-दो मित्रो के सामने रक्खी। एक ने कहा, दादाभाई की सलाह लो। यह पहले ही लिख चुका हूँ कि मेरे पास दादाभाई के नाम एक परिचय-पत्र था। उस पत्र का उपयोग मैंने देर से किया। ऐसे महान् पुरुषो से मिलने जाने का मुझे क्या अधिकार है? कहीं यदि उनका भाषण होता तो मैं सुनने चला जाता और एक कोने में बैठकर आँख-कान को तृप्त करके वापस लौट आता। उन्होंने विद्यार्थियो के सपर्क में आने के लिए एक मण्डल की भी स्थापना की थी। उसमें मैं जाया करता। दादाभाई की विद्यार्थियों के प्रति चिन्ता और दादाभाई के प्रति विद्यार्थियो का आदर-भाव देखकर मुझे बडा आनन्द होता। आखिर हिम्मत बाँधकर एक दिन वह पत्र दादाभाई को दिया। उन्होंने कहा—'तुम जब कभी मिलना चाहो और सलाह मशवरा लेना चाहो, जरूर मिलना।' लेकिन मैंने उन्हें कभी तकलीफ़ न दी। बगैर जरूरी काम के उनका समय लेना मुझे पाप मालूम हुआ। इसलिए उस मित्र की सलाह के अनुसार, दादाभाई के सामने अपनी कठिनाइयों को रखने की मेरी हिम्मत न हुई।

उसी अथवा और किसी मित्र ने मुझे मि० फ्रेडेरिक पिकट से मिलने

की सलाह दी। मि० पिकट कंजरवेटिव दल के थे, लेकिन भारतीयों के प्रति उनका प्रेम निर्मल और निःस्वार्थ था। बहुत-से विद्यार्थी उनसे सलाह लेते। इसलिए मैंने एक पत्र लिखकर मिलने का समय मांगा। उन्होंने मुझे समय दिया। मैं मिला। यह मुलाकात मैं आजतक न भूल सका। एक मित्र की तरह वह मुझसे मिले। मेरी निराशा को तो उन्होंने हँसी में ही उड़ा ही दिया। 'तुम क्यों ऐसा मानते हो कि हर आदमी के लिए फीरोजशाह होना जरूरी है? फीरोजशाह और बदरुद्दीन तो विरले ही होते हैं। यह तो तुम निश्चय जानो कि एक सामान्य वकील बनने के लिए भारी निपुणता की जरूरत नहीं पड़ती। साधारण प्रमाणिकता तथा उद्योगशीलता से मनुष्य वकालत अच्छी तरह कर सकता है। सब-के-सब मुकद्दमे कठिन और उलझे हुए नहीं होते। अच्छा तुम्हारा सामान्य ज्ञान कैसा-क्या है?"

मैंने उसका जब परिचय दिया तब मुझे वह कुछ निराश-से मालूम हुए। किन्तु वह निराशा क्षणिक थी। तुरन्त ही फिर उनके चेहरे पर एक हँसी की रेखा दौड़ गई और बोले—

"तुम्हारी कठिनाई को अब मैं समझ पाया। तुम्हारा सामान्य ज्ञान बहुत ही कम है। तुम्हें दुनिया का ज्ञान नहीं है। इसके बिना वकील का काम नहीं चलता। तुमने तो भारत का इतिहास भी नहीं पढ़ा। वकील को मनुष्य-स्वभाव का परिचय होना चाहिए। उसे तो चेहरा देखकर आदमी को पहचान लेना चाहिए। दूसरे, हर भारतवासी को भारतवर्ष के इतिहास का भी ज्ञान होना जरूरी है। वकालत के साथ इसका कोई सम्बन्ध नहीं है, किन्तु उसका ज्ञान तुम्हें होना चाहिए। मैं देखता हूँ कि तुमने 'के' तथा 'मैलेसन' के लिखे १८५७ के गदर का इतिहास नहीं पढ़ा है। उसे तो जरूर ही पढ़ लेना। मैं दो पुस्तकों के नाम और बतलाता हूँ। उन्हें मनुष्य को पहचानने के लिए जरूर पढ़ डालना।" यह कहकर उन्होंने लैवेटर तथा शेमलपेनिक की 'मुख सामुद्रिक विद्या' (फिजियॉग्नामी) विषयक दो पुस्तकों के नाम लिख दिये।

इन बुजुर्ग मित्र का मैंने खूब अहसान माना। उनके सामने तो एक

क्षण के लिए मेरा डर भाग गया, किन्तु बाहर निकलते ही फिर चिन्ता शुरू हुई। 'चेहरा देखकर आदमी को पहचान लेना' इस वाक्य को रटता-रटता और उन दो पुस्तकों का विचार करता-करता घर पहुँचा। दूसरे ही रोज लॅवेटर की पुस्तक खरीद ली। शेमलपेनिक की किताब उस दुकान पर न मिली। लॅवेटर की पुस्तक पढ़ी तो सही, किन्तु वह तो स्नेल की 'इक्विटी' की अपेक्षा भी कठिन मालूम हुई। दिलचस्पी भी कम थी। शेक्सपियर के चेहरे का अध्ययन किया, लेकिन लन्दन की सड़कों पर घूमते-फिरते शेक्सपियरों को पहचानने की शक्ति न आई।

लॅवेटर की पुस्तक से मुझे ज्ञान नहीं मिला। मि० पिंकट की सलाह की अपेक्षा उनके स्नेह से बहुत लाभ हुआ। उनकी हँसमुख तथा उदार आकृति ने मेरे दिल में जगह करली। उनके इन वचन पर, कि वकालत करने के लिए फ़ीरोज़शाह मेहता के समान निपुणता, स्मरणशक्ति आदि की आवश्यकता नहीं होती तथा श्रमशीलता से काम चल जायगा मेरा विश्वास बैठ गया। इन दो चीज़ों की पूँजी तो मेरे पास काफ़ी थी।

के तथा मैलेसन की पुस्तक को मैं विलायत में न पढ़ पाया। किन्तु मैंने समय मिलते ही पहले उसीको पढ़ डालने का निश्चय कर लिया था। दक्षिण अफ्रीका में जाकर मेरा वह मनोरथ पूरा हुआ।

यों निराशा में आशा का थोड़ा-सा मिश्रण लेकर मैंने काँपते हुए, 'आसाम' स्टीमर से बम्बई बन्दर पर पैर रक्खा। बन्दर पर समुद्र क्षुब्ध था। लान्च में बैठकर किनारे पर पहुँचना था।

**भाग पहला समाप्त**

# दूसरा भाग

## : १ :

## रायचन्दभाई

पिछले अध्याय में मैं लिख चुका हूँ कि बम्बई-बन्दर पर समुद्र क्षुब्ध था। जून-जुलाई में हिन्द-महासागर मे यह कोई नई बात नही होती। अदन से ही समुद्र का यह हाल था। सब लोग बीमार थे—अकेला मैं मौज मे रहा था। तूफान देखने के लिए डेक पर रहता और भीग भी जाता। सुबह भोजन के समय यात्रियो में हम एक ही दो नजर आते। हमें ओट की पतली लपसी ही रकाबी को गोद में रखकर खाना पडता था, वर्ना हालत ऐसी थी कि लपसी गोद मे ही ढुलक पडती।

यह बाहरी तूफान मेरे लिए तो अन्दर के तूफान का चिन्ह-मात्र था। परन्तु बाहरी तूफान के रहते हुए भी मैं जिस प्रकार अपने को शान्त रख सकता था, वही बात आन्तरिक तूफान के सम्बन्ध में भी कही जा सकती है। जातिवालो का सवाल तो सामने था ही। वकालत की चिन्ता का हाल पहले ही लिख चुका हूँ। फिर मैं ठहरा सुधारक। मन में कितने ही सुधार करने के मनसूबे बाँध रखे थे। उनकी भी चिन्ता थी। एक और अकल्पित चिन्ता खडी हो गई।

माताजी के दर्शन करने के लिए अधीर हो रहा था। जब हम डॉक पर पहुँचे तो मेरे बडे भाई वहाँ मौजूद थे। उन्होंने डाक्टर मेहता तथा उनके बडे भाई से जान-पहचान करली थी। डाक्टर चाहते थे कि मैं उन्हीं के घर ठहरूँ। वह मुझे वहीं लिवा ले गये। इस तरह विलायत में जो सम्बन्ध बाँधा था वह देश में भी कायम रहा। यही नहीं, बल्कि अधिक दृढ होकर दोनो परिवारो में फैला।

माताजी के स्वर्गवास के वारे में मै विलकुल वेखवर था। घर पहुं-चने पर मुझे यह समाचार सुनाया और स्नान कराया गया। यह खव मुझे विलायत में भी दी जा सकती थी; पर मेरे वडे भाई ने वम्बई तव खवर न पहुँचाने का ही निश्चय किया, इस विचार से कि मुझे आघात कम पहुँचे। अपने इस दु ख पर मै परदा डालना चाहता हूँ। पिताजी की मृत्यु से अधिक आघात मुझे इस समाचार को पाकर पहुँचा। मेरे कितने ही मनसूबे मिट्टी में मिल गये। पर मुझे याद है कि इस समाचार को सुनकर मै रोने-पीटने नही लगा था। आँसू तक को प्राय. रोक पाया था। और इस तरह व्यवहार शुरू रक्खा मानो माताजी की मृत्यु हुई ही न हो।

डाक्टर मेहता ने अपने घर के जिन लोगो से परिचय कराया, उनमें से एक का जिक्र यहाँ किये विना नही रह सकता। उनके भाई रेवाशकर जगजीवन के साथ तो जीवन-भर के लिए स्नेह गाँठ वँध गई। परन्तु जिनकी वात मै कहना चाहता हूँ वह तो है कवि रायचन्द अथवा राजचन्द्र। वह डाक्टर साहव के वडे भाई के दामाद थे और रेवाशकर जगजीवन की दूकान के भागीदार तथा कार्यकर्त्ता थे। उनकी अवस्था उस समय २५ वर्ष से अधिक न थी। फिर भी पहली ही मुलाकात में मैंने यह देख लिया कि वह चरित्रवान् और ज्ञानी थे। वह शतावधानी माने जाते थे। डाक्टर मेहता ने कहा कि इनके शतावधान का नमूना देखना। मैंने अपने भापा-ज्ञान का भडार खाली कर दिया और कविजी ने मेरे कहे तमाम शब्दो को उसी नियम से कह सुनाया, जिस नियम से मैंने कहा था। इस सामर्थ्य पर मुझे ईर्ष्या तो हुई, किन्तु उसपर मै मुग्ध न हो पाया। जिस चीज पर मै मुग्ध हुआ उसका परिचय तो मुझे पीछे जाकर हुआ। वह था उनका विशाल शास्त्र-ज्ञान, उनका निर्मल चरित्र और आत्म-दर्शन करने की उनकी भारी उत्कण्ठा। मैंने आगे चलकर जाना कि केवल आत्म-दर्शन करने के लिए वह अपना जीवन व्यतीत कर रहे थे।

हसता रमता प्रगट हरि देखुं रे
मारुं जीव्युं सफळ तव लेखुं रे;

मुक्तानंद नो नाथ विहारी रे
ओधा जीवनदोरी अमारी रे।[1]

मुक्तानन्द का यह वचन उनकी जवान पर तो रहता ही था, पर उनके हृदय में भी अंकित हो रहा था।

खुद हजारो का व्यापार करने, हीरे-मोती की परख करते, व्यापार की गुत्थियाँ सुलझाते, पर वे बाते उनका विषय न थी। उनका विषय—उनका पुरुषार्थ—तो आत्म-साक्षात्कार—हरिदर्शन था। दूकान पर और कोई चीज हो या न हो, एक-न-एक धर्म-पुस्तक और डायरी जरूर रहा करती। व्यापार की बात जहाँ खतम हुई कि धर्म-पुस्तक खुलती अथवा रोजनामचे पर कलम चलने लगती। उनके लेखो का सग्रह गुजराती में प्रकाशित हुआ है, उसका अधिकाश इस रोजनामचे के ही आधार पर लिखा गया है। जो मनुष्य लाखो के सौदे की बात करके तुरन्त आत्म-ज्ञान की गूढ बातें लिखने बैठ जाता है वह व्यापारी की श्रेणी का नही, बल्कि शुद्धि ज्ञानी की कोटि का है। उनके सम्बन्ध में यह अनुभव मुझे एक बार नही अनेक बार हुआ है। मैंने उन्हे कभी मूच्छित—गाफिल—नही पाया। मेरे साथ उनका कुछ स्वार्थ न था। मैं उनके बहुत निकट समागम में आया हूँ। मै उस वक्त एक ठलुआ बैरिस्टर था। पर जब मे उनकी दुकान पर पहुँच जाता तो वह धर्म-वार्ता के सिवा दूसरी बातें न करते। इस समय तक मै अपने जीवन का मार्ग न देख पाया था, यह भी नही कह सकते कि धर्म-वार्त्ताओ में मेरा मन लगता था। फिर भी मै कह सकता हूँ कि रायचन्दभाई की धर्म-वार्ता मै चाव से सुनता था। उसके बाद मैं कितने ही धर्माचार्यों के सम्पर्क में आया हूँ, प्रत्येक धर्म के आचार्यो से मिलने का मैने प्रयत्न भी किया है, पर जो छाप मेरे दिल पर रायचन्दभाई की पडी, वह किसीकी न पड सकी। उनकी कितनी ही बाते मेरे ठेठ अन्तस्तल तक पहुँच जाती। उनकी

१ भावार्थ यह कि मैं अपना जीवन तभी सफल समझूंगा, जब मैं हंसतेखेलते ईश्वर को अपने सामने देखूंगा। निश्चय-पूर्वक वही मुक्तानन्द का जीवन सूत्र है। —अनु०

बुद्धि को मैं आदर की दृष्टि से देखता था। उनकी प्रमाणिकता पर भी मेरा उतना ही आदर-भाव था। और इससे मैं जानता था कि वह जान-बूझकर उल्टे रास्ते नहीं ले जायेंगे एवं मुझे वही बात कहेंगे, जिसे वह अपने जी में ठीक समझते होंगे। इस कारण मैं अपनी आध्यात्मिक कठिनाइयों में उनकी सहायता लेता।

रायचन्दभाई के प्रति इतना आदर-भाव रखते हुए भी मैं उन्हें धर्म-गुरु का स्थान अपने हृदय में न दे सका। धर्म-गुरु की तो खोज मेरी अबतक चल रही है।

हिन्दू-धर्म में गुरुपद को जो महत्व दिया गया है, उसे मैं मानता हूं। 'गुरु बिन होत न ज्ञान' यह वचन बहुतांश में सच है। अक्षर-ज्ञान देने-वाला शिक्षक यदि अधकचरा हो तो एक बार काम चल सकता है, परन्तु आत्म-दर्शन कराने वाले अधूरे शिक्षक से काम हरगिज नहीं चलाया जा सकता। गुरुपद तो पूर्ण ज्ञानी को ही दिया जा सकता है। सफलता गुरु की खोज में ही है, क्योंकि गुरु शिष्य की योग्यता के अनुसार ही मिला करते हैं। इसका अर्थ यह है कि प्रत्येक साधक को योग्यता-प्राप्ति के लिए प्रयत्न करने का पूरा-पूरा अधिकार है। इस प्रयत्न का फल ईश्वरा-धीन है।

इसीलिए रायचन्दभाई को मैं यद्यपि अपने हृदय का स्वामी न बना सका, तथापि हम आगे चलकर देखेंगे कि उनका सहारा मुझे समय-समय पर कैसा मिलता रहा है। यहां तो इतना ही कहना बस होगा कि मेरे जीवन पर गहरा असर डालने वाले तीन आधुनिक मनुष्य हैं। रायचन्द-भाई ने अपने सजीव संसर्ग से, टॉल्स्टाय ने 'स्वर्ग तुम्हारे हृदय में है' नामक पुस्तक द्वारा तथा रस्किन ने 'अनटु दिस लास्ट'—सर्वोदय—नामक पुस्तक से मुझे चकित कर दिया है। इन प्रसंगों का वर्णन अपने-अपने स्थान पर किया जायगा।

: २ :

# संसार-प्रवेश

बड़े भाई ने तो मुझपर बहुतेरी आशायें बाँध रक्खी थी। उन्हे धन का, कीर्ति का, और पद का लोभ बहुत था। उनका हृदय बादशाह की तरह था। उदारता उड़ाऊपन तक उन्हे ले जाती। इससे तथा उनके भोलेपन के कारण मित्र करते उन्हे देर न लगती। इन मित्रो के द्वारा उन्होने मेरे लिए मुकदमे लाने की तजवीज कर रक्खी थी। उन्होने यह भी मान लिया था कि मै खूब रुपया कमाने लगूँगा और इस भरोसे पर उन्होंने घर का खर्च भी खूब बढ़ा लिया। मेरे लिए वकालत का क्षेत्र तैयार करने में भी उन्होने कसर न उठा रक्खी थी।

जाति का झगड़ा अभी खड़ा ही था। दो दल हो गये थे। एक दल ने मुझे तुरन्त जाति में ले लिया। दूसरा न लेने के पक्ष में अलग रहा। जाति में ले लेनेवाले दल को सन्तुष्ट करने के लिए, राजकोट पहुँचने के पहले, भाईसाहब मुझे नाशिक ले गये। वहाँ गंगा-स्नान कराया और राजकोट में पहुँचते ही जाति-भोज दिया गया।

यह बात मुझे रुचिकर न हुई। बड़े भाई का मेरे प्रति अगाध प्रेम था। मेरा खयाल है कि मेरी भक्ति भी वैसी ही थी। इसलिए उनकी इच्छा और आज्ञा मानकर मैं यन्त्र की तरह, बिना समझे, उसके अनुसार करता चला गया। जाति की समस्या तो इतना करने से सुलझ गई।

जिस दल से मैं पृथक् रहा, उसमें प्रवेश करने के लिए मैंने कभी कोशिश न की, और न मैं कभी जाति के मुखिया पर मन मे क्रुद्ध ही हुआ। उसमें ऐसे लोग भी थे, जो मुझे तिरस्कार की दृष्टि से देखते थे। उनसे मैं नम्रता-झुकता रहता। जाति के बहिष्कार-विषयक नियम का पूरा पालन करता। अपने सास-सुसर अथवा बहन के यहाँ पानी तक न पीता। वे छिपे-छिपे मिलाने को तैयार होते थे, पर जि[illegible] आदमियो के सामने नही कर सकने, उसे छिपकर क[illegible] मेरा जी ने चाहता।

मेरे इस व्यवहार का परिणाम यह हुआ कि मुझे याद नहीं आता कि जातिवालों ने कभी कोई उपद्रव मेरे साथ किया हो। यही नहीं, बल्कि मैं आज भी जाति के एक विभाग से नियम के अनुसार बहिष्कृत माना जाता हूँ, फिर भी मैंने अपने प्रति उनकी तरफ से मान और उदारता का ही अनुभव किया है। उन्होंने मुझे मेरे काम में मदद की है, और मुझसे इस बात की जरा भी आशा न रक्खी कि मैं जाति के लिहाज से कोई काम करूँ। मेरी यह धारणा है कि इस मधुर फल का कारण है मेरा अप्रतिकार। यदि मैंने जाति में जाने की कोशिश की होती, अधिक दल-बन्दी करने की चेष्टा की होती, जातिवालों को छेडा और उकसाया होता, तो वे अवश्य मेरे खिलाफ उठ खडे होते और मैं, विलायत से आते ही, उदासीन और अलिप्त रहने के बदले, कुचक्र के फंदे में पड़कर केवल मिथ्यात्व का पोषक बन जाता।

पत्नी के साथ मेरा सम्बन्ध अभी जैसा मैं चाहता था वैसा न हुआ। विलायत जाने पर भी अपने द्वेष-दुष्ट स्वभाव को मैं न छोड़ सका था। हर बात में मेरी दोष देखने की वृत्ति और वहम जारी रहा। इससे मैं अपने मनोरथों को पूरा न कर सका। सोचा था कि पत्नी को लिखना-पढना सिखाऊँगा, परन्तु मेरी विषयासक्ति ने मुझे यह काम बिलकुल न करने दिया और अपनी इस कमी का गुस्सा मैंने पत्नी पर निकाला। एक बार तो यहाँतक नौबत आ पहुँची कि मैंने उसे नैहर भेज दिया और बहुत कष्ट देने के बाद ही फिर साथ रहने देना स्वीकार किया। आगे चलकर मैं देख सका कि यह मेरी नादानी थी।

बालकों की शिक्षा-प्रणाली में भी मुझे बहुत-कुछ सुधार करने थे। बड़े भाई के लड़के-बच्चे तो थे ही। मैं भी एक बच्चा छोड़ गया था, जो कि अब चार साल का होने आया था। सोचा यह था कि इन बच्चों को कसरत कराऊँगा, हट्टा-कट्टा बनाऊँगा और अपने साथ रक्खूँगा। भाई इसमें सहमत थे। इसमें मैं कुछ-न-कुछ सफलता प्राप्त कर सका। लड़कों का समागम मुझे बहुत प्रिय मालूम हुआ। और उनके साथ हँसी-मजाक करने की आदत आजतक बाकी रह गई है। तभी से मेरी यह धारणा

हुई है कि मैं लड़कों के शिक्षक का काम अच्छा कर सकता हूँ।

भोजन-पान में भी सुधार करने की आवश्यकता स्पष्ट थी। घर में चाय-काफी को तो स्थान मिल ही चुका था। बड़े भाई ने सोचा कि भाई के विलायत से घर आने के पहले, घर में विलायत की कुछ-न-कुछ हवा तो घुस ही जानी चाहिए। इस कारण चीनी के बरतन, चाय आदि जो भी चीजें पहले महज दवा दारू के लिए अथवा नई रोशनी के मेहमानों के लिए घर में रहती थीं अब सब के लिए काम आने लगीं। ऐसे वायु-मंडल में मैं अपने 'सुधारों' को लेकर आया। अब ओटमील की पतली लपसी शुरू हुई, चाय-काफी की जगह कोको आया। पर यह परिवर्तन नाममात्र का हुआ, वास्तव में तो चाय-काफी में कोको और आकर शामिल हो गया। बूट और मोजों ने अपना अड्डा पहले से जमा ही रक्खा था। मैंने अब कोट-पतलून से घर को पवित्र कर दिया।

इस तरह खर्च बढ़ा। नवीनतायें बढ़ीं। घर पर सफेद हाथी बँधा पर खर्च आवे कहाँ से? यदि राजकोट में आते ही वकालत शुरू करता तो हँसी होने का डर था, क्योंकि मुझे तो अभी इतना भी ज्ञान न था कि राजकोट में पास हुए वकीलों के सामने खड़ा रह सकता—और तिसपर फीस उससे दस गुनी लेने का दावा! कौन मवक्किल ऐसा बेवकूफ था, जो मुझे अपना वकील बनाता? अथवा यदि कोई ऐसा मूर्ख मिल भी जाता, तो क्या यह उचित था कि मैं अज्ञान में उद्धतता और धोखेबाजी की जोड़ मिलाकर अपने पर संसार का कर्ज बढ़ाता?

मित्रों की यह सलाह हुई कि मैं कुछ समय बम्बई जाकर हाईकोर्ट में अनुभव प्राप्त करूँ और भारत के कानून-कायदों का अध्ययन करूँ। साथ ही मुकदमे मिल जायँ तो वकालत भी करता रहूँ। मैं बम्बई रवाना हुआ।

घर-बार रचा। रसोइया रक्खा। वह तकदीर से मिला मुझ-जैसा ही। ब्राह्मण था। मैंने उसे नौकर की तरह नहीं रक्खा था। वह नहाता तो था, पर धोता न था। धोती मैली, जनेऊ मैला, शास्त्राध्ययन की तो बात ही दूर। और अधिक अच्छा रसोइया लाता कहाँ से?

'क्यों रविशंकर, रसोई बनाना तो जानते हो, पर सन्ध्या वगैरा भी कुछ याद है?'

'सन्ध्या? साहब, सन्ध्या तो है हमारी हल और कुदाली है खटकरम। मैं तो ऐसा ही बिरामण हूँ। आप जैसे हैं, तो निबाह लेते हैं। नहीं तो खेती बनी-बनाई है।'

मैंने उसके सम्बन्ध में अपना कर्तव्य समझा—मुझे रविशंकर का शिक्षक बनना होगा। समय तो बहुत था, आधी रसोई रविशंकर पकाता और आधी मैं। विलायत के अन्न-भोजन के प्रयोग यहाँ शुरू किये। एक स्टोव खरीदा। मैं खुद तो पंक्ति-भेद मानता ही न था। रविशंकर को भी उसमें आपत्ति न थी। सो हमारी जोड़ी खासी मिल गई। सिर्फ इतनी शर्त—अथवा मुसीबत कहिए—थी कि रविशंकर ने मैले-कुचैलेपन से नाता तोड़ने और रसोई साफ रखने की कसम खा रक्खी थी।

पर मैं चार-पांच मास से अधिक बम्बई न रह सकता था। क्योंकि खर्च बढ़ता ही जाता था और आमदनी कुछ न होती थी।

इस तरह जो मैंने संसार में प्रवेश किया तो बैरिस्टरी मुझे खलने लगी। आडम्बर बहुत, आमदनी कम। जिम्मेदारी का खयाल मुझे भीतर-ही-भीतर कुतर-कुतरकर खाने लगा।

## : ३ :

## पहला मुकदमा

बम्बई में एक ओर क़ानून का अध्ययन शुरू हुआ, दूसरी ओर भोजन के प्रयोग। उसमें मेरे साथ वीरचन्द गांधी सम्मिलित हुए। तीसरी ओर भाईसाहब मेरे लिए मुकदमे खोजने में लगे।

क़ानून पढ़ने का काम ढिलाई में चला। 'सिविल प्रोसीजर कोड' किसी तरह आगे नहीं चल सका। हाँ, क़ानून-शहादत ठीक चला। वीरचन्द गांधी सालिसिटरी की तैयारी करते थे, इसलिए वकीलों की बातें बहुत करते—"फ़ीरोजशाह की योग्यता और निपुणता का कारण है

उनका कानून-विषयक अगाध, ज्ञान । कानून शहादत तो उन्हे बर-जबान है । दफा बत्तीस का एक-एक मुकदमा वह जानते है । बदरुद्दीन तैयबजी की बहस करने और दलीले देने की शक्ति ऐसी अद्भुत है कि जज लोग भी चकित हो जाते हैं ।"

ज्यो-ज्यो मैं ऐसे अतिरथी-महारथियो की बातें सुनता, त्यो-त्यो मेरे छक्के छूटते ।

"बैरिस्टर लोगो का पाँच-सात साल तक अदालतो में मारे-मारे फिरना कोई गैर-मामूली बात नही है । इसीसे मैंने सालिसिटर होना ठीक समझा है । तीन साल के बाद यदि तुम अपने खर्च-भर के लिए पैदा कर सको तो बहुत समझना ।"

खर्च हर महीने लग रहा था । बाहर बैरिस्टर की तख्ती लगी रहती और अन्दर बैरिस्टरी की तैयारी होती रहती । मेरा दिल इन दोनो बातों की संगति किसी प्रकार न लगा सकता था । इस कारण मेरा अध्ययन बडी विकलता के साथ होता । मैं पहले कह चुका हूँ कि कानून-शहादत में कुछ मेरा दिल लगा । मेन का 'हिन्दू लॉ' बडी दिलचस्पी के साथ पढा । परन्तु पैरवी करने की हिम्मत अभी न आई । अपना यह दुःख मैं किससे कहता ? ससुराल में नवागत बहू की तरह मेरी हालत होगई ।

इतने ही में ममीबाई का मुकदमा मुझे मिला । मामला स्माल काज कोर्ट में था । प्रश्न उपस्थित हुआ कि 'दलाल को कमीशन देना पडेगा ।' मैंने साफ इन्कार कर दिया ।

"परन्तु फौजदारी अदालत के नामी वकील भी तो कमीशन देते है, जोकि तीन-चार हजार महीना कमा लेते हैं ।"

"मुझे उनकी बराबरी नहीं करना । मुझे तो २००) मासिक मिल जायँ तो बस । पिताजी को कहाँ इससे ज्यादा मिलते थे ?"

"पर वह जमाना निकल गया । बम्बई का खर्च कितना है ? जरा व्यवहार की बातो को भी देखना चाहिए ।"

मैं टस-से-मस न हुआ । कमीशन न देने दिया । ममीबाई का मुक-

दमा तो चला ही। मुक़दमा था आसान। मुझे ३०) मिहनताना मिला था। एक दिन से ज्यादा काम न था।

स्माल काज कोर्ट मे पहले-पहल मैं पैरवी करने गया। मै मुद्दाले की तरफ से था, इसलिए मुझे जिरह करनी थी। मैं खड़ा हुआ, पर पैर कांपने लगे, सिर घूमने लगा। मुझे मालूम हुआ कि सारी अदालत घूम रही है। सवाल क्या पूछूँ, यह सूझ नही पड़ता था। जज हँसा होगा। वकीलों को तो मजा आया ही होगा। पर उस समय मेरी आँखे ये सब नहीं देख सकती थीं।

बैठ गया। दलाल से कहा कि मैं इस मामले की पैरवी न कर सकूँगा। तुम पटेल को वकालतनामा दे दो और अपनी यह फीस वापिस ले लो। ५१) देकर उसी दिन पटेल साहब से तय कर दिया। उनके लिए तो यह बाँयें हाथ का खेल था।

मैं वहाँ से सटका। पता नहीं, मुवक्किल हारा या जीता। मै बड़ा लज्जित हुआ। निश्चय किया कि जबतक पूरी-पूरी हिम्मत न आ जाय तबतक कोई मुक़दमा न लूँगा। और दक्षिण अफ्रिका जाने तक अदालत में न गया। इस निश्चय मे कोई गुण न था। हराने के लिए कौन अपना मुक़दमा मुझे देता? अत मेरा इस निश्चय के बिना भी कोई मुझे पैरवी करने आने का कष्ट न देता।

पर बम्बई में अभी एक और मुक़दमा मिलना बाक़ी था। इसमें सिर्फ़ अर्ज़ी लिखनी थी। एक मुसलमान की जमीन पोरबन्दर में जब्त हो गई थी। मेरे पिता का नाम वह जानता था। और इसलिए वह उनके बैरिस्टर पुत्र के पास आया था। मुझे उसका मामला कमजोर मालूम हुआ, परन्तु मैंने अर्ज़ी लिख देना मंजूर कर लिया। छपाई का खर्च मवक्किल से ठहरा कर मैंने अर्ज़ी तैयार की। मित्रो को दिखाई। उन्होंने उसे पास किया, तब मुझे कुछ विश्वास हुआ कि हाँ, अब अर्ज़ियाँ लिख लेने लायक हो जाऊँगा, और इतना तो हो भी गया था।

पर मेरा काम बढ़ता गया। यों मुफ्त में अर्ज़ियाँ लिखते रहने से अर्ज़ियाँ लिखने का मौक़ा तो मिलता, पर उसमे घर-गिरस्ती के खर्च का सवाल कैसे हल हो सकता था?

मैंने सोचा कि मैं शिक्षक का काम तो अवश्य कर सकता हूँ। अंग्रेजी मेरी अच्छी थी। इसलिए यदि किसी स्कूल में मैट्रिक क्लास को अंग्रेजी पढाने का अवसर मिले तो अच्छा हो। कुछ तो आमदनी हुआ करेगी।

मैंने अखबारो में पढा—'चाहिए, अंग्रेजी शिक्षक। रोज एक घण्टे के लिए। वेतन ७५) रु०।' यह प्रख्यात हाईस्कूल का विज्ञापन था। मैंने दरख्वास्त दी। रूबरू मिलने का हुक्म मिला। मैं बडी उमग मे गया। पर जब आचार्य को मालूम हुआ कि बी० ए० नही हूँ तब उन्होंने मुझे दु ख के साथ वापस लौटा दिया।

"पर मैंने लन्दन से मैट्रिक पास किया है। मेरी दूसरी भाषा लैटिन थी।"

"सो तो ठीक, पर हमें ग्रेजुएट की जरूरत है।"

मैं लाचार रहा। मेरे हाथ-पाँव ठण्डे होगये। बडे भाई भी चिन्ता में पड़े। हम दोनो ने सोचा कि बम्बई मे समय गँवाना फिजूल है। मुझे राजकोट में ही सिलसिला जमाना चाहिए। भाई खुद एक वकील थे। अर्जियाँ लिखने का कुछ-न-कुछ तो काम दिला ही सकेगे। फिर राजकोट में घर भी था। वहाँ रहने से बम्बई का सारा खर्च कम हो सकता था। मैंने इस सलाह को पसन्द किया। पाँच-छ महीने रहकर बम्बई मे डेरा-डण्डा उठाया।

बम्बई रहते हुए मैं रोज हाईकोर्ट जाता। पर यह नही कह सकता कि वहाँ कुछ सीख पाया। इतना ज्ञान न था कि सीख सकता। कितनी ही बार तो मुकदमे में कुछ समझ ही नही पडता, न दिल ही लगता। बैठे-बैठे झोके भी खाया करता। और भी झोंके खानेवाले यहाँ थे—इससे मेरी शर्म का बोझ हलका हो जाता। आगे चलकर मेरा खयाल हुआ कि हाईकोर्ट मे बैठे-बैठे नीद के झोंके खाना एक फैशन ही समझ लेना चाहिए। फिर तो शर्म का कारण ही न रह गया।

यदि इस युग में बम्बई में मुझ जैसे कोई बेकार बैरिस्टर हों तो उनके लिए एक छोटा-सा अपना अनुभव यहाँ लिख देता हूँ।

मेरा मकान गिरगाँव मे था। फिर भी कभी-कभी गाडी किराये

करता। ट्राम में भी मुश्किल से बैठता। गिरगाँव से नियम-पूर्वक बहुत पर करके पैदल ही जाता। खासे ४५ मिनट लगते। लौटता भी बिला नागा पैदल ही। धूप सहने की आदत डाल ली थी। इससे मैंने खर्च में किफायत भी बहुत की और मैं एक दिन भी वहाँ बीमार न पड़ा, हालाँकि मेरे साथी बीमार होते रहते थे। जब मैं कमाने लगा था, तब भी मैं पैदल ही आफिस जाता। उसका लाभ मैं आजतक पा रहा हूँ।

: ४ :

## पहला आघात

बम्बई से निराश होकर राजकोट गया। अलहदा दफ्तर खोला। कुछ सिलसिला चला। अर्जियाँ लिखने का काम मिलने लगा और प्रतिमास लगभग ३००) की आमदनी होने लगी। इन अर्जियों के मिलने का कारण मेरी योग्यता नहीं बल्कि जरिया था। बड़े भाई साहब के साथी वकील की वकालत अच्छी चलती थी। जो बहुत जरूरी और रहस्यपूर्ण अर्जियाँ आतीं अथवा जिन्हें वे महत्त्वपूर्ण समझते वे तो बैरिस्टर के पास जातीं, मुझे तो सिर्फ उनके ग़रीब मवक्किलों की अर्जियाँ मिलतीं।

बम्बई वाली कमीशन न देने की मेरी टेक यहाँ न निभ सकी। वहाँ और यहाँ की स्थिति का भेद मुझे समझाया गया—बम्बई में तो दलाल को कमीशन देने की बात थी, यहाँ वकील को देने की बात है। मुझसे कहा गया कि बम्बई की तरह यहाँ भी तमाम बैरिस्टर, बिना अपवाद के, कुछ-न-कुछ कमीशन अवश्य दिया करते हैं। भाई साहब की दलील का उत्तर मेरे पास न था। "तुम देखते हो कि मैं एक दूसरे वकील का साझी हूँ। मेरे पास आनेवाले मुकदमों में से तुम्हारे लायक मुकदमे तुम्हें देने की ओर मेरी प्रवृत्ति स्वभावत: रहती है और यदि तुम अपनी फीस का कुछ अंश मेरे साझी को न दो तो मेरी स्थिति कितनी विषम हो सकती है? हम तो एक साथ रहते हैं, इसलिए मुझे तो तुम्हारी फीस का लाभ मिल ही जाता है; पर मेरे साझीदार को नहीं मिलता। किन्तु यदि वही

मुकदमा वह किसी दूसरे को दे दे तो उसे उसका हिस्सा अवश्य मिलेगा।" मैं इन दलील के चक्कर में आ गया और मेरे मन ने कहा—"यदि मुझे बैरिस्टरी करना है, तो फिर ऐसे मुकदमो में कमीशन न देने का आग्रह मुझे न रखना चाहिए।" मैं झुक गया। अपने मन को फुसलाया अथवा स्पष्ट शब्दो मे कहे तो धोखा दिया। पर इसके सिवा दूसरे किसी मामले में कमीशन दिया हो, यह मुझे याद नही पडता।

इस तरह यद्यपि मेरा आर्थिक सिलसिला तो लग गया, परन्तु इसी अरसे में मुझे अपने जीवन में एक पहली ठेस लगी। अवतक मैंने सिर्फ कानो से सुन रक्खा था कि ब्रिटिश अधिकारी कैसे होते है। पर अब अपनी आँखो देखने का अवसर मिला।

पोरबन्दर के भूतपूर्व राणा साहब को गद्दी मिलने के पहले मेरे भाई उनके मन्त्री और सलाहकार थे। उस समय उनपर यह तोहमत लगाई कि वह राणा साहब को उलटी सलाह देते है। तात्कालिक पोलिटिकल एजेण्ट से उनकी शिकायत की गई थी और उनका खयाल भाई सा० के प्रति खराब हो रहा था। इन साहब से मै विलायत में मिला था। वहाँ उनकी मेरी ठीक-ठीक मित्रता हो गई थी। भाई साहब ने सोचा कि इस परिचय से लाभ उठाकर मैं पोलिटिकल एजण्ट से दो बातें कहूँ और उनके दिल पर जो कुछ बुरा असर पैदा हो उसे दूर करने की चेष्टा करूँ। मुझे यह बात बिलकुल पसन्द न हुई। मैंने कहा—"विलायत की ऐसी-वैसी मुलाकात का फायदा यहाँ न उठाना चाहिए। यदि भाई साहब ने सचमुच ही कोई बुरा काम किया हो, तो फिर सिफारिश से लाभ ही क्या ? यदि न किया हो तो फिर बाकायदा अपना वक्तव्य पेश करना चाहिए अथवा अपनी निर्दोषता पर विश्वास रखकर निर्भय हो रहना चाहिए।" पर भाई साहब को यह बात न पटी। "तुम काठियावाड से परिचित नही हो। जिन्दगी की खबर तुम्हे अब पडेगी, यहाँ जरिया और मेल-मुलाकात से सब काम होता है। तुम्हारे जैसा भाई हो और तुम्हारे मुलाकाती हाकिम को थोडी-सी सिफारिश करने का जब वक्त आवे तब तुम इस तरह पिण्ड छुडा लो, यह उचित नही।"

भाई की बात मैं न टाल सका। अपनी इच्छा के खिलाफ मैं गया। मुझे इस हाकिम के पास जाने का कुछ अधिकार न था। मैं जानता था कि जाने में मेरा आत्माभिमान जाता है। मैंने मिलने का समय मांगा। वह मिला और मैं गया। मैंने पुरानी पहचान निकाली, परन्तु मैंने तुरन्त देखा कि विलायत और काठियावाड़ में भेद था। हुकूमत की कुर्सी पर डटे हुए साहब और विलायत में छुट्टी पर गये हुए साहब में भेद था। पोलिटिकल एजण्ट को मुलाकात तो याद आई, पर साथ ही अधिक बेरुख भी हुए। उनकी बेरुखाई में मैंने देखा, उनकी आंखों में मैंने पढ़ा—'इस परिचय से लाभ उठाने तो तुम यहां नहीं आये हो?' यह जानते-समझते हुए भी मैंने अपना सुर छेड़ा। साहब अधीर हुए—'तुम्हारे भाई कुचक्री हैं। मैं तुमसे ज्यादा बात नहीं सुनना चाहता। मुझे समय नहीं है। तुम्हारे भाई को कुछ कहना हो तो बाकायदा अर्जी पेश करें।' यह उत्तर बस था; परन्तु गरज बावली होती है। मैं अपनी बात कहता ही जा रहा था। साहब उठे। बोले—'अब तुमको चला जाना चाहिए।'

मैंने कहा—'पर, मेरी बात तो पूरी सुन लीजिए।' साहब लाल-पीले हुए—'चपरासी इसको दरवाजे के बाहर कर दो।'

'हुजूर' कहकर चपरासी दौड़ आया। मेरा चर्खा अभीतक चल ही रहा था। चपरासी ने मेरा हाथ पकड़ा और दरवाजे के बाहर कर दिया।

साहब चले गये, चपरासी भी चला गया। मैं भी चला। झुंझलाता, खिसियाता हुआ, मैंने साहब को चिट्ठी लिखी—'आपने मेरा अपमान किया है, चपरासी से मुझपर हमला कराया है। मुझसे माफी माँगो, नहीं तो बाकायदा मानहानि का दावा करूंगा।' चिट्ठी भेज दी। थोड़ी ही देर में साहब का सवार जवाब ले आया।

'तुमने मेरे साथ असभ्यता का बर्ताव किया। तुमसे कह दिया था कि जाओ, फिर भी तुम न गये। तब मैंने जरूर चपरासी को कहा कि इन्हें दरवाजे के बाहर कर दो। और चपरासी के ऐसा कहने पर भी तुम बाहर नहीं गये। तब उसने हाथ पकड़कर तुम्हें दफ्तर से बाहर कर दिया। तुमको जो-कुछ करना हो, शौक से करो।' जवाब का भाव यह था।

इस जवाब को जेब में रख, अपना-सा मुँह ले, मैं घर आया। भाई से सारा हाल कहा। उन्हे दुःख हुआ। पर वह मेरी सान्त्वना क्या कर सकते थे? वकील मित्रो से सलाह ली—क्योंकि खुद मै दावा दायर करना कहाँ जानता था? उस समय सर फीरोजशाह मेहता अपने किसी मुकदमे में राजकोट आये थे। मुझ-जैसा नया बैरिस्टर भला उनसे कैसे मिल सकता था? जिस वकील की मार्फत वह आये थे उनके द्वारा कागज-पत्र भेजकर सलाह ली। उत्तर मिला कि गाधी से कहना—"ऐसी बाते तो तमाम वकील-बैरिस्टरो के अनुभव में आई होगी। तुम अभी नये आये हो। तुम पर अभी विलायत की हवा का असर है, तुम ब्रिटिश अधिकारी को पहचानते नही। यदि तुम चाहते हो कि सुख से बैठकर दो पैसे कमाले तो उस चिट्ठी को फाड डालो और अपमान की यह घूँट पी डालो। मामला चलाने मे तुम्हे एक कौडी न मिलेगी और मुफ्त में बरबादी हाथ आवेगी। जिन्दगी का अनुभव तो तुम्हे अभी मिलना बाकी है।"

मुझे यह नसीहत जहर की तरह कडवी लगी। परन्तु इस कडवी घूँट को पीये बिना चारा न था। मैं इस अपमान को भूल तो न सका, पर मैंने उसका सदुपयोग किया—"अबसे मैं अपने को ऐसी हालत में न डालूँगा। इस तरह किसी की सिफारिश आगे न करूँगा।" इस नियम का भग मैंने फिर कभी न किया। इस आघात ने मेरे जीवन की दिशा बदल दी।

: ५ :

## दक्षिण अफ्रिका की तैयारी

पोलिटिकल एजेण्ट के पास मेरा जाना अवश्य अनुचित था, परन्तु उसकी अधीरता, उसका रोष, उसकी उद्धतता के सामने मेरा दोष बहुत छोटा होगया। मेरे दोष की सजा धक्का दिलाना न थी। मैं उसके पास पाँच मिनट भी न बैठा हूँगा। पर मेरा तो बात-चीत करना ही उसे नागवार हो गया। वह मुझे सौजन्य के साथ जाने के लिए कह सकता

था, परन्तु हकूमत के नशे की सीमा न थी। बाद को मुझे मालूम हुआ कि धीरज जैसी किसी चीज को यह शख्स जानता न था। मिलने जानेवाले का अपमान करना उसके लिए मामूली बात थी। जहाँ उसके रुचि के खिलाफ कोई बात हुई कि फौरन उसका मिजाज बिगड़ जाता।

मेरा ज्यादातर काम उसीकी अदालत में था। इधर खुशामद मुझसे हो नहीं सकती थी। और उसे नाजायज तरीके से खुश करना मैं चाहता न था। नालिश करने की धमकी देकर नालिश न करना और उसे कुछ भी जवाब न देना मुझे अच्छा न लगा।

इस बीच काठियावाड़ की अन्दरूनी खट-पट का भी मुझे कुछ अनुभव हुआ। काठियावाड़ अनेक छोटे-छोटे राज्यों का प्रदेश है। वहाँ राजकाजी लोगों की बहुतायत होना स्वाभाविक था। राज्यों में परस्पर गहरे षड्यन्त्र, पद-प्रतिष्ठा पाने के लिए षड्यन्त्र, राजा कच्चे कान के और पराधीन-साहबों के चपरासियों की खुशामद, सरिश्तेदार को डेढ़ साहब समझिए—क्योंकि सरिश्तेदार साहब की आँख, साहब के कान, और उसका दुभासिया सब कुछ। सरिश्तेदार जो बता दे वही कायदा। सरिश्तेदार की आमदनी साहब की आमदनी से ज्यादा मानी जाती है। सम्भव है कि इसमें कुछ अत्युक्ति हो। पर बात यह निर्विवाद है कि सरिश्तेदार के थोड़े वेतन के मुकाबले में उसका खर्च ज्यादा रहता था।

यह वायुमण्डल मुझे जहर के समान प्रतीत हुआ। दिन-रात मेरे मन में यह विचार रहने लगा कि अपनी स्वतन्त्रता की रक्षा किस तरह कर सकूँगा?

होते-होते मैं उदासीन रहने लगा। भाई ने मेरा भाव देखा। यह विचार आया कि कहीं कोई नौकरी मिल जाय तो इन षड्यन्त्रों से पिण्ड छूट सकता है। परन्तु बिना षड्यन्त्र के न्यायाधीश अथवा दीवान का पद कहाँ से मिल सकता था? और वकालत करने के रास्ते में साहब के साथ झगड़ा खड़ा हुआ था।

पोरबन्दर में राणा साहब को अख्तियार न थे, उनके लिए कुछ अधिकार प्राप्त करने की तजवीज चल रही थी। मेर लोगों से ज्यादा

लगान लिया जाता था। उसके सम्बन्ध में भी मुझे एडमिनिस्ट्रेटर—मुख्य राज्याधिकारी—से मिलना था। मैंने देखा एडमिनिस्ट्रेटर के देशी होते हुए भी उनका रौब-दौब साहब से ज्यादा था। वह थे तो योग्य, परन्तु उनकी योग्यता का लाभ प्रजाजन को बहुत न मिलता था। अन्त में राणा साहब को तो थोडे अधिकार मिले। परन्तु मेर लोगो के हाथ कुछ न आया। मेरा ख़याल है कि उनकी तो बात भी पूरी न सुनी गई।

इसलिए यहाँ भी मैं अपेक्षाकृत निराश हुआ। मुझे लगा कि इन्साफ नही हुआ। इन्साफ पाने के लिए मेरे पास कोई साधन न था। बहुत हुआ तो बडे साहब के यहाँ अपील करदी। वह हुक्म लगा देता—'हम इस मामले में दखल नही दे सकते।' ऐसा फैसला यदि किसी कानून-कायदे के बल पर किया जाता हो तब तो आशा की जा सकती है। पर यहाँ तो साहब की इच्छा ही कानून था।

आखिर मेरा जी ऊब उठा। इसी अवसर पर भाई साहब के पास पोरबन्दर की एक मेमन दूकान का सन्देशा आया—'दक्षिण अफ्रिका मे हमारा व्यापार है। बडा कारोबार है। भारी मुकदमा चल रहा है। दावा चालीस हजार पौंड का है। बहुत दिनो से मामला चल रहा है। हमारी तरफ से बडे-बडे और अच्छे बैरिस्टर है। यदि आप अपने भाई को यहाँ भेज दें तो हमें भी मदद मिलेगी और उनकी भी कुछ मदद हो जायगी। वह हमारा मामला हमारे वकीलो को अच्छी तरह समझा सकेगे। इसके सिवा नये देश की यात्रा होगी और नये-नये लोगो से जान-पहचान होगी सो अलग।'

भाई साहब ने मुझसे जिक्र किया। मै सारी बात अच्छी तरह न समझ सका। मै यह न जान सका कि सिर्फ वकीलो को समझाने का काम है या मुझे अदालत में भी जाना पडेगा। पर मेरा जी ललचाया जरूर।

दादा अब्दुल्ला के हिस्सेदार स्वर्गीय सेठ अब्दुलकरीम जवेरी की मुलाकात भाई ने कराई। सेठ ने कहा—'तुमको बहुत मिहनत नही करनी पडेगी। बडे-बडे गोरो से हमारी दोस्ती है। उनसे तुम्हारा परिचय होगा। हमारी दूकान के काम में भी मदद कर सकोगे। हमारे यहाँ

अंग्रेजी चिट्ठी-पत्री बहुत होती है। उसमें भी तुम्हारी मदद मिल सकेगी। तुम्हारे रहने का प्रबन्ध हमारे ही बंगले में रहेगा। इस तरह तुम पर कुछ भी खर्च न पड़ेगा।'

मैंने पूछा कितने दिन तक मुझे वहाँ काम करना पड़ेगा? मुझे वेतन क्या मिलेगा?'

'एक साल से ज्यादा तुम्हारा काम न रहेगा। आने-जाने का फर्स्ट-क्लास का किराया और भोजन-खर्च के अलावा १०५ पौण्ड दे देंगे।'

यह वकालत नहीं, नौकरी थी। परन्तु मुझे तो जैसे-तैसे हिन्दुस्तान छोड़ देना था। सोचा कि नई दुनिया देखेंगे और नया अनुभव मिलेगा सो अलग। १०५ पौण्ड भाई साहब को भेज दूँगा तो घर-खर्च में कुछ मदद हो जायगी। यह सोचकर मैंने तो वेतन के सम्बन्ध में बिना कुछ खींचा-खींच किये सेठ अब्दुलकरीम की बात मान ली और दक्षिण अफ्रिका जाने के लिए तैयार हो गया।

## : ६ :

## नेटाल पहुँचा

विलायत जाते समय जो वियोग-दुःख हुआ था, वह दक्षिण अफ्रिका जाते हुए न हुआ, क्योंकि माताजी तो चल बसी थीं और मुझे दुनिया का और सफर का अनुभव भी बहुत-कुछ हो गया था। राजकोट और बम्बई तो आया-जाया करता ही था। इस कारण अबकी बार सिर्फ पत्नी का ही वियोग दुःखकर था। विलायत से आने के बाद दूसरे एक बालक का जन्म हो गया था। हम दम्पती के प्रेम में अभी विषय का अंश तो था ही। फिर भी उसमें निर्मलता आने लगी थी। मेरे विलायत से लौटने के बाद हम बहुत थोड़ा समय एक साथ रहे थे और मैं ऐसा-वैसा क्यों न हो, उसका शिक्षक बन चुका था। इधर पत्नी की बहुतेरी बातों में बहुत-कुछ सुधार कर चुका था और उन्हें क़ायम रखने के लिए भी साथ रहने की आवश्यकता हम दोनों को मालूम होती थी। परन्तु

अफ्रिका मुझे आकर्षित कर रहा था। उसने इस वियोग को सहन करने की शक्ति देदी थी। 'एक साल के बाद तो हम मिलेंगे ही' कहकर और दिलासा देकर मैंने राजकोट छोड़ा, और बम्बई पहुँचा।

दादा अब्दुल्ला के बम्बई के एजेण्ट की मार्फत मुझे टिकट लेना था। परन्तु जहाज पर केबिन खाली न थी। यदि मैं यह चूक जाऊँ तो फिर मुझे एक मास तक बम्बई मे हवा खानी पड़े। एजेण्ट ने कहा—'हमने तो खूब दौड़-धूप कर ली। हमें टिकट नहीं मिला। हाँ, डेक में जायँ तो बात दूसरी है। भोजन का इन्तजाम सैलून में हो सकता है। ये दिन मेरे फर्स्ट क्लास की यात्रा के थे। बैरिस्टर भला कहीं डेक में सफर कर सकता है? मैंने डेक में जाने से इन्कार कर दिया। मुझे एजेण्ट की बात पर शक भी हुआ। यह बात मेरे मानने में न आई कि पहले दर्जे का टिकट मिल ही नहीं सकता। अतएव एजेण्ट से पूछकर खुद मैं ही टिकट लाने चला। जहाज पर पहुँचकर बड़े अफसर से मिला। पूछने पर उसने सरल भाव से उत्तर दिया—'हमारे यहाँ मुश्किल से इतनी भीड़ होती है। परन्तु मोजाम्बिक के गवर्नर जनरल इसी जहाज से जा रहे हैं। इससे सारी जगह भर गई है।'

'तब क्या आप किसी प्रकार मेरे लिए जगह नहीं कर सकते?' अफसर ने मेरी ओर देखा, हँसा और बोला—'एक उपाय है। मेरी केबिन में एक बैठक खाली रहती है। उसमें तो हम यात्रियों को नहीं बैठने देते। पर आपके लिए मैं जगह कर देने को तैयार हूँ।' मैं खुश हुआ। अफसर को धन्यवाद दिया व सेठ से कहकर टिकट मँगाया। अप्रैल १८९३ को मैं बड़ी उमंग के साथ अपनी तकदीर आजमाने के लिए दक्षिण अफ्रीका रवाना हुआ।

पहला बन्दर लामू मिला। कोई तेरह दिन में वहाँ पहुँचे। रास्ते में कप्तान के साथ खासा स्नेह हो गया था। कप्तान को शतरंज खेलने का शौक था। पर वह अभी नौसिखिया था। उसे अपने से कम जानकार खिलाड़ी की जरूरत थी और उसने मुझे खेलने के लिए बुलाया। मैंने शतरंज का खेल कभी न देखा था। हाँ, सुन खूब रक्खा था। खेलनेवाले

कहा करते कि इसमें बुद्धि की खासी परीक्षा होती है। कप्तान ने कहा—'मैं तुम्हें सिखाऊँगा।" मैं उसे मनचाहा शिष्य मिला, क्योंकि मुझमें धीरज काफी था। मैं हारता ही रहता। और ज्यों-ज्यों मैं हारता, कप्तान बड़े उत्साह और उमग से सिखाता। मुझे यह खेल पसन्द आया। परन्तु जहाज से नीचे वह कभी साथ न उतरा। राजा-रानी की चालें जानने से अधिक मैं न सीख सका।

लामू बन्दर आया। जहाज वहाँ तीन-चार घण्टे ठहरनेवाला था। मैं बन्दर देखने को नीचे उतरा। कप्तान भी गया था। पर उसने मुझे कह दिया था—'यहाँ का समुद्र दग़ाबाज है। तुम जल्दी वापस आ जाना।

गाँव छोटा-सा था। वहाँ डाकघर में गया तो हिन्दुस्तानी आदमी देखे। मुझे खुशी हुई। उनके साथ बातें की। हबशियों से मिला। उनकी रहन-सहन में दिलचस्पी पैदा हुई। उसमें कुछ समय चला गया। डेक के और यात्री भी वहाँ आ गये थे। उनसे परिचय हो गया था। वे भोजन पकाकर आराम से खाना खाने नीचे उतरे थे। मैं वापस आने के लिए उनकी नाव में बैठा। समुद्र में ज्वार भी खासा था। हमारी नाव में बोझ भी काफी था। तनाव इतने जोर का था कि नाव की रस्सी जहाज की सीढ़ी के साथ किसी तरह न बँधती थी। नाव जहाज के पास जाकर फिर हट जाती। जहाज रवाना होने की पहली सीटी हुई। मैं घबराया। कप्तान ऊपर से देख रहा था। उसने जहाज ५ मिनट रोक लिया। जहाज के पास एक मछवा था। उसे १०) देकर एक मित्र ने किराये किया। मछवे ने मुझे नाव में से उठा लिया। जहाज की सीढ़ी ऊपर चढ़ चुकी थी। रस्सी के बल मैं ऊपर खींचा गया और जहाज चलने लगा। दूसरे यात्री बेचारे रह गये। कप्तान की उस चेतावनी का मतलब अब मैंने समझा।

लामू से मुम्बासा और वहाँ से जंजीबार पहुँचे। जंजीबार में बहुत ठहरना था—८ या १० दिन। यहाँ से नये जहाज में बैठना था।

कप्तान के प्रेम की सीमा न थी। इस प्रेम ने मेरे लिए विपरीत रूप धारण किया। उसने मुझे अपने साथ सैर करने के लिए बुलाया। उसका

एक अंग्रेज मित्र भी साथ था। हम तीनो कप्तान के मछवे में उतरे। इस मैर का मर्म मै बिलकुल न जानता था। कप्तान को क्या खबर थी कि ऐसी बातो में मै बिलकुल अनजान हूँगा। हम तो हबशी औरतो के मुहल्लो में जा पहुँचे। एक दलाल हमें वहाँ ले गया। तीनो एक-एक कमरे में दाखिल हुए। पर मैं तो शर्म का मारा कमरे में घुसा बैठा ही रहा। उस बेचारी बाई के मन मे क्या-क्या विचार आये होगे, यह तो वही जानती होगी। थोडी देर में कप्तान ने आवाज लगाई। मै तो जैसा अन्दर घुसा था, वैसा ही वापस बाहर आ गया। यह देखकर कप्तान मेरा भोलापन समझ गया। शुरू मे तो मुझे बडी ही शर्म मालूम हुई, परन्तु इस काम को तो मैं किसी तरह पसन्द नही कर सकता था, इससे शर्म चली गई और मैंने ईश्वर का उपकार माना कि इस बहन को देखकर मेरे मन में किसी प्रकार का विकार तक उत्पन्न न हुआ। मुझे अपनी इस कमजोरी पर बडी ग्लानि हुई कि मै कमरे मे प्रवेश करने मे इन्कार करने का साहस क्यो न कर सका।

मेरे जीवन में यह इस प्रकार की तीसरी परीक्षा थी। कितने ही नवयुवक शुरुआत मे निर्दोष होते हुए भी झूठी शर्म से बुराई में लिप्त हो जाते होगे। मेरा बचाव मेरे पुरुषार्थ के बदौलत नही हुआ था। यदि मैंने कमरे मे जाने से साफ इन्कार कर दिया होता तो पुरुषार्थ समझा जा सकता था। सो मेरे इस बचाव के लिए तो एकमात्र ईश्वर का ही उपकार मानना चाहिए। इस घटना से ईश्वर पर मेरी आस्था दृढ हुई और झूठी शर्म छोडने का साहस भी कुछ आया।

जजीबार में एक सप्ताह रहना था। इसलिए एक मकान किराये लेकर मैं शहर में रहा। खूब घूम-फिरकर शहर को देखा। जजीबार की हरियाली की कल्पना सिर्फ मलाबार में ही हो सकती है। वहाँ के विशाल वृक्ष, बडे-बडे फल, इत्यादि देखकर मैं तो चकित रह गया।

जजीबार से मोजाबिक और वहाँ से लगभग मई के अन्त में नेटाल पहुँचा।

: ७ :

## कुछ अनुभव

नेटाल का बन्दर यो तो डरबन कहलाता है, पर नेटाल को भी बन्दर कहते है। मुझे बन्दर पर लिवाने अब्दुल्ला सेठ आये थे। जहाज धक्के पर आया। नेटाल के जो लोग जहाज पर अपने मित्रो को लेने आये थे, उनके रग-ढग को देखकर मै समझ गया कि यहाँ हिन्दुस्तानियो का विशेष आदर नही। अब्दुल्ला सेठ की जान-पहचान के लोग उनके साथ जैसा बर्त्ताव करते थे उसमें एक प्रकार की क्षुद्रता दिखाई देती थी और उससे मेरे दिल को चोट पहुँचती थी, क्योकि अब्दुल्ला सेठ इस फजीहत के आदमी होगये थे। मुझपर जिनकी नजर पडती जाती वे मुझे कुतूहल से देखते थे, क्योकि मेरा लिबास ऐसा था कि मैं दूसरे भारत-वासियो से कुछ निराला मालूम होता था। उस समय फ्रॉककोट आदि पहने था और सिर पर बगाली तर्ज की पगडी दिये था।

मुझे घर लिवा ले गये। वहाँ अब्दुला सेठ के कमरे के पास का कमरा मुझे दिया गया। अभी वह मुझे नहीँ पहचान पाये थे, मैं भी उन्हे नही पहचान पाया था। उनके भाई की दी हुई चिट्ठी उन्होने पढी और बेचारे पशोपेश में पड़ गये। उन्होंने तो समझ लिया कि भाई ने तो यह सफ़ेद हाथी घर बँधवा दिया। मेरा साहबी ठाट-बाट उन्हे बडा खर्चीला मालूम हुआ, क्योकि मेरे लिए उस समय उनके यहाँ कोई खास काम तो था नहीं। मामला उनका चल रहा था ट्रान्सवाल में। सो तुरन्त ही वहाँ भेज-कर वह क्या करते ? फिर यह भी एक सवाल था कि मेरी काबलियत और ईमानदारी का विश्वास भी किस हद तक किया जाय ? और प्रिटोरिया में खुद मेरे साथ वह रह नहीं सकते थे। मुद्दालेह प्रिटोरिया में रहते थे। कही उनका बुरा असर मुझपर होने लगे तो ? और यदि वह मामले का काम मुझे न दें तो और काम तो उनके कर्मचारी मुझसे भी अच्छा क

सकते थे। फिर कर्मचारी से यदि भूल होजाय, तो कुछ कह-सुन भी सकते थे, मुझे तो कहने से भी रहे। काम या तो कारकुनी का था या मुकदमे का—तीसरा था नहीं। ऐसी हालत में यदि मुकदमे का काम मुझे नही सौंपते हैं तो घर बैठे मेरा खर्च उठाना पडता था।

अबदुल्ला सेठ पढे-लिखे बहुत-कम थे। अक्षर-ज्ञान कम था, पर अनुभव-ज्ञान बहुत बढा-चढा था। उनकी बुद्धि तेज थी, और वह खुद भी इस बात को जानते थे। रफ्त से अंग्रेजी इतनी जान ली कि बोलचाल का काम चला लेते। परन्तु इतनी अंग्रेजी के बलपर वह अपना सारा काम निकाल लेते थे। बैंक में मैनेजरो से बाते कर लेते, यूरोपियन व्यापारियो से सौदा कर लेते, वकीलो को अपना मामला समझा देते। हिन्दुस्तानियो में उनका काफी मान था। उनकी पेढी उस समय हिन्दुस्तानियो में सबसे बडी पेढी नही तो, बडी पेढियो में से अवश्य थी। उनका स्वभाव वहमी था।

वह इस्लाम का बडा अभिमान रखते थे। तत्त्वज्ञान की बातो के शौकीन थे। अरबी न जानते थे, फिर भी कुरान-शरीफ तथा आमतौर पर इस्लामी-धर्म-साहित्य की वाकफियत उन्हें अच्छी थी। दृष्टात तो जबान पर हाजिर रहते थे। उनके सहवास से मुझे इस्लाम का अच्छा व्यवहार-ज्ञान हुआ। जब हम एक-दूसरे को जान-पहचान गये, तब वह मेरे साथ बहुत धर्म-चर्चा किया करते।

दूसरे या तीसरे दिन मुझे डरबन अदालत देखने ले गये। वहाँ कितने ही लोगो से परिचय कराया। अदालत में अपने वकील के पास मुझे बिठाया। मजिस्ट्रेट मेरे मुँह की ओर देखता रहा। उसने कहा—'अपनी पगडी उतार लो।' मैंने इन्कार किया और अदालत से बाहर चला आया।

मेरे नसीब में तो यहाँ भी लडाई लिखी थी।

पगडी उतरवाने का रहस्य मुझे अबदुल्ला सेठ ने समझाया। मुसलमानी लिबास पहननेवाला अपनी मुसलमानी पगडी यहाँ पहन सकता है। दूसरे भारतवासियो को अदालत में जाते हुए अपनी पगडी उतार लेना चाहिए।

इस सूक्ष्म-भेद को समझाने के लिए यहाँ कुछ बातें विस्तार के साथ लिखनी होंगी।

मैंने इन दो-तीन दिन में ही यहां देख लिया था कि हिन्दुस्तानियो ने यहां अपने-अपने जत्थे बना लिए थे। एक जत्था था मुसलमान व्यापारियो का—वे अपने को 'अरब' कहते थे। दूसरा जत्था था हिन्दू अथवा पारसी कारकुन-पेशा लोगो का। हिन्दू-कारकुन अधर में लटकता था। कोई अपने को 'अरब' मे शामिल कर लेता। पारसी अपने को परशियन कहते। तीनो एक-दूसरे से सामाजिक सम्बन्ध तो रखते थे। एक चौथा और बड़ा समूह था तामिल, तेलगू और उत्तरी भारत के गिरमिटिया अथवा गिरमिटयुक्त भारतियो का। गिरमिट 'एग्रिमेण्ट' का बिगडा हुआ रूप है। इसका अर्थ है इकरारनामा, जिसके द्वारा ग़रीब हिन्दुस्तानी पांच साल की मजूरी करने की शर्त पर नेटाल जाते थे। गिरमिट से गिरमिटिया बना है। इस समुदाय के साथ औरों का व्यवहार काम-सबधी ही रहता था। इन गिरमिटियो को अग्रेज कुली कहते। कुली की जगह 'सामी' भी कहते। सामी एक प्रत्यय है, जो बहुतेरे तामिल नामो के अत में लगता है। 'सामी' का अर्थ है स्वामी। स्वामी का अर्थ हुआ पति। अतएव 'सामी' शब्द पर जब कोई भारतीय बिगड पडता, और यदि उसकी हिम्मत पडी, तो उस अग्रेज से कहता—'तुम मुझे सामी तो कहते हो, पर जानते हो 'सामी' के माने क्या होते है ? सामी 'पति' को कहते हैं, क्या मै तुम्हारा पति हूं ?' यह सुनकर कोई अंग्रेज शरमिन्दा हो जाता, कोई खीझ उठता और ज्यादा गालियां देने लगता और मौका पड़े तो मार भी बैठता, क्योकि उनके नजदीक तो 'सामी' शब्द घृणा-सूचक होना था—उसका अर्थ 'पति' करना मानो उसका अपमान करना था।

इस कारण मुझे वे कुली-बैरिस्टर कहते। व्यापारी कुली व्यापारी कहलाते। कुली का मूल अर्थ 'मजूर' तो एक ओर रह गया। व्यापारी 'कुली' शब्द से चिढकर कहता—'मै कुली नहीं, मै तो अरब हूं, अथवा 'मै व्यापारी हूं।' कोई-कोई विनयशील अंग्रेज यह सुनकर माफी मांग लेते।

ऐसी स्थिति में पगडी पहनने का सवाल विकट होगया। पगडी उतार देने का अर्थ था मान-भग सहन करना। सो मैंने तो यह तरकीब सोची हिन्दुस्तानी पगडी को उतारकर अंग्रेजी टोप पहना करूं, जिससे

उसे उतारने में मान-भग का भी सवाल न रह जाय और मैं इस झगडे से भी बच जाऊँ।

पर अबदुल्ला सेठ को यह तरकीब पसन्द न हुई। उन्होने कहा—"यदि आप इस समय ऐसा परिवर्तन करेगे तो उसका विपरीत अर्थ होगा। जो लोग देशी पगडी पहने रहना चाहते होगे उनकी स्थिति विषम हो जायगी। फिर आपके सिरपर अपने ही देश की पगडी शोभा देती है। आप यदि अग्रेजी टोपी लगावेगे तो लोग 'वेटर' समझेंगे।"

इन वचनो में दुनियावी समझदारी थी, देशाभिमान था, और कुछ सकुचितता भी थी। समझदारी तो स्पष्ट ही है। देशाभिमान के बिना पगडी पहनने का आग्रह नही हो सकता था। सकुचितता के बिना 'वेटर' की उपमा न सूझती। गिरमिटिया भारतीयो में हिन्दू, मुसलमान और ईसाई तीन विभाग थे। जो गिरमिटिया ईसाई होगये, उनकी सन्तति ईसाई थी। १८९३ ई० में भी उनकी सख्या बडी थी। वे सब अग्रेजी लिबास में रहते। उनका अच्छा हिस्सा होटल में नौकरी करके जीविका उपार्जन करता। इसी समुदाय को लक्ष्य करके अग्रेजी टोपी पर अब्दुल्ला सेठ ने यह टीका की थी। उसके अन्दर यह धारणा विद्यमान थी कि होटल में 'वेटर' बनकर रहना हलका काम है। आज भी यह विश्वास बहुतो के मन में कायम है।

समष्टि-रूप से अब्दुल्ला सेठ की बात मुझे अच्छी मालूम हुई। मैंने पगडीवाली घटना पर पगडी का तथा अपने पक्ष का समर्थन अखबारो में किया। अखबारो में उसपर खूब चर्चा चली। 'अनवेलकम विजिटर'—अनिमन्त्रित—अतिथि—के नाम से मेरा नाम अखबारो मे आया, और तीन ही चार दिन के अन्दर अनायास ही दक्षिण अफ्रिका में मेरी प्रख्याति होगई। किसी ने मेरा पक्ष-समर्थन किया, किसी ने मेरी उद्दण्डता की भरपेट निन्दा की।

मेरी पगडी तो लगभग अन्ततक कायम रही। कब उतरी, यह बात हमें अन्तिम भाग में मालूम होगी।

: ८ :

# प्रिटोरिया जाते हुए—

डरबन में रहनेवाले ईसाई भारतीयों के सम्पर्क में भी मैं तुरन्त आ गया। वहाँ की अदालत के दुभाषिया श्रीपाल रोमन कैथोलिक थे। उनसे परिचय किया और प्रोटेस्टेण्ट मिशन के शिक्षक स्वर्गीय श्री सुभान गाडफ्रे से भी मुलाकात की। उन्हीं के पुत्र जेम्स गाडफ्रे पिछले साल यहाँ से दक्षिण अफ्रीका के भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल में आये थे। इन्हीं दिनों स्वर्गीय पारसी रुस्तमजी से जान-पहचान हुई। और इसी समय स्वर्गीय आदमजी मियाँखान से परिचय हुआ। ये सब लोग आपस में बिना काम एक-दूसरे से न मिलते थे, अब इसके बाद वे मिलने-जुलने लगे।

इस तरह मैं परिचय बढ़ा रहा था कि इसी बीच दुकान के वकील का पत्र मिला कि मुकदमे की तैयारी होनी चाहिए तथा या तो अब्दुल्ला सेठ को खुद प्रिटोरिया जाना चाहिए अथवा दूसरे किसी को वहाँ भेजना चाहिए।

यह पत्र अब्दुल्ला सेठ ने मुझे दिखाया और पूछा—'आप प्रिटोरिया जायेंगे?' मैंने कहा—'मुझे मामला समझा दीजिए तो कह सकूँ। अभी तो मैं नहीं जान सकता कि वहाँ क्या करना होगा।' इन्होंने अपने मुनीमों के जिम्मे मामला समझाने का काम किया।

मैंने देखा कि मुझे तो अ-आ-इ-ई से शुरुआत करनी होगी। जंजीबार में उतरकर वहाँ की अदालत देखने के लिए गया था। एक पारसी वकील किसी गवाह का बयान ले रहा था और जमा-नामे के सवाल पूछ रहा था। मुझे जमा-नामे की कुछ खबर न पड़ती थी, क्योंकि बहीखाता न तो स्कूल में सीखा था और न विलायत में।

मैंने देखा कि इस मुकदमे का तो दारोमदार बहीखाते पर ही है। जिसे बहीखाते का ज्ञान हो वही मामले को समझ-समझा सकता है।

गुमाश्ता जमा-नामे की बाते करता था और मै चक्कर में पडता चला जाता था। मैं नही जानता था कि प्रो-नोट क्या चीज होती है। कोष में यह शब्द नही मिलता। मैंने गुश्मातो के सामने अपना अज्ञान प्रकट किया और उनसे जाना कि प्रो-नोट का अर्थ है प्रामिसरी नोट। अब मैंने वहीखाते की पुस्तक खरीद कर पढी। तब जाकर कुछ आत्म-विश्वास हुआ और मामला समझ में आया। मैंने देखा कि अब्दुल्ला सेठ नामा लिखना नही जानते, पर अनुभव-ज्ञान उनका इतना बढा-चढा था कि नामे की उलझने चटपट सुलझाते जाते। अन्त को मैंने उनसे कहा—'मै प्रिटोरिया जाने के लिए तैयार हूँ।'

'आप कहाँ ठहरेगे ?' सेठ ने पूछा।

'जहाँ आप कहेगे।' मैंने उत्तर दिया।

'तो मैं अपने वकील को लिखूँगा। वह आपके ठहरने का इन्तजाम कर देंगे। प्रिटोरिया में मेरे मेमन मित्र है। उन्हे भी मै लिखूँगा तो—पर आपका उनके यहाँ ठहरना उचित न होगा। वहाँ अपने प्रतिपक्षी की पहुँच बहुत है। आपको मै जो खानगी चिट्ठियाँ लिखूँगा वह यदि उनमे से कोई पढले तो अपना सारा मामला विगड सकता है। उनके साथ जितना कम सम्बन्ध हो उतना ही अच्छा।'

मैंने कहा—"आपके वकील जहाँ ठहरावेंगे वही ठहरूँगा। अथवा मैं कोई दूसरा मकान ले लूँगा। आप वेफिक्र रहिए, आपकी एक भी खानगी बात बाहर न जायगी। पर मै मिलता-जुलता सबसे रहूँगा। मैं तो दूसरे पक्षवालो से भी मित्रता करना चाहता हूँ। यदि हो सकेगा तो मै मामले को आपस में भी निपटाने की कोशिश करूँगा, क्योकि आखिर तैयब सेठ है तो आपके ही रिश्तेदार न।"

प्रतिवादी स्वर्गीय सेठ तैयब हाजी खानमुहम्मद अब्दुल्ला सेठ के नजदीकी रिश्तेदार थे।

मैंने देखा, मेरी इस बात से अब्दुल्ला सेठ कुछ चौंके, पर अब मुझे डरबन पहुँचे छ-सात दिन होगये थे और हम एक-दूसरे को जानने, समझने भी लगे थे। अब मैं 'सफेद हाथी' प्राय नही रह गया था। वह बोले—

"यह है प्रोफेसर राय, जो ८००) मासिक पाते हैं, पर अपने खर्च के लिए सिर्फ ४०) लेकर बाकी सब लोक-सेवा में लगा देते है। उन्होने शादी नही की है, न करना ही चाहते है।" इन शब्दो में गोखले ने मुझे उनका परिचय कराया।

आज के डा० राय में और उस समय के प्रो० राय मे मुझे थोडा ही भेद दिखाई देता है। जैसे कपडे उस समय पहनते थे आज भी लगभग वैसे ही पहनते है। हाँ, अब खादी आ गई। उस समय खादी तो थी ही नही। स्वदेशी मिलो के कपडे होगे। गोखले और प्रो० राय की बाते सुनते हुए मैं न अघाता था, क्योकि उनकी बाते या तो देश-हित के सबध में होती या होती ज्ञान-चर्चा। कितनी ही बाते दु खद भी होती, क्योकि उनमें नेताओ की आलोचना भी होती थी। जिन्हे मै महान् योद्धा मानना सीखा था, वे छोटे दिखाई देने लगे।

गोखले की काम करने की पद्धति से मुझे जितना आनन्द हुआ उतना ही बहुत-कुछ सीखा भी। वह अपना एक भी क्षण व्यर्थ न जाने देते थे। मैंने देखा कि उनके तमाम सबंध देश-कार्य के ही लिए होते थे। बाते भी तमाम देश-कार्य के ही निमित्त होती थी। बातो में कही भी मलिनता दम्भ या असत्य न दिखाई दिया। हिन्दुस्तान की गरीबी और पराधीनता उन्हे प्रतिक्षण चुभती थी। अनेक लोग उन्हें अनेक बातो में दिलचस्पी कराने आते। वे उन्हे एक ही उत्तर देते—"आप इस काम को कीजिए, मुझे तो देश की स्वाधीनता प्राप्त करनी है। उसके बाद मुझे दूसरी बाते सूझेंगी। अभी तो इस काम से मुझे एक क्षण फुरसत नही रहती।"

रानडे के प्रति उनका पूज्य भाव बात-बात में टपक पडता था। 'रानडे ऐसा कहते थे,' यह तो उनकी बातचीत का मानो 'सूत-उवाच' ही था। मेरे वहाँ रहते हुए रानडे की जयन्ती (या पुण्यतिथि, अब ठीक याद नही है) पडती थी। ऐसा जान पडा, मानो गोखले सर्वदा उसको मनाते हो। उस समय मेरे अलावा उनके मित्र प्रोफेसर काथवटे तथा दूसरे एक सज्जन थे। उन्हें उन्होने जयन्ती मनाने के लिए निमन्त्रित किया और उस अवसर पर उन्होंने हमें रानडे के कितने ही सस्मरण कह

सुनाये । रानडे, तैलंग और माण्डलिक की तुलना की थी । ऐसा याद पडता है कि तैलंग की भाषा की स्तुति की थी । माण्डलिक की सुधारक के रूप में प्रशंसा की थी । अपने मवक्किलों की वह कितनी चिन्ता रखते थे, इसका एक उदाहरण दिया । एक बार गाडी चूक गई, तो माण्डलिक स्पेशल ट्रेन करके गये । यह घटना कह सुनाई । रानडे की सर्वांगीण शक्ति का वर्णन करके बताया कि वह तत्कालीन अग्रणियो में सर्वोपरि थे । रानडे अकेले न्यायमूर्ति न थे । वह इतिहासकार थे, अर्थशास्त्री थे । सरकारी जज होते हुए भी महासभा में प्रेक्षक के रूप में निर्भय होकर आते थे । फिर उनकी समझदारी पर लोगो का इतना विश्वास था कि सब उनके निर्णयो को मानते थे । इन बातो का वर्णन करते हुए गोखले के हर्ष का ठिकाना न रहता था ।

गोखले घोडा-गाडी रखते थे । मैंने उनसे शिकायत की । मैं उनकी कठिनाइयाँ न समझ सका था । "क्या आप सब जगह ट्राम में नहीं जा सकते ? क्या इससे नेताओ की प्रतिष्ठा कम हो जायगी ?"

कुछ दुःखित होकर उन्होने उत्तर दिया—"क्या तुम भी मुझे न पहचान सके ? बडी धारासभा मे जो कुछ मुझे मिलता है उसे मैं अपने काम में नहीं लेता । तुम्हारे ट्राम के सफर पर मुझे ईर्ष्या होती है । पर मैं ऐसा नही कर सकता । जब तुमको मेरे जितने लोग पहचानने लग जावेंगे तब तुम्हे भी ट्राम में बैठना असम्भव नही तो मुश्किल जरूर हो जायगा । नेता लोग जो कुछ करते है, केवल आमोद-प्रमोद ही के लिए करते है, यह मानने का कोई कारण नही । तुम्हारी सादगी मुझे पसन्द है । मैं भरसक सादगी से रहता हूँ । पर यह बात निश्चित समझना कि कुछ कार्य तो मुझ जैसो के लिए अनिवार्य हो जाता है ।"

इस तरह मेरी एक शिकायत तो ठीक तरह से रद्द होगई, पर मुझे एक दूसरी शिकायत भी थी और उसका वह सन्तोष-जनक उत्तर न दे सके ।

"पर आप घूमने भी तो पूरे नही जाते । ऐसी हालत में आप बीमार क्यो न रहें ? क्या देश-कार्य से व्यायाम के लिए भी फुरसत नहीं मिल सकती ?" मैंने कहा ।

"मुझे तुम कब फुरसत में देखते हो कि जिस समय मैं घूमने जाता ?" उत्तर मिला।

गोखले के प्रति मेरे मन में इतना आदर-भाव था कि मैं उनकी बातों का जवाब न देता था। इस उत्तर से मुझे सन्तोष न हुआ, पर मैं चुप रहा। मैं मानता था और अब भी मानता हूँ कि जिस तरह हम भोजन-पान के लिए समय निकालते हैं उसी तरह व्यायाम के लिए भी निकालना चाहिए। मेरी यह नम्र सम्मति है कि उससे देश-सेवा कम नहीं, अधिक होती है।

: १८ :

## गोखले के साथ एक मास—२

गोखले की छत्रच्छाया में रहकर यहाँ मैंने अपना सारा समय घर में बैठ कर नहीं बिताया।

मैंने अपने दक्षिण अफ्रीका वाले ईसाई मित्रों से कहा था कि भारत में मैं अपने देशी-ईसाइयों से जरूर मिलूँगा और उनकी स्थिति को जानूँगा। कालीचरण बनर्जी का नाम मैंने सुना था। राष्ट्रीय महासभा में वह आगे बढ-बढकर काम करते थे, इसलिए उनके प्रति मेरे मन में आदर-भाव हो गया था। क्योंकि हिन्दुस्तानी ईसाई आम तौर पर महासभा से और हिन्दुओं तथा मुसलमानों से अलग रहते थे, इसलिए जो अविश्वास उनके प्रति था, वह कालीचरन बनर्जी के प्रति न दिखाई दिया। मैंने गोखले से कहा कि मैं उनसे मिलना चाहता हूँ। उन्होंने कहा—"वहाँ जाकर तुम क्या करोगे ? वह हैं तो बहुत भले आदमी, परन्तु मैं समझता हूँ कि उनसे मिलकर तुम्हें सन्तोष न होगा। मैं उनको खूब जानता हूँ। फिर भी तुम जाना चाहो तो खुशी से जा सकते हो।"

मैंने कालीबाबू से मिलने का समय मांगा। उन्होंने तुरन्त समय दिया और मैं मिलने गया। घर में उनकी धर्मपत्नी मृत्युशय्या पर पडी हुई थी। वहां सर्वत्र सादगी फैली हुई थी। महासभा में वह कोट-पतलून

पहने हुए थे, पर घर में बंगाली धोती व कुरता पहने हुए देखा। यह सादगी मुझे भाई। उस समय यद्यपि मैं पारसी कोट-पतलून पहने हुए था, तथापि उनकी पोशाक और सादगी मुझे बहुत ही प्रिय लगी। मैंने और बातों में उनका समय न लेकर अपनी उलझनें उनके सामने पेश कीं।

उन्होंने मुझसे पूछा, "आप यह बात मानते हैं या नहीं कि हम अपने पापों को साथ लेकर जन्म पाते हैं?"

मैंने उत्तर दिया—"हाँ, जरूर।"

"तो इस मूल पाप के निवारण का उपाय हिन्दू-धर्म में नहीं, ईसाई-धर्म में है।"

यह कहकर उन्होंने कहा—"पाप का बदला है मौत। बाइबल कहती है कि इस मौत से बचने का मार्ग है ईसा की शरण में जाना।"

मैंने भगवद्गीता का भक्ति-मार्ग उनके सामने उपस्थित किया, परन्तु मेरा यह उद्योग निरर्थक था। मैंने उनकी सज्जनता के लिए उनको धन्यवाद दिया। मुझे संतोष तो न हुआ, फिर भी इस मुलाकात से लाभ ही हुआ।

इसी महीने में मैंने कलकत्ते की एक-एक गली की खाक छान डाली। प्राय पैदल ही जाता था। इसी समय मैं न्यायमूर्ति मित्र से मिला। सर गुरुदास बनर्जी से भी मिला। इन सज्जनों की सहायता दक्षिण अफ्रीका के काम के लिए आवश्यक थी। राजा सर प्यारीमोहन मुकर्जी के दर्शन भी इसी समय हुए।

कालीचरण बनर्जी ने मुझसे काली-मन्दिर का जिक्र किया था। उसे देखने की मुझे प्रबल इच्छा थी। एक पुस्तक में मैंने वहाँ का वर्णन भी पढ़ा। सो एक दिन वहाँ चला गया। न्यायमूर्ति मित्र का मकान उसी मुहल्ले में था। इसलिए मैं जिस दिन उनसे मिला, उसी दिन काली-मंदिर गया। रास्ते में बलिदान के बकरों की कतार जाती हुई देखी। मन्दिर की गली में पहुँचते ही भिखारियों की भीड़ दिखाई दी। बाबा-बैरागी तो थे ही। उस समय भी मेरा यह नियम था कि हट्टे-कट्टे भिखारी को कुछ न दिया जाय; पर भिखारी तो बहुत ही पीछे पड़े थे।

एक बाबाजी एक चौतरे पर बैठे थे। उन्होने मुझे बुलाया, "क्यो बेटा, कहाँ जाते हो ?" मैंने यथोचित उत्तर दिया। उन्होंने मुझे तथा मेरे साथी को बैठने के लिए कहा। हम बैठ गये।

मैंने पूछा—"इन बकरो के बलिदान को आप धर्म समझते है ?"

उन्होने कहा—"जीवन-हत्या को धर्म कौन मानेगा ?"

"तो आप यहाँ बैठे-बैठे लोगो को उपदेश क्यो नही देते ?"

"यह हमारा काम नही। हम तो यहाँ बैठकर भगवद्भक्ति करते है।"

"पर आपको भक्ति के लिए यही स्थान मिला, दूसरा नही ?"

"कही भी बैठें, हमारे लिए सब जगह एकसी है। लोगो को क्या, वे तो भेड-बकरी के झुण्ड की तरह है, जिधर हाँकें, उधर चले जायें। हम साधुओ को इससे क्या मतलब ?" बाबाजी बोले।

मैंने सम्वाद आगे न बढाया। इसके बाद हम मन्दिर में पहुँचे। सामने लहू की नदी बह रही थी। दर्शन करने के लिए खडे रहने की इच्छा न रही। मेरे मन में बडा क्षोभ उत्पन्न हुआ। मै छटपटाने लगा। इस दृश्य को मैं अबतक नही भूल सका हूँ।

उसी समय बगाली मित्रो की एक पार्टी में मुझे निमन्त्रण था, वहाँ मैंने एक सज्जन से इस बात की पूजा के सम्बन्ध में बातचीत की। उन्होंने कहा, "वहाँ बलिदान के समय खूब नौबत बजती है, जिसकी गूँज में बकरो को कुछ मालूम नही होता। यह मानते है कि ऐसी गूँज में चाहे जिस तरह मारे, उन्हे तकलीफ नही होती।"

मुझे यह बात न जँची। मैंने कहा, "यदि वे बकरे बोल सके तो इससे भिन्न बात कहेगे।" मुझे बुद्धदेव वाली कथा याद आई; परन्तु मैंने देखा कि यह काम मेरे सामर्थ्य के बाहर था।

उस समय इस सम्बन्ध में मेरी जो धारणा हुई वह अब भी मौजूद है। मेरे नजदीक बकरे के प्राण की कीमत मनुष्य के प्राण से कम नहीं है। मनुष्य-देह को कायम रखने के लिए बकरे का खून करने को मै कभी तैयार न होऊँगा। मै मानता हूँ कि जो प्राणी जितना ही अधिक असहाय होगा, वह मनुष्य की घातकता से बचने के लिए मनुष्य के आश्रय का

उतना ही अधिक अधिकारी है। परन्तु इसके लिए काफी योग्यता का अधिकार प्राप्त किये बिना मनुष्य आश्रय देने में समर्थ नहीं हो सकता। बकरों को इस क्रूर होम से बचाने के लिए मुझे बहुत आत्मशुद्धि और त्याग की आवश्यकता है। ऐसा प्रतीत होता है कि अभी तो इस शुद्धि और त्याग का रटन करते-करते ही मुझे यह देह छोड़नी पड़ेगी। परमात्मा करे ऐसा कोई तेजस्वी पुरुष अथवा कोई तेजस्वी सती उत्पन्न हो, जो इस महापातक से मनुष्य को बचाये. निर्दोष जीवों की रक्षा करे और मन्दिर को शुद्ध करे। मैं निरन्तर यह प्रार्थना किया करता हूँ। ज्ञानी, बुद्धिमान, त्याग-वृत्ति और भावना-प्रधान बंगाल क्योंकर इस हत्या को सहन कर रहा है।

## : १९ :

## गोखले के साथ एक मास—३

काली-माता के निमित्त यह जो विकराल यज्ञ हो रहा है, उसको देखकर बंगाली-जीवन का अध्ययन करने की मेरी इच्छा तीव्र हुई। उसमें ब्रह्म-समाज के विषय में तो मैंने ठीक तौर पर साहित्य पढ़ा था और सुना भी था। प्रतापचन्द्र मजूमदार के जीवन-वृत्तान्त से मैं थोड़ा-बहुत परिचित था। उनके व्याख्यान सुने थे। उनका लिखा केशवचन्द्रसेन का जीवनचरित्र लेकर बड़े चाव से पढ़ा और साधारण ब्रह्म-समाज तथा आदि ब्रह्म-समाज का भेद मालूम किया। पण्डित शिवनाथ शास्त्री के दर्शन किये। महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुर के दर्शन करने प्रो० काथवटे और मैं गये। पर उस समय वह किसीसे मिलते-जुलते न थे। अतएव हम उनके दर्शन न कर सके। उनके यहाँ ब्रह्म-समाज का उत्सव था। उसमें हम भी निमन्त्रित किये गये थे। वहाँ ऊँचे दर्जे का बंगाली संगीत सुना। तभी से बंगाली संगीत से मेरा अनुराग हो गया।

ब्रह्म-समाज का, जितना हो सकता था, अध्ययन करने के बाद भला यह कैसे हो सकता था कि स्वामी विवेकानन्द के दर्शन न करता? बड़ी

उत्सुकता के साथ मैं बेलूर-मठ तक प्राय पैदल गया। कितना पैदल चला था, यह अब याद नही पडता है। मठ का एकान्त स्थान मुझे बडा सुहावना मालूम हुआ। वहाँ जाने पर मालूम हुआ कि स्वामीजी बीमार है, उनसे मुलाकात नही हो सकती, और वह अपने घर कलकत्ते में है। यह समाचार सुनकर मैं निराश हुआ। भगिनी निवेदिता के घर का पता पूछा। चौरगी के एक महल में उनके दर्शन हुए। उनकी शान को देखकर मै भौंचक्का रह गया। बातचीत में भी हमारी पटरी न बैठी। मैंने गोखले से इसका जिक्र किया तो उन्होने कहा, 'वह देवी बडी तेज है, तुम्हारी उसकी पटरी बैठनी मुश्किल है।'

एक बार और उनसे मेरी भेंट पेस्तनजी पादशाह के यहाँ हुई थी। जिस समय मै वहाँ पहुँचा, वह पेस्तनजी की वृद्धा माता को उपदेश दे रही थी, इसलिए मै अनायास उनका दुभाषिया बन गया। यद्यपि भगिनी का और मेरा मेल न बैठता था, तथापि मै इतना अवश्य देख सका कि हिन्दू-धर्म के प्रति उनका प्रेम अगाध है। उनकी पुस्तकें मैंने बाद को पढी।

अपने दैनिक कार्यक्रम के मैंने दो विभाग किये थे। आधा दिन दक्षिण अफ्रिका के काम के सिलसिले में कलकत्ते के नेताओ से मिलने में बिताता, और आधा दिन कलकत्ते की धार्मिक सस्थाओ तथा दूसरी सार्वजनिक सस्थाओ को देखने में। एक दिन मैंने डा० मल्लिक की अध्यक्षता में एक व्याख्यान दिया। उसमें मैंने यह बताया कि बोअर-युद्ध के समय हिन्दुस्तानियो के परिचारक-दल ने क्या काम किया था। 'इग्लिशमैन' के साथ जो मेरा परिचय था, वह इस समय भी सहायक साबित हुआ। मि० साण्डर्स का स्वास्थ्य इन दिनो खराब रहता था, फिर भी १८९६ की तरह इस समय भी उनसे मुझे उतनी ही मदद मिली। मेरा यह भाषण गोखले को पसन्द आया और जब डा० राय ने मेरे व्याख्यान की तारीफ उनसे की तो उसे सुनकर वह बडे प्रसन्न हुए थे।

इस तरह गोखले की छत्रच्छाया रहने के कारण बगाल में मेरा काम बहुत सरल हो गया। बगाल के अग्रगण्य परिवारो से मेरा परिचय आसानी से हो गया, और बगाल के साथ मेरा निकट सम्बन्ध हुआ।

इस चिरस्मरणीय महीने के कितने सस्मरण मुझे छोड देने पडेंगे। उसी महीने में ब्रह्मदेश में भी गोता लगा आया था। वहाँ के फुंगियो से मिल उनके आलस्य को देखकर बडा दु ख हुआ। सुवर्ण पेगोडे के भी दर्शन किये। मन्दिर में असख्य छोटी-छोटी मोमबत्तियाँ जल रही थी, वे कुछ जँची नही। मन्दिर के गर्भ-गृह में चूहो को दौडते हुए देखकर स्वामी दयानन्द का अनुभव याद आया। ब्रह्मदेश की महिलाओ की स्वतन्त्रता और उत्साह को देखकर मुग्ध होगया और पुरुषो की मन्दता देखकर दु ख हुआ। उसी समय मैंने देख लिया कि जैसे बम्बई हिन्दुस्तान नही, उसी तरह रगून ब्रह्मदेश नही है, और जिस प्रकार हिन्दुस्तान में हम अग्रेज-व्यापारियो के कमीशन-एजेंट बन गये है, उसी तरह ब्रह्मदेश में अग्रेजो के साथ मिलकर हमने ब्रह्मदेश-वासियो को कमीशन-एजेंट बनाया है।

ब्रह्मदेश से लौटकर मैंने गोखले से बिदा माँगी। उनका वियोग मेरे लिए दु सह था, परन्तु मेरा बगाल का, अथवा सच पूछिए तो यहाँ कल-कत्ते का, काम समाप्त हो गया था।

मेरा यह विचार था कि पहले मैं थोडा-बहुत सफर तीसरे दर्जे में करूँ, जिससे तीसरे दर्जे के मुसाफिरो की हालत को मैं जान लूँ और दु खो को समझ लूँ। गोखले के सामने मैंने अपना यह विचार रक्खा। पहले-पहल तो उन्होंने इसे हँसी में टाल दिया, पर जब मैंने यह बताया कि इसमें मैंने क्या-क्या बातें सोच रक्खी है, तब उन्होंने, खुशी से मेरी योजना को स्वीकार किया। सबसे पहले मैंने काशी जाकर विदुषी ऐनी बेसेंट के दर्शन करना स्थिर किया। वह उस समय बीमार थीं।

तीसरे दर्जे की यात्रा के लिए मुझे नया साज-समाज जुटाना था। पीतल का एक डिब्बा गोखले ने खुद ही दिया और उसमें मेरे लिए मगज के लड्डू और पूरी रखवा दीं। बारह आने का एक केनवास का बेग खरीदा। छाया (पोरबन्दर के नजदीक के एक गाँव) के ऊन का एक लम्बा कोट बनवाया था, बेग में यह कोट, तौलिया, कुर्ता और धोती रक्खी। ओढने के लिए एक कम्बल साथ लिया। इसके अलावा एक लोटा भी साथ रक्खा था। इतना सामान लेकर मैं रवाना हुआ।

गोखले और डा० राय मुझे स्टेशन पहुँचाने आये। मैंने दोनों से अनुरोध किया था कि वे न आवें, पर उन्होंने एक न सुनी। "तुम यदि पहले दर्जे में सफर करते तो मैं नहीं आता, पर अब तो जरूर चलूँगा"— गोखले बोले।

प्लेटफार्म पर जाते हुए गोखले को तो किसीने न रोका। उन्होंने सिर पर अपना रेशमी साफा बाँधा था, और धोती तथा कोट पहना था। डा० राय बंगाली लिबास में थे, इसलिए टिकट बाबू ने अन्दर आते हुए पहले तो रोका, पर गोखले ने कहा, 'मेरे मित्र हैं।' तब डा० राय भी अन्दर आ सके। इस तरह दोनों ने मुझे विदा दी।

## : २० :

# काशी में

यह सफर कलकत्ते से राजकोट तक का था। इसमें काशी, आगरा, जयपुर, और पालनपुर होते हुए राजकोट जाना था। इन स्थानों को देख लेने के सिवाय अधिक समय नहीं दे सकता था। हरएक जगह में एक-एक दिन रहा। पालनपुर को छोडकर और सब जगह में यात्रियों की तरह धर्मशाला में या पण्डों के मकान पर ठहरा था। जहाँ तक मुझे याद है, इस यात्रा में रेल-किराये सहित इकत्तीस रुपये लगे थे। तीसरे दर्जे में प्रवास करते हुए भी मैं अक्सर डाकगाडी में नहीं जाता था, क्योंकि मैं जानता था कि उसमें भीड ज्यादा होती है और तीसरे दर्जे के किराये के हिसाब से वहाँ पैसे भी अधिक देने पडते थे। मेरे लिए यह अडचन भी थी ही।

तीसरे दर्जे के डिब्बों में जो गन्दगी और पाखानों की बुरी हालत इस समय है, वही पहले भी थी। शायद इन दिनों कुछ सुधार हो गया हो, पर तीसरे और पहले दर्जे की सुविधाओं में जो अन्तर है वह इन दर्जों के किराये के अन्तर की अपेक्षा बहुत अधिक मालूम हुआ। तीसरे दर्जे के यात्री तो मानो भेड-बकरी होते हैं, और उनके बैठने के डब्बे भी

भेड़-बकरियों के लायक होते हैं। यूरोप में तो मैंने अपनी सारी यात्रा तीसरे दर्जे में ही की थी, केवल अनुभव के लिए एक बार मैं पहले दर्जे में बैठा था, पर वहाँ मुझे पहले और तीसरे दर्जे के बीच यहाँ का-सा अन्तर न दिखाई दिया। दक्षिण अफ्रिका में तो तीसरे दर्जे के डब्बों के मुसाफिर प्रायः हबशी लोग होते हैं; पर फिर भी वहाँ के तीसरे दर्जे के डब्बों में यात्रियों के आराम का ध्यान अधिक रक्खा जाता है। कहीं-कहीं तो मुसाफिरों के लिए तीसरे दर्जे के डिब्बों में सोने का भी प्रबन्ध है, और बैठकों पर गद्दी भी लगी रहती है। प्रत्येक खाने में बैठने वाले यात्रियों की सख्या की मर्यादा का पालन किया जाता है, पर यहाँ तो मुझे कभी ऐसा अनुभव नहीं हुआ कि यात्रियों की सख्या की इस मर्यादा का पालन किया गया हो।

रेलवे-विभाग की इन असुविधाओं के अलावा यात्रियों की खराब आदतें भी सुघड़ यात्रियों के लिए तीसरे दर्जे की यात्रा को दण्ड-स्वरूप बना देती हैं। चाहे जहाँ थूक दिया, जहाँ चाहा कचरा फेंक दिया, जब जी में आया और जिस तरह चाहा बीड़ी फूँकने लगे, पान और जरदा चबा कर जहाँ बैठे हों वहीं पिचकारी लगा दी, जूठन वहीं फर्श पर डाल दी, जोर-जोर से बातें करना, पास बैठे मनुष्य की परवा न करना, और गन्दी भाषा वगैरा, यह तीसरे दर्जे का सार्वजनिक अनुभव है।

तीसरे दर्जे की मेरी १९२० ई० की यात्रा के अनुभव में और १९१५ से १९१९ तक के दूसरी बार के अखण्ड अनुभव में मुझे कोई विशेष अन्तर नहीं दिखाई दिया। इस महाव्याधि का तो मुझे एक ही उपाय दिखाई देता है, वह यही कि शिक्षित समाज तीसरे दर्जे में ही यात्रा करके इन लोगों की आदतें सुधारने का यत्न करे। इसके सिवाय रेलवे के अधिकारियों को शिकायतें कर-करके तग कर डालना, अपने लिए सुविधा प्राप्त करने या सुविधा की रक्षा के लिए किसी प्रकार की रिश्वत न देना, और खिलाफ कानून बात को बर्दाश्त न करना—ये भी उपाय हैं। मेरा अनुभव है कि ऐसा करने से बहुत-कुछ सुधार हो सकता है। अपनी बीमारी के कारण १९२० ई० से मुझे तीसरे दर्जे की यात्रा प्रायः

बन्द करनी पडी है । इस पर मुझे सर्वदा दु ख और लज्जा मालूम होती रहती है । यह तीसरे दर्जे की यात्रा मुझे ऐसे समय पर वन्द करनी पडी, जव कि तीसरे दर्जे के यात्रियो की कठिनाइयाँ दूर करने का काम रास्ते पर आता जाता था । रेलवे और जहाज में प्रवास करनेवाले गरीवो को जो कष्ट और एव असुविधायें होती है, और जो उनकी निजी कुटेवो के कारण और भी अधिक हो जाती है, साथ ही सरकार की ओर से विदेशी व्यापारियो के लिए जो अनुचित सुविधायें की जाती है, इत्यादि बाते हमारे सार्वजनिक जीवन में एक स्वतन्त्र और महत्वपूर्ण प्रश्न वन वैठी है, और इमे हल करने के लिए यदि एक-दो सुदक्ष और उद्योगी सज्जन अपना सारा समय दे डाले तो वह अधिक नही होगा ।

अव तीसरे दर्जे की यात्रा की चर्चा यही छोडकर काशी के अनुभव सुनिए । सुवह मै काशी उतरा । मै किसी पण्डे के यहाँ उतरना चाहता था । कई ब्राह्मणो ने मुझे चारो ओर से घेर लिया । उनमें से जो मुझे साफ-सुथरा दिखाई दिया, उसके घर जाना मैने पसन्द किया । मेरी पसन्दगी ठीक भी निकली । ब्राह्मण के आँगन में गाय वँधी थी । घर दुमजिला था । ऊपर मुझे ठहराया । मै यथाविधि गगा-स्नान करना चाहता था और तवतक निराहार रहना था । पण्डे ने सारी तैयारी कर दी । मैंने पहले से कह रक्खा था कि १) से अधिक दक्षिणा मै नही दे सकूँगा, इसलिए उसी योग्य तैयारी करना । पण्डे ने विना किसी झगडे के मेरी वात मान ली । कहा—"हम तो क्या गरीव और क्या अमीर, सवसे एकही-सी पूजा करवाते है । यजमान अपनी इच्छा और श्रद्धा के अनुसार जो दे दे, वही सही ।" मुझे ऐसा नही मालूम कि पण्डे ने पूजा में कोई कोर-कसर रक्खी हो । बारह बजे तक पूजा-स्नान से निवृत होकर मै काशी-विश्वनाथ के दर्शन करने गया, पर वहाँ जो कुछ देखा उससे मन में वडा दु ख हुआ ।

सन् १८९१ ई० में जव मै वम्बई में वकालत करता था, एक दिन प्रार्थना-समाज मन्दिर में 'काशी-यात्रा' पर एक व्याख्यान सुना था । इस लिए कुछ निराशा के लिए तो वही से तैयार हो गया था; पर प्रत्यक्ष

देखने पर जो निराशा हुई वह तो धारणा से अधिक थी। सकड़ी-फिसलनी गली से होकर जाना पड़ता था। शान्ति का कहीं नाम नहीं। मक्खियाँ चारों ओर भिनभिना रही थीं। यात्रियों और दुकानदारों का हो-हल्ला असह्य मालूम हुआ।

जिस समय मनुष्य ध्यान एवं भगवच्चिन्तन की आशा रखता हो, वहाँ उनका नामोनिशान नहीं, ध्यान करना हो तो वह अपने अन्तर में करले। हाँ, ऐसी भावुक बहनें मैंने जरूर देखीं, जो ऐसी ध्यान-मग्न थीं कि उन्हें अपने आस-पास का कुछ भी हाल मालूम न होता था; पर इसका श्रेय मन्दिर के संचालकों को नहीं मिल सकता। संचालकों का कर्तव्य तो यह है कि काशी-विश्वनाथ के आस-पास शान्त, निर्मल, सुगंधित स्वच्छ वातावरण—क्या बाह्य और क्या आन्तरिक—उत्पन्न करें, और उसे बनाये रक्खें, पर इसकी जगह मैंने देखा कि वहाँ गुण्डे लोगों की नये-से-नये तर्ज की मिठाई और खिलौनों की दुकानें लगी हुई थीं।

मन्दिर पर पहुँचते ही मैंने देखा कि दरवाजे के सामने सड़े हुए फूल पड़े थे और उनमें से दुर्गन्ध निकल रही थी। अन्दर बढ़िया संगमरमरी फर्श था। उस पर किसी अन्ध-श्रद्धालु ने रुपये जड़ रक्खे थे, और उनमें मैला-कुचरा घुसा रहता था।

मैं ज्ञान-वापी के पास गया। वहाँ मैंने ईश्वर की खोज की। वह होगा; पर मुझे न मिला। इससे मैं मन-ही-मन घुट रहा था। ज्ञान-वापी के पास भी गन्दगी देखी। भेंट रखने की मेरी जरा भी इच्छा न हुई, इसलिए मैंने तो सचमुच ही एक पाई वहाँ चढ़ाई। इसपर पण्डाजी उखड़ पड़े! उन्होंने पाई उठाकर फेंक दी और दो-चार गालियाँ सुनाकर बोले—"तू इस तरह अपमान करेगा तो नरक में पड़ेगा।"

मैं चुप रहा। मैंने कहा—"महाराज, मेरा तो जो होना होगा वह होगा; पर आपके मुँह से हलकी बात शोभा नहीं देती। यह पाई लेना हो तो ले, वर्ना इसे भी गँवायेंगे।"

"जा तेरी पाई मुझे नहीं चाहिए"—कह कर उन्होंने ज्यादा भला-बुरा कहा। मैं पाई लेकर चलता हुआ। मैंने सोचा कि महाराज ने पाई गँवाई

और मैंने बचाली। पर महाराज पाई खोने वाले न थे। उन्होंने मुझे फिर बुलाया और कहा—"अच्छा रखदे, मैं तेरे जैसा नहीं होना चाहता। मैं न लूं तो तेरा बुरा होगा।"

मैंने चुपचाप पाई देदी और एक लम्बी सांस लेकर चलता बना। इसके बाद भी दो-एक बार काशी-विश्वनाथ गया, पर वह तो तब, जब 'महात्मा' बन चुका था। इसलिए १९०२ के अनुभव भला कैसे मिलते? खुद मेरे ही दर्शन करनेवाले मुझे क्या दर्शन करने देते? 'महात्मा' के दुःख तो मुझ-जैसे 'महात्मा' ही जान सकते हैं, किन्तु गन्दगी और हो-हल्ला तो जैसे-के-तैसे ही वहाँ देखे।

परमात्मा की दया पर जिसे शका हो, वह ऐसे तीर्थ-क्षेत्रों को देखे। वह महायोगी अपने नाम पर होनेवाले कितने ढोंग, अधर्म और पाखण्ड इत्यादि को सहन करते हैं। उन्होंने तो कह रखा है—

*ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।*

"अर्थात्, जैसा करना वैसा भरना।" कर्म को कौन मिथ्या कर सकता है? फिर भगवान् को बीच में पड़ने की क्या जरूरत है? वह तो अपने कानून बतलाकर अलग होगया।

यह अनुभव लेकर मैं मिसेज़ बेसेण्ट के दर्शन करने गया। वह अभी बीमारी से उठी थीं। यह मैं जानता था। मैंने अपना नाम पहुँचाया। वह तुरन्त मिलने आईं। मुझे तो सिर्फ दर्शन ही करने थे। इसलिए मैंने कहा—

"मुझे आपकी तबियत का हाल मालूम है, मैं तो सिर्फ आपके दर्शन करने आया हूँ। तबियत खराब होते हुए भी आपने मुझे दर्शन दिये, केवल इसीसे मैं सन्तुष्ट हूँ, अधिक कष्ट मैं आपको नहीं देना चाहता।"

इसके बाद मैंने उनसे विदा ली।

## : २१ :

# बम्बई में स्थिर हुआ

गोखले की बड़ी इच्छा थी कि मैं बम्बई रह जाऊँ, वहीं बैरिस्टरी करूँ, और उनके साथ सार्वजनिक जीवन में भाग लूँ। उस समय सार्वजनिक जीवन का मतलब था, महासभा का काम। उनकी प्रस्थापित संस्था का सारा काम महासभा के तंत्र का संचालन था।

मेरी भी यही इच्छा थी, पर यह काम मिल जाने के विषय में मुझे आत्म-विश्वास न था। पहले अनुभव की याद भूला न था, और खुशामद करना तो मेरे लिए मानो ज़हर था।

इसलिए पहले तो मैं राजकोट ही रहा। वहाँ मेरे पुराने हितैषी और मुझे विलायत भेजनेवाले केवलराम मावजी दवे थे। उन्होंने मुझे तीन मुकदमे दिये। दो अपीलें काठियावाड़ के ज्युडिशियल असिस्टेन्ट के इजलास में थीं, और खास मुकदमा जामनगर में था। यह मामला महत्व का था। इस मामले की ज़िम्मेदारी लेने में मैंने आनाकानी की, तब केवलराम बोल उठे—"हारेंगे तो हम हारेंगे न ? तुमसे जितना हो सके करना, और मैं भी तुम्हारे साथ ही रहूँगा।"

इस मामले में प्रतिपक्षी की तरफ स्व० समर्थ थे। मेरी तैयारी भी ठीक थी। यहाँ के कानून की तो मुझे ठीक जानकारी न थी, पर इस सम्बन्ध में मुझे केवलराम दवे ने पूरा तैयार कर दिया था। दक्षिण अफ्रिका जाने से पहले मित्र लोग मुझे कहा करते थे।—"एविडेन्स-ऐक्ट (साक्षी-विधान) फिरोजशाह की जबान पर रक्खा है, और यही उनकी सफलता की चाबी है।" यह मैंने ध्यान में रक्खा, और दक्षिण अफ्रिका जाते समय मैंने भारत के इस कानून को टीका-सहित पढ़ लिया था। इसके अतिरिक्त दक्षिण अफ्रिका का अनुभव तो था ही।

मुकद्दमे में मेरी जीत हुई। इसमे मुझे कुछ विश्वास हुआ। पहली

दो अपीलो के विषय में तो मुझे पहले से ही भय न था। मन में सोचा कि अब बम्बई जाने पर वहाँ भी कोई हर्ज नही है।

इस विषय पर अधिक लिखने से पहले जरा अँग्रेज अधिकारियो के अविचार और अज्ञान का अनुभव भी कह डालूँ। ज्युडिशियल असिस्टेण्ट कही एक जगह नही बैठते थे। उनकी सवारी घूमती रहती थी, और जहाँ यह साहब जाते, वही वकील और मवक्किलो को भी जाना ही पड़ता। और वकील की फीस जितनी उसके रहने की जगह पर हो, बाहर उससे अधिक होती है। इसलिए मवक्किल को सहज ही दुगुना खर्च पडता, पर इसका विचार करने की जज को जरूरत ?

इस अपील की सुनवाई वेरावल में होने वाली थी। वेरावल में उस वक्त प्लेग कसरत से था। जहाँतक मुझे याद है, रोज ५० मृत्यु होती थी। वहाँ की बस्ती ५,५०० के लगभग थी। करीब-करीब सारा गाँव खाली होगया था। मेरे ठहरने का स्थान वहाँ की निर्जन धर्मशाला में था। गाँव से वह धर्मशाला कुछ दूरी पर थी; पर मवक्किलो का क्या हाल ? यदि वे गरीब हो तो उनका मालिक बस ईश्वर ही समझिए।

मुझे वकील मित्रो ने तार दिया कि मैं साहब से प्रार्थना करूँ कि प्लेग के कारण अदालत का स्थान बदल दें। प्रार्थना करने पर साहब ने पूछा—"क्या तुम्हे प्लेग से डर लगता है।"

मैंने कहा—"यह मेरे डरने का प्रश्न नही है। मुझे अपने बचने का तरीका मालूम है, पर मवक्किलो का क्या होगा ?"

साहब बोले—"प्लेग ने तो हिन्दुस्तान में घर कर लिया है, उससे क्या डरना ? वेरावल की हवा तो कितनी सुन्दर है! (साहब गाँव से दूर दरिया-किनारे महल के समान एक तम्बू में रहते थे।) लोगो को इस प्रकार बाहर रहना सीखना चाहिए।"

इस फिलासफी के सामने मेरी क्या चलने लगी ? साहब ने सरिश्ते-दार से कहा—"मि० गाँधी का कहना ध्यान में रखना। यदि वकील-मवक्किलो को ज्यादा तकलीफ मालूम दे, तो मेरा ध्यान आकर्षित करना।"

इसमें साहब ने तो स्पष्ट रूप से अपनी मति के माफिक उचित ही किया, पर उसे दीन हिन्दुस्तान की असुविधाओ का अन्दाज कैसे हो? वह बेचारा हिन्दुस्तान की आवश्यकताओ, आदतो, कुटेवो और रिवाजो को क्या समझे? पन्द्रह रुपये की मुहर की गिनती करनेवाला पाई की गिनती कैसे झट लगा सकता है? अच्छे-से-अच्छा हेतु होने पर भी जैसे हाथी चीटी के लिए विचार करने में असमर्थ होता है उसी प्रकार हाथी के समान जरूरतवाला अग्रेज भी चीटियो के समान जरूरतवाले हिन्दुस्तानी के लिए विचार करने और नियम-निर्माण करने में असमर्थ ही होगा।

अब खास विषय पर आता हूँ। इस प्रकार सफलता मिलने पर भी थोडे समय राजकोट में ही रहने का विचार कर रहा था। इतने में एक दिन केवलराम मेरे पास आये, और बोले—"अब तुमको यहाँ न रहने देंगे? तुम्हे तो बम्बई में ही रहना पडेगा।"

"पर वहाँ मेरी पूछ ही ज्यादा न होगी, क्या आप मेरा खर्च चलायेंगे?" मैंने कहा।

"हाँ, हाँ, मैं तुम्हारा खर्च चलाऊँगा, तुम्हें बड़े-बडे बैरिस्टरो की तरह किसी वक्त यहाँ लाऊँगा, और लिखने-लिखाने का काम तो तुम्हारे लिए वही भेज दिया करूँगा। बैरिस्टरो को बडे-छोटे बनाने का काम तो हम वकीलो का है न? तुमने जामनगर और वेरावल में जैसा काम किया है, इससे मैं बेफिकर हूँ। तुम जो लोक-सेवा करने के लिए पैदा हुए हो, उसे हम यहाँ काठियावाड में दफन नही होने देंगे। बोलो, कब जा रहे हो?"

"नेटाल से मेरे कुछ रुपये आने बाकी है, उनके आने पर जाऊँगा।"

दो-एक सप्ताह में रुपये आगये और मैं बम्बई चला गया। वहाँ मैंने पेईन गिल्बर्ट और सयानी के आफिस में "चेम्बर्स" किराये पर लिये और वही स्थिर हो गया।

: २२ :

## धर्म-संकट

आफिस के अलावा मैंने गिरगांव में घर भी लिया, परन्तु ईश्वर ने मुझे स्थिर नही रहने दिया। घर लिये बहुत दिन नही हुए थे कि मेरा दूसरा लडका बीमार हो गया। काल-ज्वर ने उसे घेर लिया था। बुखार उतरता नही था। घबराहट तो थी ही, पर रात को सन्निपात के लक्षण भी दिखाई देने लगे। इस व्याधि से पहले, बचपन में, उसे शीतला भी खूब निकल चुकी थी।

डाक्टर की सलाह ली। डाक्टर ने कहा—"इसके लिए दवा का उपयोग नही हो सकता; अब तो इसे अण्डे और मुर्गी का शोरवा देने की जरूरत है।"

मणिलाल की उम्र दस साल की थी, उससे तो क्या पूछना था ? जिम्मेदार तो मैं ही था, मुझे ही निर्णय करना था। डाक्टर एक भले पारसी सज्जन थे। मैंने कहा—"डाक्टर, हम तो सब अन्नाहारी हैं। मेरा विचार तो मेरे लडके को इन दोनो में से एक भी वस्तु देने का नहीं है। दूसरी ही कोई वस्तु न बतलायेंगे।"

डाक्टर बोले—"तुम्हारे लडके की जान खतरे में है। दूध और पानी मिलाकर दिया जा सकता है, पर उससे पूरा संतोष नही हो सकता। तुम जानते हो कि मैं तो बहुत-से हिन्दू-परिवारो में जाया करता हूँ, पर दवा के लिए तो हम जो चाहते है वही चीज उन्हें देते हैं, और वे उसे लेते भी हैं। मैं समझता हूँ कि तुम भी अपने लडके के साथ ऐसी सख्ती न करो तो अच्छा होगा।"

"आप जो कहते हैं वह तो ठीक है, और आपको ऐसा कहना ही चाहिए, पर मेरी जिम्मेदारी बहुत बडी है। यदि लडका बडा होता तो जरूर उसकी इच्छा जानने का प्रयत्न भी करता और जो वह चाहता

वही उसे करने देता, पर यहाँ तो इसके लिए मुझे ही विचार करना पड रहा है। मैं तो समझता हूँ कि मनुष्य के धर्म की कसौटी ऐसे ही समय होती है। चाहे ठीक हो चाहे ग़लत, मैंने तो इसको धर्म माना है कि मनुष्य को मासादि न खाना चाहिए। जीवन के साधनो की भी सीमा होती है। जीने के लिए भी अमुक वस्तुओ को हमें नही ग्रहण करना चाहिए। मेरे धर्म की मर्यादा मुझे और मेरे लोगो को भी ऐसे समय पर मास इत्यादि का उपयोग करने से रोकती है। इसलिए आप जिस खतरे को देखते है मुझे उसे उठाना ही चाहिए। पर आपसे मै एक बात चाहता हूँ। आपका इलाज तो मै नही करूँगा, पर मुझे इस बालक की नाडी और हृदय को देखना नही आता है। जल-चिकित्सा की मुझे थोडी जानकारी है। उन उपचारो को मै करना चाहता हूँ, परन्तु जो आप नियम से मणिलाल की तबियत देखने को आते रहे और उसके शरीर में होनेवाले फेरफारो से मुझे अभिज्ञ करते रहेंगे, तो मै आपका उपकार मानूँगा।

सज्जन डाक्टर मेरी कठिनाइयो को समझ गये और मेरी इच्छानुसार उन्होने मणिलाल को देखने के लिए आना मजूर कर लिया।

यद्यपि मणिलाल अपनी राय कायम करने लायक नही था तो भी डाक्टर के साथ जो मेरी बात-चीत हुई थी वह उसे मैंने सुनाई और अपने विचार प्रकट करने को कहा।

"आप सुखपूर्वक जल-चिकित्सा कीजिए। मै शोरवा नही पीऊँगा, और न अण्डे ही खाऊँगा।" उसके इन वाक्यो से मै प्रसन्न हो गया, यद्यपि मै जानता था कि अगर मै उसे दोनो चीजें खाने को कहता तो वह खा भी लेता।

मै क्यूनी के उपचारो को जानता था, उनका उपयोग भी किया था। बीमारी में उपवास का स्थान बडा है, वह मै जानता था। क्यूनी की पद्धति के अनुसार मैंने मणिलाल को कटि-स्नान कराना शुरू किया। तीन मिनट मे ज्यादा उसे मै टब में नही रखता। तीन दिन तो सिर्फ नारगी के रस मे पानी मिलाकर देना रहा और उसीपर रक्खा।

बुखार दूर नही होता था और रात को वह कुछ-कुछ बडबडाता था।

बुखार १०४ डिग्री तक हो जाता था। मैं घबराया। यदि बालक को खो बैठा तो जगत् में लोग मुझे क्या कहेंगे? बडे भाई क्या कहेंगे? दूसरे डाक्टरों को क्यो न बुलाया जाय? क्यो न बुलाऊँ? माँ-बाप को अपनी अधूरी अकल आजमाने का क्या हक है?

ऐसे विचार उठते। पर ये विचार भी उठते—"जीव! जो तू अपने लिए करता है, वही लडके के लिए भी कर। इससे परमेश्वर सन्तोष मानेंगे। मुझे जल-चिकित्सा पर श्रद्धा है, दवा पर नही। डाक्टर जीवन-दान तो देते नही। उनके भी तो आखिर में प्रयोग ही न है। जीवन की डोरी तो एकमात्र ईश्वर के ही हाथ में है। ईश्वर का नाम ले और उसपर श्रद्धा रख। अपने मार्ग को न छोड।"

मन में इस तरह उथल-पुथल मचती रही। रात हुई। मैं मणिलाल को अपने पास लेकर सोया हुआ था। मैंने निश्चय किया कि उसे भिगोकर निचोडे हुए कपडो में रक्खा जाय। मैं उठा, कपडा लिया, ठडे पानी में उसे डुबोया और निचोड कर उसमें पैर से लेकर सिर तक उसे लपेट दिया; और ऊपर से दो कम्मल ओढा दिये; सिर पर भीगा हुआ टुवाल भी रख दिया। शरीर तवे की तरह तप रहा था, पसीना तो आता ही न था।

मैं खूब थक गया था। मणिलाल को उसकी माँ को सौप कर मैं आध घण्टे के लिए खुली हवा में ताजगी और शान्ति प्राप्त करने के इरादे से चौपाटी की तरफ गया। रात के दस बजे होंगे। मनुष्यो की आमद-रफ्त कम हो गई थी, पर मुझे इसका खयाल न था! विचार-सागर में गोते लगा रहा था—"हे ईश्वर! इस धर्म-सकट में तू मेरी लाज रखना।" मुँह से 'राम-राम' का रटन तो चल ही रहा था। कुछ देर के बाद मैं वापस लौटा! मेरा कलेजा धडक रहा था। घर में घुसते ही मणिलाल ने आवाज दी—"बापू! आगये?"

"हाँ, भाई।"

"मुझे इसमें से निकालिए न? मैं तो मारे आग के मरा जा रहा हूँ।"

"क्यो पसीना छूट रहा है क्या?"

"अजी, मैं तो पसीने से तर हो गया। अब तो मुझे निकालिए न?"

मैंने मणिलाल का सिर देखा। उसपर मोती की तरह पसीने की बूंदें चमक रही थीं। बुखार कम हो रहा था। मैंने ईश्वर को धन्यवाद दिया।

"मणिलाल, घबड़ा मत। अब तेरा बुखार चला जायगा, पर कुछ और पसीना आजावे तो कैसा?" मैंने उससे कहा।

उसने कहा—"नहीं बापू! अब तो मुझे छुड़ाइए। फिर दूसरे वक्त देखा जायगा।"

मुझे धैर्य आगया था, इसीलिए बातों ही में कुछ मिनट गुजार दिये। सिर से पसीने की धारा बह चली। मैंने चद्दर को अलग किया, और शरीर को पोंछ कर सूखा कर दिया। फिर बाप-बेटे दोनों सो गये। दोनों खूब सोये।

सुबह देखा तो मणिलाल का बुखार बहुत कम हो गया है। दूध, पानी तथा फलों पर चालीस दिन तक रहा। मैं निडर हो गया था। बुखार हठीला था, पर वह काबू में आगया था। आज मेरे लड़कों में मणिलाल ही सब से अधिक स्वस्थ और मजबूत है।

इसका निर्णय कौन कर सकता है कि यह रामजी की कृपा है या जल-चिकित्सा, अल्पाहार अथवा और किसी उपाय की? भले ही सभी अपनी-अपनी श्रद्धा के अनुसार बरतें, पर उस वक्त मेरी तो ईश्वर ने ही लाज रक्खी। यही मैंने माना, और आज भी मानता हूँ।

## : २३ :

## फिर दक्षिण अफ्रिका

मणिलाल तो अच्छा होगया, पर मैंने देखा कि गिरगांववाला मकान रहने लायक न था। उसमें सील थी। प्रकाश भी काफी न था। इसलिए रेवाशंकर भाई से सलाह करके हम दोनों ने बम्बई के किसी खुली जगह वाले मुहल्ले में मकान लेने का निश्चय किया। मैं बांदरा, सान्ताक्रूज

वगैरा में भटका। बांदरा में कसाई-खाना था, इसलिए वहां रहने की हमारी इच्छा न हुई। घाटकोपर वगैरा समुद्र से दूर मालूम हुए। साताक्रुज में एक सुन्दर बँगला मिल गया। वहाँ रहने गये। हमे मालूम हुआ कि आरोग्य की दृष्टि से हम सुरक्षित होगये। चर्चगेट जाने के लिए मैंने वहाँ से पहले दर्जे का पास ले लिया। मुझे स्मरण है कि कई बार पहले दर्जे में अकेला ही रहता। इसलिए मुझे कुछ अभिमान भी होता। कई बार बांदरा से चर्चगेट जानेवाली खास गाडी पकडने के लिए साताक्रुज से चलकर जाता। मेरा धन्धा आर्थिक दृष्टि से भी ठीक चलता हुआ मालूम होने लगा। दक्षिण अफ्रिका के मवक्किल भी मुझे कुछ काम देते थे। मुझे मालूम हुआ कि इससे मेरा खर्च सहूलियत से निकल सकेगा।

हाईकोर्ट का काम तो अभी मुझे नही मिलता था, पर उस समय वहाँ पर जो 'मूट' (चर्चा) चलती रहती थी, उसमें मैं जाया करता था, पर उसमे भाग लेने की मेरी हिम्मत नही होती थी। मुझे याद है कि उसमें जमीयतराम नानाभाई काफी भाग लेते थे। दूसरे नये बैरिस्टरो की भाँति मैं भी हाईकोर्ट के मुकदमे सुनने के लिए जाने लगा, पर वहाँ कुछ जानने के बदले समुद्र की फर-फर चलनेवाली हवा में झोके खाने मे अच्छा आनन्द मिलता था। दूसरे साथी भी ऊँघते ही थे, इससे मुझे शर्म भी न आती। मैंने देखा कि ऊँघना भी 'फैशन' में शुमार है।

हाईकोर्ट के पुस्तकालय का उपयोग शुरू किया, और वहाँ कुछ जान-पहचान भी शुरु की। मुझे लगा कि थोडे ही समय मे मैं भी हाईकोर्ट मे काम करनेवाला हो जाऊँगा।

इस प्रकार एक ओर मुझे अपने धन्धे के विषय में कुछ निश्चिन्तता होने लगी, दूसरी तरफ गोखले की नजर तो मुझपर थी ही। सप्ताह में दो-तीन बार चेम्बर में आकर वह मेरी खबर ले जाते, और कभी-कभी अपने खास मित्रो को भी ले आते थे। बीच-बीच वह अपने काम करने के ढग से भी मुझे वाकिफ करते जाते थे।

पर मेरे भविष्य के विषय में यह कहना ठीक होगा कि ईश्वर ने ऐसा कोई काम नही होने दिया, जिसे करने का मैंने पहले सोच रक्खा हो।

जैसे ही मैंने स्थिर होने का निश्चय किया और स्वस्थता का अनुभव करने लगा, एकाएक दक्षिण अफ्रिका से तार आ गया—"चेम्बरलेन यहां आ रहे है, तुम्हें शीघ्र आना चाहिए।" मेरे वचन मुझे याद थे। मैंने तार दिया—"खर्च भेजिए, मैं आने को तैयार हूं।" उन्होंने तत्काल रुपये भेजे और मैं आफिस समेटकर रवाना होगया।

मैंने सोचा था कि मुझे वहां एक वर्ष तो यों ही लग जायगा। बँगला रहने दिया और बाल-बच्चों को भी वहीं रखना ठीक समझा।

मैं यह मानता था कि जो युवक देश में कमाई न करते हो और साहसी हो उन्हें विदेशों में जाना चाहिए। इसलिए मैं अपने साथ चार-पाँच युवकों को भी ले गया। उनमें मगनलाल गांधी भी थे।

गांधी-कुटुम्ब बड़ा था, आज भी है। मेरी इच्छा थी कि उसमें से जो लोग स्वतन्त्र होना चाहें वे स्वतन्त्र हो जायँ। मेरे पिता कइयों का निर्वाह करते थे; पर वह थे रजवाड़ों की नौकरी में। मैं चाहता था कि वह इस नौकरी से निकल सकें तो ठीक हो। यह हो नहीं सकता था कि मैं उन्हें दूसरी नौकरी दिलवाने का यत्न करता; शक्ति होने पर भी इच्छा न थी। मेरी धारणा तो यह थी कि वह स्वयं और दूसरे भी स्वावलम्बी बनें तो अच्छा।

पर अन्त में तो ज्यों-ज्यों मेरे आदर्श आगे बढ़े (यह मैं मानता हूँ) त्यों-त्यों उन युवकों के आदर्श को बनाना भी मैंने आरम्भ किया। उनमें मगनलाल गांधी को बनाने में मुझे बड़ी सफलता मिली—पर इस विषय पर आगे चलकर लिखा जायगा।

बाल-बच्चों का वियोग, जमा हुआ काम तोड़ देना, निश्चितता से अनिश्चितता में प्रवेश करना—यह सब क्षणभर के लिए खटका; पर मैं तो अनिश्चित जीवन का आदी होगया था। इस दुनिया में ईश्वर या सत्य, कुछ भी कहिए, उसके सिवा दूसरी कोई चीज निश्चित नहीं। यहां निश्चितपन का मानना ही भ्रम है। यह सब जो अपने आसपास हमें दिखाई पड़ता है, और बनता रहता है, अनिश्चित और क्षणिक है, उसमें जो एक परमतत्त्व निश्चित-रूप से छिपा हुआ है, उसकी 'झांकी'

सर्वदा हो और उसपर श्रद्धा बनी रहे, तभी हमारा जीवन सार्थक हो सकता है। उसकी खोज ही परम-पुरुषार्थ है।

मैं डरबन एक दिन भी पहले पहुँचा, यह नहीं कहा जा सकता। मेरे लिए तो काम तैयार ही रक्खा था। मि० चेम्बरलेन से मिलनेवाले डेप्यूटेशन की तारीख तय हो चुकी थी। मुझे उनके सामने पढ़ने के लिए अर्जी तैयार करनी थी और डेप्यूटेशन के साथ जाना था।

# चौथा भाग

## : १ :

## किया-कराया स्वाहा ?

मिस्टर चेम्बरलेन तो दक्षिण अफ्रिका से साढ़े तीन करोड़ पौण्ड लेने के लिए तथा अंग्रेजों का और हो सके तो बोअरों का भी, मनहरण करने के लिए आये थे। इसलिए हिन्दुस्तानी प्रतिनिधियों को उनकी ओर से यह ठण्डा जवाब मिला—

"आप तो जानते ही हैं कि उत्तरदायित्व-पूर्ण उपनिवेशों पर साम्राज्य-सरकार की सत्ता नाम मात्र की है। हां, आपकी शिकायतें अलबत्ता सच मालूम होती हैं, सो मैं अपने बस-भर उनको दूर करने की चेष्टा करूँगा, पर आप एक बात न भूलें। जिस तरह हो सके आपको यहां के गोरों को राजी रखकर ही रहना है।"

इस जवाब को सुनकर प्रतिनिधियों पर तो मानो ठण्डा पानी बरस गया। मैंने भी आशा छोड़ दी। मैंने तो इसका तात्पर्य समझ लिया कि अब फिर से 'हरि ओम्' करना पड़ेगा। और मैंने अपने साथियों पर भी यह बात अच्छी तरह स्पष्ट कर दी, पर मि० चेम्बरलेन का जवाब क्या झूठा था? गोल-मोल कहने के बदले उन्होंने साफ बात कह दी। 'जिसकी लाठी उसकी भैंस' का नियम उन्होंने कुछ मधुर शब्दों में बता दिया। पर हमारे पास तो लाठी ही कहां थी? लाठी तो दूर, लाठी की चोट सहने लायक शरीर भी मुश्किल से हमारे पास थे।

मि० चेम्बरलेन कुछ ही हफ्ते यहां रहनेवाले थे। दक्षिण अफ्रिका कोई छोटा-सा प्रान्त नहीं, उसे तो एक देश, एक महाद्वीप ही समझना चाहिए। अफ्रिका खण्ड में तो कितने ही उपखण्ड समाये हुए हैं। कन्या-

कुमारी से श्रीनगर यदि १९०० मील है, तो डरबन से केपटाउन ११०० मील से कम नही। इस इतने बडे खण्ड में उन्हें 'पवन-वेग' से घूमना था। वह ट्रासवाल रवाना हुए। मुझे सारी तैयारी करके भारतीयो का पक्ष उनके सामने उपस्थित करना था। अब यह समस्या खडी हुई कि मै प्रिटोरिया किस तरह पहुंचूं। मेरे समय पर पहुँच सकने की इजाजत लेने का काम हमारे लोगो से हो नही सकता था।

बोअर-युद्ध के बाद ट्रासवाल करीब-करीब ऊजड हो गया था। वहाँ न खाने-पीने के लिए अनाज रह गया था, न पहनने-ओढने के लिए कपडे ही। बाजार खाली और दुकाने बन्द मिलती थीं। उनको फिर से भरना और खुली करना था, और यह काम तो धीरे-ही-धीरे हो सकता था और ज्यो-ज्यो माल आता-जाता त्यों-ही-त्यो उन लोगो को जो घरबार छोड-कर भाग गये थे, उन्हे आने दिया जा सकता था। इस कारण प्रत्येक ट्रासवालवासी को परवाना लेना पडता था। अब गोरे लोगो को तो परवाना मांगते ही तुरन्त मिल जाता; परन्तु हिन्दुस्तानियो को बडी मुसीबत का सामना करना पडता था।

लडाई के दिनो में हिन्दुस्तान और लका से बहुतेरे अफसर और सिपाही दक्षिण अफ्रिका में आ गये थे। उनमें से जो लोग वहीं बसना चाहते थे उनके लिए सुविधा कर देना ब्रिटिश-अधिकारियो का कर्त्तव्य माना गया था। इधर एक नवीन अधिकारी-मण्डल की रचना उन्हें करनी थी। सो ये अनुभवी कर्मचारी सहज ही उनके काम आ गये। इन कर्मचारियो की तीव्र-बुद्धि ने एक नये महकमे की सृष्टि कर डाली और इस काम में वे अधिक पटु तो थे ही। हब्शियो के लिए ऐसा एक अलग महकमा पहले ही से था, तो फिर इन लोगों ने अकल भिडाई कि एशिया-वासियो के लिए भी अलग महकमा क्यो न कर लिया जाय? सब उनकी इस दलील से क़ायल हो गये। यह नया महकमा, मेरे जाने से पहले ही, खुल चुका था और धीरे-धीरे अपना जाल फैला रहा था। जो अधिकारी भागे हुए लोगो को परवाना देते थे, वे ही सबको दे सकते थे, परन्तु यह उन्हे पता कैसे चल सकता है कि एशियावासी कौन है? यदि इस

नवीन महकमे की सिफारिश पर ही उसको परवाना दिया जाय तो उस अधिकारी की जिम्मेदारी कम हो जाती है और उसके काम का बोझ भी कुछ घट जाता है, यह दलील पेश की गई। बात दरअसल यह थी कि इस नये महकमे को कुछ काम की, और कुछ दाम की, (धन की) जरूरत थी। यदि काम न हो तो इस महकमे की आवश्यकता सिद्ध नहीं हो सकती और अन्त को उसे बन्द करना पड़े। तो इसलिए उसे यह काम सहज ही मिल गया।

तरीका यह था कि हिन्दुस्तानी पहले इस महकमे में अर्जी दें। फिर बहुत दिनों में जाकर उसका जवाब मिलता। इधर ट्रांसवाल जाने की इच्छा रखनेवालों की संख्या बहुत थी। फलत उनके लिए दलालों का एक दल बन गया। इन दलालों और अधिकारियों में बेचारे गरीब हिन्दुस्तानियों के हजारों रुपये लुट गये। मुझसे कहा गया कि बिना किसी जरिये के परवाना नहीं मिलता और जरिया होने पर भी कितनी ही बार तो सौ-सौ पौण्ड फी आदमी खर्च हो जाता है। ऐसी हालत में भला मेरी दाल कैसे गलती ?

तब मैं अपने पुराने मित्र, डरबन के पुलिस सुपरिन्टेन्डेन्ट, के यहाँ पहुँचा और उनसे कहा,—"आप परवाना देनेवाले अधिकारी से मेरा परिचय करा दीजिए और मुझे परवाना दिला दीजिए। आप यह तो जानते ही है कि मैं ट्रांसवाल में रह चुका हूँ।" उन्होंने तुरन्त सिर पर टोपी रक्खी और मेरे साथ चलकर परवाना दिला दिया। इस समय ट्रेन छूटने का मुश्किल से एक घंटा था। मैंने अपना सामान वगैरा बाँध-बूँध कर पहले ही से तैयार रक्खा था। इस कष्ट के लिए मैंने सुपरिन्टेन्डेन्ट अलेक्जेण्डर को धन्यवाद दिया और प्रिटोरिया जाने के लिए रवाना हो गया।

इस समय तक वहाँ की कठिनाइयों का अन्दाज मुझे ठीक-ठीक हो गया था। प्रिटोरिया पहुँचकर मैंने एक दरख्वास्त तैयार की। मुझे यह याद नहीं पड़ता कि डरबन में किसीसे प्रतिनिधियों के नाम पूछे गये थे। यहाँ तो नया ही महकमा काम कर रहा था। इसलिए प्रतिनिधियों के

नाम मेरे आने के पहले ही पूछ लिये गये थे। इसका आशय यह था कि मुझे इस मामले से दूर रक्खा जाय; पर इस बात का पता प्रिटोरिया के हिन्दुस्तानियो को लग गया था।

यह दु:खदायक किन्तु मनोरंजक कहानी अगले प्रकरण में।

: २ :

## एशियाई नवाबशाही

इस नये महकमे के कर्मचारी यह न समझ सके कि मैं ट्रांसवाल में किस तरह आ पहुँचा। जो हिन्दुस्तानी उसके पास आते-जाते रहते थे उनसे उन्होंने पूछ-ताछ भी की, पर वे बेचारे क्या जानते थे? तब कर्मचारियो ने अनुमान लगाया कि हो-न-हो अपनी पुरानी जान-पहचान की वजह से मैं बिना परवाना लिये ही आ घुसा हूँ, और यदि ऐसा ही हो तो, उन्होंने सोचा, इसे हम क़ैद भी कर सकते हैं।

जब कोई भारी लड़ाई लड़ी जाती है तब उसके बाद कुछ समय के लिए राज-कर्मचारियो को विशेष अधिकार दिये जाते हैं। यहाँ दक्षिण अफ्रीका में भी ऐसा ही हुआ था। शान्ति रक्षा के लिए एक क़ानून बनाया गया था। इसमें एक धारा यह भी थी कि यदि कोई बिना परवाने के ट्रान्सवाल में आ जाय तो वह गिरफ्तार और क़ैद किया जा सकता है। इस धारा के अनुसार मुझे गिरफ्तार करने के लिए सलाह-मशविरा होने लगा, पर किसीको यह साहस न हुआ कि आकर मुझसे परवाना माँगे।

इन कर्मचारियो ने डरबन तार भेजकर भी पुछवाया था। वहाँ से जब उन्हें खबर पड़ी कि मैं तो परवाना लेकर अन्दर आया हूँ, तब बेचारे निराश हो रहे; परन्तु इस महकमे के लोग ऐसे न थे जो इस निराशा से थककर बैठ जाते। हालाँकि मैं ट्रांसवाल में आ चुका था, परन्तु फिर भी उनके पास ऐसी तरकीबें थी जिनसे वे मेरा मि० चेम्बरलेन से मिलना जरूर रोक सकते थे।

इस कारण सबने पहले शिष्टमण्डल के प्रतिनिधियों के नाम माँगे

गये। यो तो दक्षिण अफ्रिका में रग-द्वेष का अनुभव जहाँ जाते वही हो रहा था, पर यहाँ तो हिन्दुस्तान के जैसी गदगी और खटपट की वदवू आने लगी। अफ्रिका में आम महकमो का काम लोक-हित के खयाल से चलाया जाता है। इससे राज-कर्मचारियो के व्यवहार में एक प्रकार की सरलता और नम्रता दिखाई पडती थी। इसका लाभ, थोडे-बहुत अश में काले-पीले चमडे वालो को भी अपने-आप मिल जाता था। पर अब जवकि यहाँ एशिया के कर्मचारियो का दौर-दौरा हुआ तब तो वहाँ के जैसी 'जो-हुक्मी' और खटपट वगैरा बुराइयाँ भी उसमें आ घुसी। दक्षिण अफ्रिका में एक प्रकार की प्रजासत्ता थी, पर अब तो एशिया से सोलहो आने नवावशाही आ गई, क्योकि एशिया में तो प्रजासत्ता थी नही, वल्कि उल्टे प्रजा पर ही सत्ता चलाई जाती थी। इसके विपरीत दक्षिण अफ्रिका में गोरे घर वनाकर बस गये थे, इसलिए वे वहाँ के प्रजाजन हो गये थे, और इसलिए राज-कर्मचारियो पर उनका अकुश रहता था, पर अब इसमें आ मिले थे एशिया के निरकुश राजकर्मचारी जिन्होने बेचारे हिन्दुस्तानी लोगो की हालत सरौते में सुपारी की तरह करदी थी।

मुझे भी इस सत्ता का खासा अनुभव हो गया। पहले तो मैं इस महकमे के बडे अफसर के पास तलब किया गया। यह साहब लका से आ गये थे। मेरे 'तलब किया गया' इन शब्दो में कही अत्युक्ति का आभास न हो, इसलिए अपना आशय जरा ज्यादा स्पष्ट कर देता हूँ। मैं चिट्ठी लिखकर नही बुलाया गया था। मुझे वहाँ के प्रमुख हिन्दुस्तानियो के यहाँ तो निरन्तर जाना पडता ही था। स्वर्गीय सेठ तैयव हाजी खानमोहम्मद भी ऐसे अगुवाओ में से थे। उनसे इन साहब ने पूछा—"यह गाधी कौन है ? यहाँ किसलिए आया है ?"

तैयब सेठ ने जवाव दिया, "वह हमारे सलाहकार है और हमारे बुलाने से यहाँ आये है।"

"तो फिर हम सव यहाँ किस काम के लिए है ? क्या हमारी जरूरत यहाँ आपकी रक्षा के ही लिए नही हुई है ? गाँधी यहाँ का हाल क्या जाने ?" साहब ने कहा। तैयव सेठ ने जैसे-तैसे करके इस प्रहार का भी

जवाब दिया,—"हां, आप तो है ही, पर गांधीजी तो हमारे ही अपने ठहरे न ? वे हमारी भाषा जानते है, हमारे भावो को, हमारे पहलू को, समझते हैं। और आप कैसे ही क्यो न हो, आखिर है तो राज-कर्मचारी ही न ?"

इसपर साहब ने हुक्म फरमाया —"गांधी को मेरे पास ले आना।"

तैयब सेठ वगैरा के साथ मै साहब से मिलने गया। वहां हम लोगों को कुर्सी तो भला मिल ही कैसे सकती थी ? सबको खड़े-खड़े ही बाते करनी पड़ी।

"कहिए, आप यहां किस गरज से आये है ?" साहब ने मेरी ओर आंख उठाकर पूछा।

'मेरे इन भाइयो के बुलाने से, इन्हे सलाह देने के लिए, आया हूं।" मैने उत्तर दिया।

"पर आप जानते नही कि आपको यहां आने का कोई हक नहीं है आपको जो परवाना मिला है वह तो भूल से दे दिया गया है। आप यहां के बाशिन्दा तो है नही। आपको वापिस लौट जाना पड़ेगा। आप मि. चैम्बरलेन से नहीं मिल सकते। यहांके हिन्दुस्तानियों की हिफाजत के ही लिए तो हमारा यह महकमा खास तौर पर खोला गया है। अच्छा तो आप जाइए।"

इतना कह कर साहब ने मुझे विदा किया। और तो ठीक, पर मुझे जवाब तक देने का अवसर न दिया।

पर मेरे साथियों को उन्होंने रोक रक्खा और धमकाया; सलाह दी कि गांधी को ट्रान्सवाल से विदा कर दो।

वे सब अपना-सा मुंह लेकर वापिस आये। अब मेरे सामने एक नई समस्या खड़ी हो गई। [illegible] इस तरह अचानक

: ३ :

# जहर की घूंट पीनी पड़ी

इस अपमान से मेरे दिल को बड़ी चोट पहुँची, पर इससे पहले मैं ऐसे अपमान सहन कर चुका था, सो उसका कुछ आदी हो रहा था। अतएव इस अपमान की परवा न करके तटस्थ-भाव से जो कुछ कर्त्तव्य दिखाई पड़ा उसे करने का निश्चय मैंने किया। इसके बाद पूर्वोक्त अफसर की सही से एक चिट्ठी मिली कि डरबन मे मि० चैम्बरलेन गाँधीजी से मिल चुके है, इसलिए अब इनका नाम प्रतिनिधियो में से निकाल डालना जरूरी है।

मेरे साथियो को यह चिट्ठी बड़ी ही नागवार हुई। उन्होने कहा—"तो ऐसी हालत में हमें शिष्ट-मण्डल ले जाने की भी जरूरत नहीं।" तब मैंने उन्हें यहाँके लोगो की विषम-अवस्था का भली प्रकार परिचय कराया—"यदि आप लोग मि० चैम्बरलेन से मिलने न जायेंगे तो इसका यह अर्थ लिया जायगा कि यहाँ पर किसी किस्म का जुल्म नही है, फिर जबानी तो कुछ कहना है नही, लिखा हुआ तैयार है, मैंने पढ़ा क्या, और दूसरे ने पढ़ा क्या? मि० चैम्बरलेन वहाँ उस पर बहस थोड़ी ही करेंगे। मेरा जो कुछ अपमान हुआ है उसे हमें पी जाना चाहिए।"

इतना मैं कह ही रहा था कि सैयद सेठ बोल उठे—"पर आपका अपमान क्या सारी कौम का अपमान नहीं है? हम यह कैसे भूल सकते हैं कि आप हमारे प्रतिनिधि है?'

मैंने कहा—"आपका कहना तो ठीक है, पर ऐसे अपमान तो कौम को भी पी जाना पड़ेंगे—बताइए, हमारे पास इसका दूसरा इलाज ही क्या है?'

"जो-कुछ होना होगा सो हो जायगा। पर खुद-ब-खुद हम और अपमान क्यों मोल ले? मामला बिगड़ तो यों भी रहा ही है। और हमें

अधिकार भी ऐसे कौन से मिल गये है ?" तैयब सेठ ने उत्तर दिया

तैयब सेठ का यह जोश मुझे पसन्द तो आ रहा था; पर मैं यह देख रहा था कि उससे फायदा नही उठाया जा सकता। लोगो की मर्यादा का अनुभव मुझे था। इसलिए इन साथियो को मैने शान्त करके उन्हें यह सलाह दी कि मेरे बजाय आप (अब स्वर्गीय) जार्ज गाडफ्रे को साथ ले जाइए। वह हिन्दुस्तानी बैरिस्टर थे।

इस तरह श्री गाडफ्रे की अध्यक्षता में यह शिष्ट-मण्डल मि० चैम्बरलेन से मिलने गया। मेरे बारे मे भी मि० चैम्बरलेन ने कुछ चर्चा की थी। "एक ही आदमी की बात दुबारा सुनने की अपेक्षा नये आदमी की बात सुनना मैंने ज्यादा मुनासिब समझा—" आदि कह कर उन्होंने हमारे जख्म पर मरहम पट्टी करने की कोशिश की।

पर इससे मेरा और क़ौम का काम पूरा होने के बजाय उलटा बढ़ गया। अब तो फिर 'अ-आ, इ-ई' से शुरुआत करने की नौबत आ पहुँची। "आप के ही कहने से तो हम लोग इस लडाई-झगड़े में पडे। और आखिर नतीजा यही निकला!" इस तरह ताने-तिरछे भी मुझ पर बरसने लगे। पर मेरे मन पर इनका कुछ असर न होता था। मैंने कहा—"मुझे तो अपनी सलाह पर पश्चात्ताप नहीं होता। मैं तो अब भी यह मानता हूँ कि हम इस काम में पडे, यह अच्छा ही हुआ। ऐसा करके हमने अपने कर्त्तव्य का पालन किया है। चाहे इसका फल हम खुद न देख सकें, पर मेरा तो यह दृढ विश्वास है कि शुभ-कार्य का फल सदा शुभ होता है और होगा। अब तो हमें गई गुजरी बातों को छोड कर इस बात पर विचार करना चाहिए कि हमारा कर्त्तव्य क्या है। यही अधिक लाभप्रद है।"

दूसरे मित्रो ने भी इस बात का समर्थन किया।

मैंने कहा—"सच पूछिए तो जिस काम के लिए मैं यहाँ बुलाया गया था वह तो पूरा हो गया समझना चाहिए, पर मेरी अन्तरात्मा कहती है कि अब आप लोग यदि मुझे यहाँ से छुट्टी दे भी दें तो भी जहाँ तक मेरा बस चलेगा, मैं ट्रान्सवाल से नहीं हट सकता। मेरा काम अब नेटाल से नहीं, बल्कि यहीं से चलना चाहिए। अब मुझे एक-मैं-एक राम...

तक यहाँ से लौट जाने का विचार त्याग देना चाहिए और मुझे यहाँ वकालत करने की सनद प्राप्त कर लेना चाहिए। इस नये महकमे के मामले को तय करा लेने की हिम्मत मैं अपने अन्दर पाता हूँ। यदि इस मामले का तस्फिया न कराया तो कौम के लुट जाने, और ईश्वर न करे, यहाँ से उसका नामोनिशान मिट जाने, का अन्देशा मुझे है। उसकी हालत तो दिन-दिन घटती ही जायगी, इसमें मुझे कोई सन्देह नहीं। मि० चैम्बरलेन का मुझसे न मिलना, उस अधिकारी का मेरे साथ तिरस्कार का वर्ताव करना—ये वातें तो सारी कौम की—सारे समाज की मान-हानि के मुकाविले में कुछ भी नहीं है। हम यहाँ कुत्ते की तरह दुम हिलाते रहे, यह कैसे वरदाश्त किया जा सकता है ?"

मैंने इस तरह अपनी बात लोगो के सामने रक्खी। प्रिटोरिया और जोहान्सवर्ग में रहने वाले भरतीय अगुओ के साथ सलाह-मशवरा करके अन्त में जोहान्सवर्ग में अपना दफ्तर रखनें का निश्चय किया।

ट्रान्सवाल में भी मुझे यह तो शक था ही कि वकालत की सनद मिलेगी भी या नहीं ? परन्तु, ईश्वर ने खैर की। यहाँ के वकील-मंडल की ओर से मेरी दरख्वास्त का विरोध नहीं किया गया और वड़ी अदालत ने मेरी दरख्वास्त मंजूर कर ली।

वहाँ एक भारतवासी के दफ्तर के लिए अच्छी जगह मिलना भी मुश्किल था; परन्तु मि० रीच के साथ मेरा खासा परिचय हो गया था। उस समय वह व्यापारी-वर्ग में थे। उनकी जान-पहचान के हाउस-एजेंट—मकानो के दलाल—के मार्फत दफ्तर के लिए अच्छी जगह मिल गई और मैंने वकालत शुरू करदी।

: ४ :

## त्याग-भाव की वृद्धि

ट्रान्सवाल में लोगो के हकों की रक्षा के लिए किस तरह लड़ना पड़ा और एशियाई महकमे के अधिकारियो के साथ किस तरह पेश आना

पड़ा, इसका अधिक वर्णन करने के पहले मेरे जीवन के दूसरे पहलू प नजर डाल लेने की आवश्यकता है।

अबतक कुछ-न-कुछ धन इकट्ठा कर लेने की इच्छा मन में रहा करती थी। मेरे परमार्थ के साथ यह स्वार्थ का मिश्रण भी रहता था।

बम्बई में जब मैंने अपना दफ्तर खोला था तब एक अमरीकन बीमा एजेंट मुझसे मिलने आया था। उसका चेहरा खुशनुमा था। उसकी बातें बड़ी मीठी थी। उसने मुझसे मेरे भावी कल्याण की बातें इस तरह की मानो वह मेरा कोई बहुत दिनों का मित्र हो। "अमरीका में तो आपकी हैसियत के सब लोग अपनी जिन्दगी का बीमा करवाते हैं। आपको भी उनकी तरह अपने भविष्य के लिए निश्चिन्त हो जाना चाहिए। जिन्दगी का आखिर क्या भरोसा ? हम अमरीकावासी तो बीमा कराना अपना धर्म समझते हैं, तो क्या आपको मैं एक छोटी-सी पालिसी कराने के लिए भी न ललचा सकूँ ?"

अबतक क्या हिन्दुस्तान में और क्या दक्षिण अफ्रिका में कितने ही एजेंट मेरे पास आये, पर मैंने किसीको दाद न दी थी, क्योंकि मैं समझता था कि बीमा कराना मानो अपनी भीरुता का और ईश्वर के प्रति अविश्वास का परिचय देना था, पर इस बार मैं लालच में आगया। वह एजेंट ज्यों-ज्यों अपना जादू घुमाता जाता, त्यों-त्यों मेरे सामने अपनी पत्नी और पुत्रों की तस्वीर खड़ी होने लगी। मन में यह भाव उठा कि "अरे, तुमने पत्नी के लगभग सब गहने-पत्ते बेच डाले हैं। अब अगर यह शरीर कुछ-का-कुछ हो जाय तो इन पत्नी और बालबच्चों के भरण-पोषण का भार आखिर तो उसी गरीब भाई पर न जा पड़ेगा, जो आज तुम्हारे पिताजी के स्थान की पूर्ति कर रहा है, और खूबी के साथ कर रहा है ? क्या यह उचित होगा ?" इस तरह मैंने अपने मन को समझा कर १०,०००) का बीमा करा लिया।

पर दक्षिण अफ्रिका में मेरे मन की हालत यह न रह गई थी और मेरे विचार भी बदल गये थे। दक्षिण अफ्रिका की नई आपत्ति के समय मैंने जो-कुछ किया वह ईश्वर को साक्षी रखकर ही किया था। मुझे इस बा

की कुछ खबर न थी कि दक्षिण अफ्रिका में मुझे कितने समय रहना पड़ेगा। मेरी तो यह धारणा होगई थी कि अब मैं हिन्दुस्तान को वापस न लौट पाऊँगा। इसलिए मुझे बाल-बच्चो को अपने साथ ही रखना चाहिए। उनको अब अपनेसे दूर रखना उचित नही। उनके भरण-पोषण का प्रबन्ध भी दक्षिण-अफ्रिका में ही होना चाहिए। यह विचार मन में आते ही वह पालिसी उलटे मेरे दु ख का कारण बन गई। मुझे मन में इस बात पर शर्म आने लगी कि मैं उस एजेण्ट के चक्कर में कैसे आगया। मैंने इस विचार को अपने मन में स्थान ही कैसे दिया कि जो भाई मेरे लिए पिता के बराबर है उन्हें अपने सगे छोटे भाई की विधवा का बोझ नागवार होगा? और यह भी कैसे मान लिया कि पहले तुम ही मर जाओगे? आखिर सब का पालन करने वाला तो वह ईश्वर ही है, न तो तुम हो, न तुम्हारे भाई हैं। बीमा करवाके तुमने अपने बाल-बच्चो को भी पराधीन बना दिया। वे क्यो स्वावलम्बी नही हो सकते? इन असख्य गरीबो के बाल-बच्चो का आखिर क्या होता है? तुम अपने को उन्हींके-जैसा क्यो नही समझ लेते?"

इस प्रकार मन में विचारो की धारा बहने लगी, पर उसके अनुसार व्यवहार सहसा ही नही कर डाला। मुझे ऐसा याद पडता है कि बीमे की एक किश्त तो मैंने दक्षिण अफ्रिका से भी जमा कराई थी।

परन्तु इस विचार-धारा को बाहरी उत्तेजन मिलता गया। दक्षिण अफ्रिका की पहली यात्रा के समय मैं ईसाइयो के वातावरण मे कुछ आ चुका था और उसके फल-स्वरूप धर्म के विषय में जाग्रत रहने लगा। इस बार थियॉसफी के वातावरण में आया। मि० रीच थियॉसफिस्ट थे। उन्होने जोहान्सबर्ग की सोसाइटी से मेरा सम्बन्ध करा दिया। मेरा थियॉसफी के सिद्धान्तो से मत-भेद था, इसलिए मैं उसका सदस्य तो नहीं बना, पर फिर भी लगभग प्रत्येक थियॉसफिस्ट से मेरा गाढा-परिचय हो गया था। उनके साथ रोज़ धर्म-चर्चा हुआ करती। थियॉसफी की पुस्तकें पढ़ी जाती और उनके मण्डल में कभी-कभी मुझे बोलना भी पडता। थियॉसफी में भ्रातृ-भाव पैदा करना और बढाना मुख्य बात है। इस

